# इस्लाम का विष-वृक्ष

('तब, अब, क्यों और फिर ?'-नामक
अमर ग्रन्थ का एक अध्याय)

लेखक—

आचार्य श्री० चतुरसेन शास्त्री



प्रकाशक—

हिन्दी-साहित्य-प्रकाशक मण्डल,
बाज़ार सीताराम,
दिल्ली।

मूल्य तीन रुपया

# परिचय

आधुनिक संसार के चार महान धर्म हैं—क्रिश्चियन, हिन्दू, बौद्ध और इस्लाम। इन प्रधान धर्मों में इस्लाम का स्थान संख्या की दृष्टि से दूसरे दर्जे पर और कट्टरता की दृष्टि से पहले दर्जे पर है। बीसवीं सदी के इस तर्कयुक्त युग में भी मुसलमानों के धर्म-प्रेम के ऐसे लाजवाब उदाहरण मिलते हैं, जिन्हें देख-सुनकर अक्ल दंग रह जाती है। यद्यपि आज इस्लाम की रीति नीति, संस्कृति और इस्लाम के भयङ्कर शौर्य का नाश होगया है, ईसाइयत की चमकीली सभ्यता ने दुनिया में 'धर्म' का रूप बदल दिया है, संसार की प्रगति में महान् अन्तर आगया है—बुद्ध के अनुयायी अहिंसा-तत्व का विस्मरण कर, छिपकलियों का मांस खाने लगे हैं, ईश्वरवादी हिन्दुओं में नास्तिकता ज़ोर पकड़ने लगी है—परन्तु इस्लाम के अनुयायी आज भी पैग़म्बर के नाम पर खून की नदी बहा देते हैं, दुनिया को सिर पर उठा लेते हैं, और इस्लाम के बच्चे की घुटी में आज भी 'मज़-हब पर क़ुरबान होजाने' का गुरु-मन्त्र घोला जाता है।

संसार में इस धर्म ने एक तूफ़ान के रूप में जन्म लिया। इस तूफ़ान का आरम्भ अरब के रेगिस्तान में हुआ और तल-वार के ज़ोर पर विद्युत्-गति से यह धर्म काले बादलों की तरह समस्त संसार की छाती पर सवार होगया। इस धर्म का

प्रचार ऐसे स्थान में हुआ जहां मनुष्य के प्राणों का मूल्य भी चाँदी से सस्ता था, मनुष्यों का सिरोच्छेदन पदाधिकारियों का खेल था, नर-रक्त बहाना उनके होली का रंग था। उस समय लाखों मन्दिरों की हत्या एक तमाशा था जिसे देख-सुनकर कोई स्तम्भित न होता था, न असन्तोष की ज्वाला फूटती थी, न विद्रोह का डंका बजता था। उस समय तलवार ही प्रचार का एक-मात्र साधन था—न हवाई जहाज़ ईजाद हुए थे, न तोप-बन्दूक-मशीनगनों की भरमार थी, न ज़हरीली गैसों का प्रयोग होता था। तब शासक क्रूर थे और सिपाही लुटेरे। प्राणों के भय से लोग आठों-पहर काँपते थे। तब न अन्तर्राष्ट्रीय सन्धियाँ थीं, न औचित्य-अनौचित्य का विचार था और न शासक के सिर पर कोई नियन्त्रण-शक्ति।

ऐसे भयङ्कर समय में इस्लाम पनपा। किस प्रकार इस वृक्ष में फल लगे, किस प्रकार जगत् के कोने-कोने में इस फल के बीज छितराये गये, किस प्रकार तलवार की नोक पर लाखों-करोड़ों आदमियों को पकड़-पकड़ कर इस्लाम का मुरीद बनाया गया और किस प्रकार इस प्रबल धर्म की संस्कृति और उसके सिद्धान्तों का विकास हुआ—इस अत्यन्त महत्त्वपूर्ण विषय के सम्बन्ध में आज संसार के अधिकांश औसत पाठक अन्धेरे में हैं। भारतवर्ष में—जहाँ धर्म के कारण सब से अधिक मारकाटी आपत्ति का सामना करना पड़ा है—किसी भी प्रान्तीय या राष्ट्रीय भाषा का साहित्य (उर्दू को छोड़कर) इस विषय के प्रकाशन से शून्य है।

वास्तव में यह विषय इतना दुरूह—और साथ ही इतना नाज़ुक है कि इस पर क़लम उठाना हँसी-खेल नहीं। अभाग भारत के प्रतिभा सम्पन्न कलाकार समुचित सहयोग न मिलने क कारण इस साहित्यिक तपस्या से विमुख है। इस देश के आलसी पाठक कभी भी इस महत्त्वपूर्ण विषय पर किसी ग्रन्थ की ज़ोरदार माँग नहीं करते। इसीलिए हमारे देश का साहित्य इस प्रकार के ग्रन्थ-रत्नों से शून्य प्राय है। राष्ट्र-भाषा हिंदी में तो इस विषय पर चार अक्षर भी उपलब्ध न होना और भी अधिक लज्जा की बात है।

हिन्दी के प्रचण्ड लेखक आचार्य श्री चतुरसेन शास्त्री ने—जिनकी क़लम को आज अन्तर्राष्ट्रीय मान मिलना चाहिये, तथा जिनकी शैली में बर्नार्ड शॉ और जॉन रस्किन की-सी तिलमिला देनेवाली तीव्रता वर्तमान है—अपने जीवन का एक दीर्घ और अमूल्य समय इस विषय के अध्ययन में व्यय किया है। इस अनवरत परिश्रम के पश्चात् उन्होंने "तब, अब, क्यों और फिर ?"—नामक एक ऐसे प्रबल ग्रन्थ की रचना की है, जिसे संसार के किसी भी ऐतिहासिक साहित्य में प्रथम श्रेणी का स्थान दिया जा सकता है और जिस हिन्दू धर्म की इनसाइक्लोपीडिया कहा जा सकता है। यह ग्रन्थ लगभग ५००० पृष्ठों में समाप्त हुआ है, और इसमें हिन्दू-जाति के भूत वर्तमान और भविष्य पर एक गहन गवेषणापूर्ण दृष्टि डाली गई है, तथा एक अनोखे दृष्टि-कोण से संसार की प्रत्येक महत्त्वपूर्ण घटना का अध्ययन

किया गया है। यह ग्रन्थ पिछले बीस वर्षों से तैयारी में था और गत दस वर्षों से लगभग तैयार होकर छपने के अनुकूल समय की प्रतीक्षा कर रहा है।

इस ग्रन्थ का एक अध्याय 'इस्लाम का विष-वृक्ष' के नाम से प्रकाशित किया गया है। हमने इस ग्रन्थ की केवल १५०० प्रतियाँ छापी हैं। हमें विश्वास है प्रत्येक साहित्य प्रेमी हमारी पूरी सहायता करेगा और शास्त्रीजी की इस अमूल्य रचना का हाथों-हाथ प्रचार होगा।

विनीत—

हरनामदास गुप्त

# इस्लाम का विष-वृक्ष

## ( १ )

### मुहम्मद रसूल अल्लाह



सन् ५७१ ईस्वी की गर्मी के दिनों में शहर बसरा में ऊँटों पर सवार एक क़ाफ़िला आया। वह मक्का से आया था और सुखी, अरब के दक्षिण प्रदेश की पैदा हुई वस्तुओं से लदा हुआ था। इस क़ाफ़िले का सरदार अबूतालिब और उसका १२ वर्ष का भतीजा था। बसरे के नेस्टर धर्मावलम्बी मठ की ओर से उनका आतिथ्य किया गया।

मठ के सन्यासियों को जब मालूम हुआ कि उनका १२ वर्ष का बालक अतिथि अरब के प्रसिद्ध पवित्र मन्दिर काबा के रक्षक का भतीजा है, तो उन्होंने अपने धर्म की प्रशंसा और मूर्ति पूजा की निन्दा उस बालक के हृदय में प्रवेश कराई। उन्हें यह भी ज्ञात हुआ कि बालक असाधारण बुद्धिमान और नवीन ज्ञान का उत्सुक है। ख़ास कर धर्म सम्बन्धी विवाद में उसका मन बहुत लगता है।

इस बालक का नाम मुहम्मद था। मक्का में उस समय एक काला पत्थर पूजा जाता था, जो उल्कोद्भव था। यह काबा में रक्खा हुआ था और उसके साथ ३६० अन्य मूर्तियाँ थीं, जो वर्ष भर के दिनों की सूचक थीं। क्योंकि उस समय साल के दिन योंहीं गिने जाते थे।

यह वह समय था, जब कि ईसाई धार्मिक समूह अपने पादरियों की दुष्टता और ऐश्वर्य-तृष्णा के कारण अराजकता की दशा को पहुँच चुका था। पश्चिमी देशों के पोप लोग धन, विलास और शक्ति के ऐसे प्रलोभन देते थे कि बिशप लोगों के चुनाव में भयङ्कर वध करने पड़ते थे। पूर्वीय देशों में कुस्तुन्तुनिया इन धर्मान्ध झगड़ों का केन्द्र था, जहाँ अनेक पन्थ और दल बन गए थे।

ये लोग परस्पर अत्यन्त घृणा भाव रखते थे। अरब उन दिनों स्वतन्त्रता की अपरिचित भूमि थी, जो भारत सागर से लेकर शाम देश के मरुस्थल तक फैली हुई थी। यह इन भगोड़े और झगड़ालू ईसाइयों का आश्रय स्थल हो रहा था। अरब के मरुस्थल ईसाई सन्यासियों से भर गये थे और यहाँ के बहुतेरे लोगों ने उनके पन्थ को स्वीकार कर लिया था। हबश देश के ईसाई राजे, जो नेस्टर धर्म को मानते थे, अरब के दक्षिण प्रान्त यमन पर अधिकार रखते थे।

अरब एशिया के दक्षिण पश्चिम कोण पर एक मरुस्थल है। इसकी लम्बाई १, ४०० मील और चौड़ाई ७०० मील है। जन-संख्या ५० लाख के लगभग है। देश भर में पहाड़, पहाड़ी, ऊबड़-खाबड़ और रेत के टीले हैं। जल का भारी अभाव है। खजूर ही इस देश की न्यामत है। अधिकांश अरबवासी, जिन्हें खानाबदोश कहते हैं, किसी पहाड़ी नाले के पास ठहर जाते हैं और जब चरागाहों का सहारा नहीं रहता तो अन्यत्र चल देते हैं। इस देश में गर्मी इतनी पड़ती है कि दोपहर के समय हिरन अन्धा हो जाता है। आँधियाँ ऐसी आती हैं कि बालू के टीले के टीले इधर से उधर उड़ जाते हैं। यदि यात्रियों का कोई समूह इनके चपेट में आगया तो उसकी खैर नहीं। यहाँ कहीं सर्दी भी बड़े कड़ाके की पड़ती है। सर्दी में वर्षा भी होती है। यही वर्षा का जल नालों और गढ़ों में संचित कर लिया जाता है।

अरब के घोड़े संसार में प्रख्यात हैं। यह पशु पथरीले स्थान पर बड़ा काम आता है, पर रेतीले भागों के काम की चीज़ तो ऊँट है। यह न केवल

सवारी के काम आता है, प्रत्युत इसका मांस और दूध भी बहुतायत से काम में लाया जाता है। लोग खजूर का गूदा स्वयं खाते और गुठली ऊँटों को खिलाते हैं। अब उनकी दशा में कुछ परिवर्तन हो गया है।

बसरा नगर के नेस्टर मठ के महन्त बहीरा ने मुहम्मद को नेस्टर मत के सिद्धान्त सिखाए। इस विद्वान् सन्यासी के सदुपदेश से मुहम्मद के मन में मूर्ति पूजा से घोर घृणा हो गई।

जब मुहम्मद मक्का लौटा, तो वह उन्हीं ईसाई सन्यासियों की भाँति जङ्गल में कुटी बनाकर रहने को हीरा नामक पहाड़ी की एक गुफा में, जो मक्का से कुछ मीलों के अन्तर पर थी, चला गया और ध्यान तथा प्रार्थना में लग गया। उस एकान्त विचार से उसने एक सिद्धान्त निकाला, अर्थात् ईश्वर की अद्वैतता। एक खजूर के वृक्ष की पीठ से टिककर उसने इस विषय के विचार अपने मित्रों और पड़ोसियों को सुनाए और यह भी कह दिया कि इसी सिद्धान्त के प्रचार में मैं अपना सारा जीवन लगा दूँगा। उस समय से मृत्यु तक उसने अपनी उँगली में एक अंगूठी पहनी, जिसपर खुदा था—'मुहम्मद ईश्वर का दूत।' बहुत दिनों तक उपवास और एकान्तवास करने तथा मानसिक चिन्ता से अवश्य मति भ्रम हो जाता है, यह वैद्य लोग भली भाँति जानते हैं। इसी हालत में मुहम्मद को प्रायः अन्तरिक्ष वाणियाँ सुनाई पड़ती थीं। फ़रिश्ते उसके सामने आते थे। एक दिन स्वप्न में जिबराइल नाम का फ़रिश्ता उसे अपने साथ आकाश पर ले गया, जहाँ मुहम्मद निर्भय उस भयङ्कर घटा में चला गया, जो सदैव सर्व-शक्तिमान ईश्वर को छिपाए रहती है। ईश्वर का ठण्डा हाथ उसके कन्धे पर छू जाने से उसका चित्त काँपा।

शुरू में उसके उपदेश का बहुत विरोध हुआ और उसे कुछ भी सफलता न हुई। मूर्ति पूजकों ने उसे मक्का से निकाल दिया। तब उसने मदीने में, जहाँ बहुत से यहूदी और नेस्टर पन्थ वाले रहते थे, शरण ली। नेस्टर पन्थी तुरन्त उसके मतावलम्बी हो गये। ६ वर्षों में उसने केवल १,५०० चेले बनाए। परन्तु तीन छोटी लड़ाइयों में उसने काम लिया कि उसका अत्यन्त

विश्वासप्रद तर्क उसकी तलवार है। ये तीनों छोटी लड़ाइयाँ पीछे से बीदर, ओहुद और नशरत के बड़े युद्ध प्रख्यात किए गए। उसके बाद मुहम्मद बहुधा कहा करता था कि 'बहिश्त तलवार के साए के नीचे पाया जायगा।

कई एक उत्तम आक्रमणों द्वारा उसने अपने शत्रुओं को पूर्ण रूप से पराजित किया। अरब की मूर्ति पूजा जड़ से नष्ट हो गई और यह भी मान लिया गया कि वह ईश्वर का दूत है।

जब वह शक्ति और ख्याति की पराकाष्ठा को पहुँचा, तब वह अन्तिम बार मदीने से मक्का की ओर गया। उसके साथ एक लाख, चौदह हजार भक्त फूलों और गजरों से सजे हुए ऊँटों पर फहराते झण्डे लिए हुए चले। इसके साथ ७० ऊँट बलिदान के लिये थे। उस समय काबे के मन्दिर में ३६० मूर्तियाँ थीं जो १ वर्ष के दिनों का चिन्ह थीं। यह मन्दिर प्राचीन भारत के ढंग का और शाम देशीय देवालयों से मिलता-जुलता चौकोर भवन खुली छत का है। मुहम्मद की आज्ञा थी कि मक्का पहुँचते ही सब मूर्तियाँ तोड़ डाली जाँय। उस समय अबू सुफियान मक्के का सर्दार था जिसने प्राणभय से कलमा पढ़ लिया। जब वह नगर के निकट पहुँचा तब उसने यह शब्द कहे—' हे ईश्वर ' मैं यहाँ तेरी सेवा के लिये हाजिर हूँ। तेरे बराबर कोई दूसरा नहीं केवल तू ही पूजने योग्य है। केवल तू ही सबका राजा है; उसमें तेरा कोई साझी नहीं।'

अपने हाथों से उसने ऊँटों का बलिदान किया, और मूर्तियों को छिन्न भिन्न कर दिया। काबा के व्याख्यान पीठ से उच्च स्वर से कहा—"श्रोतागण मैं केवल तुम्हारे समान एक मनुष्य हूँ। एक मनुष्य से, जो डरते डरते उसके पास आया, कहा—"तुम किस बात से डरते हो, मैं कोई अलौकिक नहीं हूँ। मैं एक अरब-निवासी स्त्री का पुत्र हूँ, जो धूप में सुखाया हुआ मांस खाती थी।"

मक्का और काबे के मन्दिर को अधिकार में कर लेने पर अरब की बहुत सी जातियाँ मुहम्मद साहब के धर्म में मिल गईं। परन्तु कुछ इलाके अभी

ऐसे थे जिन्होंने इस्लाम को अभी स्वीकार नहीं किया था। यह क़बीले बनी हवाजिन, सक़ीफ़, जसर और साद वंश के थे। कुछ पहाड़ी जातियाँ भी इनके साथ मिल गई थीं। एक बार इनसे मुहम्मद साहब ने युद्ध कर इन्हें पराजित किया, यह हनीन का युद्ध प्रसिद्ध है, इसमें मुहम्मद साहब के साथ १२०० सवार थे। इस युद्ध में एक अद्भुत घटना घटी थी—जब लूट का माल इकट्ठा हो रहा था तब एक डोली जाती हुई देखी गई। रबिया इब्ने रफ़ी ने उसके पीछे घोड़ा दौड़ाया। निकट जाकर देखा तो एक बुड्ढा बैठा था। रबिया ने जाते ही बुड्ढे पर वार किया। पर उसकी तलवार टूट गई। बुड्ढे ने हँसकर कहा—'बेटे, अफ़सोस है तेरे माँ-बाप ने तुझे अच्छी तलवार नहीं दी। जा मेरी काठी में तलवार लटक रही है उसे लेजा और अपना काम कर।' रबिया ने तलवार निकाल ली और वार करने लगा। बुड्ढे ने कहा—'अपनी माँ से यह ज़रूर कह देना कि मैं दुरैद इब्ने सुम्मा को मार आया हूँ।' रबिया ने कहा—'अच्छा यह कहूँगा।' इसके बाद वह उसका सिर काटकर घर गया और माँ से उक्त समाचार कहा—माँ ने कहा—'अरे बुड्ढे जिस तूने मारा है उसने तीन बार मेरी और तेरी दादी की इज़्ज़त बचाई थी।' रबिया ने मुँह फेरकर कहा—'इस्लाम क़ाफ़िर के अहसान और गुण नहीं मानता'।

मुहम्मद साहब ने मक्का में यह घोषणा कराई थी—'जिन लोगों ने अरब देश में अबतक इस्लाम धर्म स्वीकार नहीं किया है उन्हें चाहिए कि चार मास के भीतर वे क़लमा पढ़ लें या अरब को छोड़कर चले जाँय। चार महीने बाद यदि कोई क़ाफ़िर अरब में दिखाई देगा तो उसका सिर काट लिया जायगा। इसमें मुसलमानों के मित्रों, रिश्तेदारों और भाइयों का भी लिहाज़ नहीं किया जायगा।''

यमनका इलाका अभी मुसलमान नहीं हुआ था, वहाँ मुहम्मद साहब ने अली इब्ने अबितालिब को फ़ौज लेकर भेजा। उन्होंने अली से कुछ प्रश्न किए ` निकाल कर कहा—इस्लाम का जवाब यह तलवार...

है,—और कई विद्वानों के सिर काट लिये। इससे भयभीत होकर सारा यमन मुसल्मान हो गया।

यह मदीन में मरा। मृत्यु कष्ट के समय उसका सिर आयशा की गोद में था। वह बार बार पानी के बर्तन में अपने हाथ डुबोता था और अपने चेहरे को तर करता था। उसे तीव्र ज्वर और सन्निपात था। अन्त में उसका दम टूटा। उसने आकाश की ओर टकटकी लगाए हुए टूटे-फूटे शब्दों में कहा—"हे ईश्वर, मेरा पाप क्षमा कर। एवमस्तु। मैं आता हूँ।"

मृत्यु के समय उसकी आयु ६३ वर्ष की थी। उसने अपने अन्तिम दस वर्षों में २४ युद्ध स्वयं अपने सेनापतित्व में तथा ५-६ दूसरों की आधीनता में कराए। तथा कुल १ लाख १४ हज़ार स्त्री-पुरुषों को मुसल्मान बनाया। मृत्यु के समय उसके सम्बन्धियों में ४ पुत्रियाँ, ४ पुत्र, ८ बाँदियाँ, १८ स्त्रियाँ, २ दाइयाँ, ५ भाई, २ बहिन, ६ फूफियाँ, १२ चचा, ४० लेखक, ४८ दास, १६ सेविकाएँ, २० सेवक, ८ द्वारपाल, ८ वकील, १५ बाँगी, ४ कविता करने वाली स्त्रियाँ और १६६ कवि थे।

सम्पत्ति में—१ सिंहासन, अनेक लाठियाँ, २ पताकाएँ, ६ धनुष ४ भाले, ३ ढालें, ३ किरीट, ७ कवच, १० तलवारें, अनेक वस्त्र, ७० भेड़ें, २१ ऊँटनियाँ, ३ गधे ४ खच्चर २० उम्दा घोड़े, ७ प्याले, १ सिंगार का डब्बा और १ तकिया थी।

( २ )

## खलीफ़ा-अबुबकर

— ॐ —

मुहम्मद साहब ने मृत्यु के समय अपना कोई उत्तराधिकारी न चुना था। इस कारण उसकी मृत्यु होते ही सर्वत्र हलचल मच गई। इस पर असामा इब्नेजैद ने इस्लाम का झंडा आयशा के दर्वाज़े पर खड़ा कर दिया। और हथियार बन्द पहरेदार नियत कर दिये। अब यह विचार चला कि किस उत्तराधिकारी चुना जाय।

अबूबकर, उमर, उसमान, और अली ये चार आदमी गद्दी के अधिकारी समझे गये। ख़ानदान और योग्यता की दृष्टि से अली का हक़ था पर कुछ लोग अबूबकर को कुछ उमर को और कुछ उसमान को चुनना चाहते थे। इसके निर्णय के लिये पंचायत बुलाई गई। उसने यह निर्णय किया कि ख़लीफ़ा मक्का के कुरैशों में से बनाया जाय और मन्त्री अन्सारी बनाये जाया करें। इस निश्चय के अनुसार अबू अबीदा और उमर में से कोई भी ख़लीफ़ा हो सकता था। पर अब इसपर झगड़े होने लगे तो उमर ने आगे बढ़कर अबूबकर को सलाम किया और उनका हाथ चूम कर कहा आप हम सबसे बड़े, योग्य व बुद्धिमान् हैं इसलिये आपके रहते कोई आदमी ख़लीफ़ा नहीं बनाया जा सकता। इस प्रकार अबूबकर प्रथम ख़लीफ़ा चुना गया

मृत्यु के समय मुहम्मद साहब का विचार सीरिया और फ़ारस के विजय का था और वे इसकी तैयारी कर चुके थे। अबूबकर ने ख़लीफ़ा होते ही ये आज्ञायें प्रचलित कीं —

"अत्यन्त कृपालु ईश्वर के नाम से प्रारम्भ करता हूँ। अबूबकर सब मुसलमानों को तन्दुरुस्ती और खुशी की दुआ देता है। ईश्वर तुम पर कृपा करे और तुम्हें आनन्द में रक्खे। मैं ईश्वर की प्रशंसा करता हूँ। इस राजाज्ञा द्वारा तुमको सूचना दी जाती है कि, मैं सच्चे मुसलमानों को सीरिया देश भेजना चाहता हूँ कि वे जाकर उसे काफ़िरों के हाथ से छीन लें, और मैं बताना चाहता हूँ कि धर्म के वास्ते लड़ना मानो ईश्वरीय आज्ञा मानना है।"

इसके बाद ही सेनापति यज़ीद इब्ने अबिसफ़ियान ने शाम देश को घेर लिया। युद्ध हुआ। बादशाह की सेना हार गई उसके सेनापति तथा १२ हज़ार सैनिक काम आए। और लूट का बहुतसा माल मुसलमानों के हाथ लगा। जो ख़लीफ़ा के पास भेज दिया गया।

सेनापति ख़ालिद इब्न ने सीरिया को तबाह किया। मूर्ति पूजकों के प्रति अति उग्र क्रोध उसके मन में था। वह कहा करता था "मैं उन ईश्वर निन्दक मूर्ति पूजकों की खोपड़ी चीर डालूँगा। जो ऐसा कहते हैं कि अत्यन्त पवित्र सर्व-शक्तिमान् ईश्वर ने पुत्र उत्पन्न किया है।"

उसने १० हज़ार योद्धाओं को साथ लेकर 'होरा' नगर पर आक्रमण किया और वहाँ के ईसाई बादशाह को मार गिराया। बादशाह के मरने पर नगर-वासियों ने ७० हज़ार मुहरें वार्षिक कर मुसलमानों को देना स्वीकार किया। इस नगर पर अधिकार कर, उसने फ़िरात नदी पर छावनी डाली और ईरान के बादशाह को लिखा कि या तो मुहम्मदी कलमा पढ़ो या 'जज़िया' दो। परन्तु सेनापति यज़ीद ने उसे तत्काल बसरे की चढ़ाई में योग देने को बुला भेजा। क्या कि शाम देश के बादशाह हरक्यूलस ने मुक़ाबिले के लिए भारी सेना का संग्रह किया था। यह फ़ौरन १,२००० चुने हुए सवार लेकर पहुँचा, उधर ख़लीफ़ा ने कई हज़ार योद्धा और भेज दिये बसरे पर धावा बोल दिया गया।

बसरा उन दिनों रोम साम्राज्य का एक भारी दुर्ग था। इसी नगर के सामने मुसलमानी सेना ने छावनी डाली। क़िला बहुत ही मज़बूत था

और रक्षक सेना भी बलवान थी। पर उसका अध्यक्ष रोमेनस विश्वासघात करके मुसलमानों से मिल गया और क़िले का फाटक खोल दिया। एक व्याख्यान में अपने भाइयों से कहा —

"मैं तुम्हारा साथ छोड़ता हूँ। इस लोक के लिये और परलोक के लिए भी। मैं उसको नहीं मानता, जो सूली पर चढ़ाया गया था और उनको भी नहीं मानता जो उसको पूजते हैं। मैं ईश्वर को अपना मालिक बनाता हूँ और इस्लाम को अपना धर्म मक्का को अपना धर्म मन्दिर, मुसलमानों को अपना भाई और मुहम्मद को पैग़म्बर मानता हूँ।"

यह रोमेनस उन हज़ारों विश्वासघातियों में से एक था, जिन्होंने फ़ारिम की विजयों में अपना धर्म खो दिया था।

बसरा से सीरिया की राजधानी दमिश्क ७० मील थी। यह शहर बड़ा धनाढ्य, बड़ा गुलज़ार और व्यापार का केन्द्र था। यहाँ का रेशम और गुलाब का इत्र दुनिया भर में प्रसिद्ध था। खलीद अपने १,२००० सवारों को लेकर दमिश्क की तरफ़ चला। उसने शरजील तथा अबू उबैदा को, जिन्हें वह फ़रात नदी के निकट छोड़ आया था, चुपचाप लिखा कि वे तत्काल अपनी पूरी फौज लेकर दमिश्क को घेर लें। उन्होंने ७,७०० फ़ौज लेकर कूच किया और नगर को घेर लिया। उन्होंने नगरवासियों को सूचना दी कि तत्काल मुसलमान हो जाओ या धन दण्ड दो; अन्यथा युद्ध करो। बादशाह हरक्यूलस यहाँ से १२० मील दूर एण्टीयॉक के महल में था। उसने खलीद के १,२०० सवारों का आक्रमण समझ कर ५ हज़ार सेना भेज दी। उसका सरदार जनरल केलुस था। उसका नगर के शासक अज़राईल से मतभेद था। जब उसने ४० हज़ार सेना के प्रचण्ड दल को देखा, तो वह भयभीत हो गया और विश्वासघात करके खलीद से कहला भेजा कि अज़राईल को मारते ही नगर पर क़ब्ज़ा हो जायगा। अज़राईल यद्यपि वृद्ध था, पर मैदान में डट गया और वीरता से लड़ा। पर खलीद ने दोनों को पकड़ कर क़ैद कर लिया और मुसलमान होने को कहा। अन्त में इन्कार करने पर उन्हें क़त्ल कर दिया।

चले। इधर एक ईसाई देशद्रोही मेनुयल को एक ऐसे स्थान पर ले गया, जहाँ कई मुसलमान ताक लगाए छिपे बैठे थे। वहाँ पहुचते ही उन्होंने मेनुयल को मार डाला। सेनापति के मरते ही सेना के पैर उखड़ गये और वह भाग खड़ी हुई। बहुत सी सेना नदी में डूब गई और कुछ जङ्गल में भटक गई। रोमन सेना पूर्ण रीति से पराजित हुई। ४० हज़ार मनुष्य क़ैद किए गए और बहुत से मार डाले गए। इसके बाद सारा देश विजयिनी मुसलमान सेना के आधीन हो गया। ईसाइयों को इन शर्तों पर रहने दिया गया —

१—ईसाइ नये गिरजे न बनवावें।

२—गिरजों के दरवाज़े रात दिन मुसलमानों के लिए खुले रहा करें।

३—गिरजा पर घण्टे न बजाए जावें।

४—सलीब न गिरजा पर लगाई जाय, न बाज़ार में दिखाई जाय।

५—अपने बच्चों को कुरान न पढ़ावें।

६—अपने धर्म का प्रचार न करें।

७—अपने किसी भाई को मुसलमान होने से न रोकें।

८—मुसलमानों के समान कपड़े, जूते और पगड़ी न पहनें।

९—कमर में पटका बाँधा करें।

१०—अरबी भाषा न बोलें।

११—मुसलमानों के आने पर खड़े हो जायँ और जब तक बैठने की आज्ञा न मिले, खड़े रहें।

१२—तीन दिन तक मुसलमान मुसाफ़िर को अपने घर में रक्खें।

१३—शराब न बेचें।

१४—घोड़े पर काठी न कसें।

१५—शस्त्र न धारण करें।

१६—किसी आदमी को, जो मुसलमान के यहाँ नौकर रह चुका हो, नौकर न रक्खें।

इसके बाद अबूअबीदा ने हलब पर धावा बोल दिया। रास्ते में करस्तो का क़िला पड़ता था, उसके सरदार ने मुसलमान बनने या कर देने से साफ़ इन्कार कर दिया, इसलिए उस से सुलह करके २० सन्दूक बतौर अमानत के वहां रख दिये गये। उन में सशस्त्र योद्धा थे। उन्होंने समय पाकर क़िले का फाटक खोल दिया और उस पर अधिकार जमालिया।

हलब का क़िला सीरिया भर में सब से मज़बूत था। यहाँ धन और व्यापार की भी प्रचुरता थी। ४ मास तक क़िले पर घेरा रहा। अन्त में एक ईसाई के विश्वासघात से मुसलमान क़िले में घुस गए, और बहुत से आदमियों को काट डाला। बाक़ी लोगों ने डर कर कलमा पढ़ लिया। क़िले के अधिपति का लड़का युकन्ना भी कलमा पढ़ कर अब्दुल्ला हो गया। उसने अपने चचा के बेटे थ्योडस को भी अपना साथी बनाना चाहा, जो एजाज़ के क़िले का स्वामी था। अब्दुल्ला सौ मुसलमानों को लेकर वहाँ पहुँचा। पर थ्योडस सावधान होगया था। उसने इन सब को क़ैद कर लिया। परन्तु थ्योडस का बेटा युकन्ना की लड़की पर मोहित था। उसने कहा कि यदि आप अपनी लड़की की शादी मेरे साथ कर दें तो मैं आपको साथियों सहित छुड़ा दूँ और स्वयं भी मुसलमान हो जाऊं। युकन्ना ने यह बात स्वीकार कर ली। अतः उस पितृद्रोही ने उन्हें छुड़ा कर हथियार भी दे दिये। क़िला अन्त में मुसलमानों के हाथ आगया और थ्योडस के पुत्र ने अपने पिता को भी क़त्ल कर दिया।

अब सीरिया की राजधानी अन्ताकिया पर धावा बोलने का निश्चय हुआ और इस के लिये जाल यह रचा गया कि युकन्ना अपने १०० साथियों समेत ईसाइयों के भेष में अन्ताकिया जा पहुँचा और बादशाह हरक्यूलस से कहा कि मुसलमानों ने मुझे लूट लिया है। मैं जान बचा कर आपकी शरण आया हूँ। बादशाह ने कहा—"तुम तो मुसलमान हो गए थे?"। उसने कहा—'यह सब जान बचाने के लिये झूठ-मूठ किया था'। बादशाह ने उस पर विश्वास कर १०० साथियों समेत उसे अपने पास रख लिया और अपना मन्त्री बना लिया। इस के बाद

मुसलमान क़ैद करके क़िले में लाए गए। इस प्रकार सब काफ़ी मुसल मान क़िले में होगये, तब अबू अबीदा ने हमला बोल दिया। बादशाह युकन्ना की सम्मति से काम करता रहा। अन्त में, अवसर पाकर उस के साथियों ने फाटक खोल दिया। मुसलमान 'अल्लाहो अकबर' का नारा लगाते भीतर घुस आये। बादशाह सिर धुनता जहाज़ पर सवार हो, कुस्तुन्तुनिया भाग गया।

अब योकन्ना ईसाई वेश में साथियों समेत त्रिपुत्री जा पहुँचा। वहाँ के लोग उसके मुसलमान बनने और छल-कपट की बात नहीं जानते थे। उन्होंने इसे बादशाह का सेनापति समझ कर बड़ा सत्कार किया। अवसर पाकर उसने फाटक खोल कर तथा मुसलमानों को बुला कर क़िला फ़तह करा लिया। इसी प्रकार धोखे से उसने ग्राहूर को भी फ़तह कराया।

इसी बीच में देश में भयानक महामारी फैली और उसमें देश भर तबाह होगया। सेनापति अबू अबीदा, इसके बड़े २ योद्धा तथा २२ हज़ार सैनिक मर गये।

ख़ालिद ने एक कवि को अपनी प्रशंसा करने के उपलक्ष में ३० हज़ार रुपए इनाम दे डाले थे। इस क़सूर में उसे ख़लीफ़ा ने उसी की पगड़ी से बाँध कर अपने सामने बुलवाया और उसे पद भ्रष्ट करके अपने घर चले जाने का हुक्म दिया। मरते वक़्त उसके घर में सिर्फ़ एक घोड़ा और कुछ शस्त्र निकले थे।

इस प्रकार मुसलमानों ने निर्भय होकर सारे एशिया-माइनर को रौंद डाला। वह सीरिया देश, जिसे सीज़र के समतुल्य महान् पाम्पी ने ७०० वर्ष पहले रोमन राज्य में मिलाया था वह सीरिया, जो ईसाइयों का परम पवित्र स्थान था और जहाँ से सम्राट हरक्यूलस ने एक बार फ़ारिस के आक्रमणकारी को परास्त किया था, मुसलमानों के हाथ आ गया। सम्राट् हरक्यूलस जब कुस्तुन्तुनिया को भाग रहा था तब जहाज पर बैठ उसने बड़े कष्ट से आरष्ट होते हुए पहाड़ों पर उदास दृष्टि डाली और कहा—

"[illegible], मेरा प्रणाम ले, और यह प्रणाम सदैव के लिए है।"

इसके बाद टिपोली टायर और कैसरिया के लिए गए। लेबेनन पहाड़ की लकड़ी और फुनेशिया के मल्लाहों से एक जंगी बेड़ा तैयार किया गया, जिसने रोम के प्रतापी बेड़े को हेलेस पाण्ट में भगा दिया। साइप्रस, रोडस और साइक्लेडीज़ तबाह कर डाले गए। और वह पीतल की बड़ी मूर्ति, जो संसार के सात आश्चर्यों में गिनी जाती थी एक यहूदी को बेच दी गई, जिसने उसका पीतल ९०० ऊँटों पर लादा था। अब खलीफा की सेनाएं कृष्णा समुद्र तक बढ़ गई और कुस्तुन्तुनिया के मुकाबले में आ डटी।

इन विजयों ने मुसलमानों के राज्य को सिकन्दर और रोम के साम्राज्य से भी बड़ा बना दिया। टेसीफोन के घेरे जाने पर इस्तखर का खजाना और बहुत सा लूट का माल मुसलमानों के हाथ लगा और यही कारण है कि निहावन्द की विजय को वे लोग सब विजयों की विजय कहते हैं। एक ओर तो वे कैस्पियन सागर तक बढ़े और दूसरी ओर दिल्लारिस नदी के किनारे २ परसी पोलास तक दक्षिण की ओर फैले। केडीसिया की लड़ाई में फारिस के भाग्य का भी निपटारा हो गया। फारिस नरेश उस नगर के स्तूप और मूर्तियों को छोड़ कर जो सिकन्दर के बड़े भोज की अग्नि से बच तक उजड़ पड़ा था, अपने प्राण बचाने को बलखे के रेगिस्तानों में भाग गया। अन्त में अवसस नदी के किनारे वह पकड़ कर मार डाला गया। उस नदी के पार का देश भी अधीन कर लिया गया और उस देश से कर-स्वरूप वार्षिक दो लाख अशर्फियाँ बहुत दिनों तक मिलती रहीं। चीन के सम्राट् ने मुसलमानों की मित्रता की और फल स्वरूप सिंध नदी के किनारे तक इस्लामी झण्डा फहराने लगा।

जिन सेना पतियों ने सीरिया विजय में नाम पाया था, उनमें अमर, इब्ने आस नाम का एक जनरल था, जिसके भाग्य में मिश्र का विजेता होना लिखा था। वह पूर्व की विजयों से सन्तुष्ट न होकर पश्चिम को मुड़ा। उसके साथ ४ हजार सवारों का जत्था था। उसकी दृष्टि अफ्रीका महाद्वीप पर थी। मिश्र उसका द्वार था। उसने मिश्र में पहुँचते ही वहाँ के ईसाइयों से कहलाया कि हम यूनानियों के साथ इस लोक तथा परलोक का कोई

सम्बन्ध रखना नहीं चाहते और सदैव के लिए रोम के अत्याचारी और उसकी कैल्सीडोन की सभा को सौगन्ध खाकर त्यागते है। उन्होंने ख़लीफ़ा को सड़क और पुल बनवाने के लिए तथा सेना की रसद और ख़बरें पहुँचाने लिए शीघ्र दा कर देना स्वीकार कर लिया।

मेम्फ़िस नगर जो प्राचीन फ़िरऊन के समय में राजनगरों में था, विश्वास घातियों की सहायता से शीघ्र जीत लिया गया, और सिकन्दरिया भी घेर लिया गया। बहुत से आक्रमण और धावे हुए। अन्त में २२ हज़ार सैनिकों के कट जाने पर १४ महीने के घेरे के बाद उस नगर का पतन हुआ। अमरू ने ख़लीफ़ा को इस बड़े नगर के विषय में लिखा था—"इसमें ४ हज़ार महल, ४ हज़ार स्नानागार, ४ सौ नाट्यशालाएं, १२ हज़ार दुकानें केवल सरकारियों भाजियों का और ४० हज़ार यहूदी साहूकार राज्य कर देने वाले है"

हरक्यूलस ने अपने क़ुस्तुन्तुनिया के राजमहल में यह दुखदायक ख़बर सुनी तो इतना मर्माहत हुआ कि सिकन्दरिया के पतन के एक मास बाद ही मर गया।

इसी सिकन्दरिया में वह जगत्‌विख्यात पुस्तकालय था जिसमें पृथ्वी भर के विद्वानों की हस्तलिखित १० लाख पुस्तकें थीं। जब उमर ने ख़लीफ़ा से पूछा कि इन पुस्तकों को क्या किया जाय, तो तब ख़लीफ़ा ने लिखा कि यदि इनका विषय क़ुरान के अनुकूल न हो तो उन्हें रखने का कोई आवश्यकता नहीं। अतएव उन्हें नष्ट कर दिया जाय। अमरू ने उन्हें ईंधन के तौर पर जलाने के लिये हम्मामों में बाँट दिया और-उनसे ६ मास तक ४ हज़ार हम्माम गर्म होते रहे।

मिश्र देश रोम-राज्य का अन्न भंडार था इसी कारण इसे लौटा लेने की बड़ी-बड़ी कोशिशें की गईं। अमरू को दो बार फिर चढ़ाई करनी पड़ी। उसने जान लिया कि समुद्र की ओर से खुला रहने से उसपर बड़ी सुगमता से आक्रमण किये जा सकते हैं। उसने कहा—'ख़लीफ़ा की सौगन्ध खाकर कहता हूँ कि यदि तीसरी बार आक्रमण किया जाय तो मैं सिक-

न्दरिया को ऐसा बना दूँगा कि वह प्रत्येक मनुष्य के लिये वेश्या के घर के समान हो जाएगी।" उसने अपने कथन से बढ़कर काम कर दिखाया और शहरपनाह ढहवा दी। इससे वह नगर बिलकुल उजाड़ हो गया।

वह तीन वर्ष बाद अक़रवानील नदी से एटलांटिक समुद्र तक बढ़ आया और अपने घोड़े को सागर जल में हिलाकर ज़ोर से कहा कि—"हे सर्वोपरि ईश्वर, यदि यह समुद्र मेरा रास्ता न रोकता तो मैं पश्चिम के अज्ञात राज्यों में चला जाता और तेरे पवित्र नाम तथा अद्वैतता का उपदेश देता, और उन विद्रोही जातियों को, जो तेरे सिवा अन्य देवताओं को पूजती हैं, तलवार के हवाले करता।"

अब साद के पास ६० हज़ार सवार थे। वह उन्हें लेकर मदाइन राजधानी की ओर बढ़ा। बादशाह यज़्दगुर्द घबरा गया। सरदारों में फूट पड़ गई। वह अपने रत्न और परिवार सहित वहाँ से भागकर हलवान पहुँचा। राजधानी में मुसलमान घुस पड़े और उसे लूट खसोट कर तहस नहस कर डाला।

जलूला नगर में फिर बादशाह की सेना से मुठभेड़ हुई। यह लड़ाई ६ मास चली। अन्त में जलूला और हलवान मुसलमानों के हाथ में आ गए और बादशाह रै नगर को भाग गया।

इसी बीच में साद से नाराज़ होकर ख़लीफ़ा ने उसे पदच्युत कर दिया और उसको घर फूँक दिया। इस बीच में अवकाश पाकर ईरान के बादशाह ने डेढ़ लाख सेना फिर एकत्रित की। उधर नेमान की अधीनता में एक विशाल मुसलमानी सेना ने आकर नेहावन्द को घेरा। पारसी सेनापति बूढ़ा और कमज़ोर था, फिर भी उसने नेमान को मार डाला। पर उसके मरने पर हुज़ैफ़ा सेनापति बना और उसने सेनापति फीरोज़ को मार डाला पारसी सेना भाग गई। इस युद्ध में १ लाख पारसी मारे गए। और लूट में बादशाह यज़्दगुर्द का एक जवाहरात से भरा हुआ डिब्बा मिला, जो ख़लीफ़ा के पास भेज दिया गया। उसे उसने यह कहकर लौटा दिया कि ये कंकड़ पत्थर हमारे काम के नहीं, इन्हें बेचकर मुसलमानों को बाँट दो।

ख़लीफ़ा ने उन्हें तीन अरब १० करोड़ रुपयों में बेंचा। उसके पास उस समय ४० हज़ार सिपाही थे अतः प्रत्येक को ८० ८० हज़ार रुपये मिले। इसके बाद हमदान और रै को दख़ल करके लूट लिया गया और ख़ून की नदी बहा दी। फिर वे आज़ुरबाद जा पहुँचे और यहाँ का प्रसिद्ध मन्दिर ढा दिया। बादशाह की तीन बेटियाँ गिरफ़्तार करके ख़लीफ़ा के पास भेज दी गईं। जब वे ख़लीफ़ा के सामने पहुँचीं तो उसने एक मुसलमान को हुक्म दिया कि इनके ज़ेवर उतार लो। इसपर उन्होंने डाँटकर कहा—'ख़बरदार! हाथ न लगाना, ज़ेवर हम उतारे देती हैं।' यह सुनकर ख़लीफ़ा की आँखों में ख़ून उतर आया और उसने उन्हें नंगी करके कोड़े मारने का हुक्म दिया। पीछे अली ने ख़लीफ़ा को समझाकर ठण्डा किया और उन अबलाओं की जान बचाई। इनमें से एक लड़की से अली ने अपने बेटे हसन के साथ विवाह किया, दूसरी बेटी अब्दुल रहमान इब्ने अबूबकर को और तीसरी अब्दुल्ला इब्न उमर को दे दी गई।

ईरान मसीह के जन्म से कोई ४०० वर्ष पूर्व बड़ा शक्तिशाली राज्य था। इसकी सीमा पश्चिम में यूनान और पूर्व में हिन्दुस्तान तक फैली हुई थी। विश्व विजयी सिकन्दर ने इस देश को मसीह से ३२८ वर्ष पूर्व छिन्न भिन्न कर डाला था। रोमन्स ने भी इसकी शक्ति को क्षीण कर दिया था।

मुहम्मद साहब ने अपने जीवन-काल में ईरान के बादशाह खुशरू से कहलाया था कि हमारा धर्म ग्रहण कर लो। इसपर उसने हुरमुज़ के अपने हाकिम को कहला भेजा था कि या तो मुहम्मद को ग्रस्त कर दो या क़ैद कर लो, वह पागल है। मुहम्मद की मृत्यु के बाद ख़लीफ़ा अबूबकर ने ख़ालिद इब्नेवली को ईरान पर चढ़ाई करने को तैयार किया, पर फिर उसे सीरिया भेज दिया। अब उमर ने अबू अबीदा को एक हज़ार सवार देकर ईरान भेजा। उस वक्त वहाँ की गद्दी पर खुशरू की दूसरी बेटी आरज़म दुख़्त थी। मुसलमानी सेना ने पहुँचते ही लूट मार मचा दी। रानी ने १० हज़ार सवार रुस्तम इब्न फ़रुख़ज़ाद के साथ भेज दिए। पीछे से वह मन सहदेव के साथ तीन हज़ार सवार और ३० जंगी हाथी रुस्तम की मदद को

भेजे। जब अबू अबीदा अपनी सेना सहित फरात नदी पर पुल बाँधकर पार हो रहा था, रुस्तम के धनुषधारियों ने बाण-वर्षा आरम्भ कर दी। इससे बहुत से मुसलमान मारे गये। अबू अबीदा घोड़े से गिर गया और हाथी से कुचला जाकर मर गया। इसके बाद सेना भाग निकली।

खलीफा उमर ने यह सुनकर फिर एक बड़ी सेना मस्ना की अधीनता में भेजी। मस्ना ने ईरानी सेनापति को द्वन्द्व युद्ध में परास्त करके मार डाला और ईरानी सेना छिन्न भिन्न हो गई। इसके बाद साद इब्ने अबि विकास ६ हज़ार सवारों सहित मदीने से चला। और मार्ग में ही लूट और स्त्रियों के लालच ने उसके पास ३० हज़ार सवार मस्ना तक पहुँचते-पहुँचते हो गये। इसी बीच में मस्ना मर गया और उसकी पत्नी को साद ने जो ६० वर्ष का था, अपनी स्त्री बना लिया। इसके बाद रुस्तम से युद्ध हुआ, मुसलमानों को और भी सहायता मिल गई। भारी घमासान हुआ और रुस्तम का सिर काट लिया गया। ईरानियों की पराजय हुई। उनकी ३० हज़ार सेना कट गई। इस युद्ध में मुसलमान भी ७ हज़ार मारे गए। यह युद्ध क़ादसिया में हुआ था। इस विजय के उपलक्ष में फरात और दजला नदी के संगम पर बसरा नगर खलीफा उमर की आज्ञा से बसाया गया जो एक मुसलमान को गुलाम के तौर पर दिया गया था। एक दिन यज़्दगुर्द की लड़की ने खिड़की से उसे देखकर कहा—"तुम पर लानत है कि अपने मुल्क, बादशाह और धर्म के लिए कुछ नहीं कर सकते।" फिरोज़ को शाहज़ादी की बात चुभ गई। वह मौक़ा पाकर मसजिद में घुस गया। खलीफा गर्दन झुकाए नमाज़ पढ़ रहा था। उसने उसकी गर्दन में छुरी घुसेड़ दी। बहुत से मुसलमान दौड़ पड़े। वह ४० को मार कर स्वयं भी मर गया। खलीफा उन्हीं घावों से ७ वें दिन मर गया। मृत्यु के समय उसकी आयु ६३ वर्ष की थी। उसके समय में सीरिया मिश्र, पैलेस्टाइन और ईरान मुसलमानों के हाथ में आए। ३६ हज़ार नगर और क़िले छीने गए, ४० हज़ार मन्दिर और गिरजे ढाए गए और कई लाख ग़ैर-मुस्लिम क़त्ल किए गए।

# ( ४ )

## ख़लीफ़ा उस्मान और अली

उमर की मृत्यु के बाद ६ व्यक्तियों की कमेटी ख़लीफ़ा चुनने को बैठी। अली से पूछा गया कि क्या तुम क़ुरान व हदीस को क़ानून मान कर अबूबकर और उमर के मार्ग पर चलोगे ? उसने कहा—मैं क़ुरान व हदीस को तो स्वीकार करूंगा, पर अबूबकर और उमर की पाबन्दी नहीं। मैं अपनी बुद्धि से काम लूंगा। इस पर कमेटी ने उस्मान से पूछा। उस्मान ने स्वीकार किया।

इस लिये उस्मान इसके-पश्चात ख़लीफ़ा हुए। इनकी उम्र ७० वर्ष की थी। गद्दी पर बैठते ही इन्होंने यज़्दगुर्द को ख़त्म करने को फ़ौज ईरान भेजी। क्योंकि उमर मरती बार कह गए थे कि उसका नामोनिशान दुनिया से मिटा देना। बेचारा बादशाह इधर उधर मारा मारा और छिपता फिरता रहा। उसके साथियों ने उसे पकड़वा देने की सलाह की, पर उसे मालूम होगया और वह अपनी पगड़ी के सहारे महल के ज़ीने से उतर कर अंधेरी रात में भागा। रास्ते में एक नदी थी उसे पार उतारने के लिये मल्लाह ने ४) मांगे पर उसके पास रुपये न थे। उसने लाखों रुपये मूल्य की क़ीमती अंगूठी देनी चाही पर मल्लाह ने न ली। इतने में मुसलमान पहुँच गए और उसे टुकड़े टुकड़े कर डाला। इस प्रकार ४,००० वर्ष से चमकता हुआ पारसियों का सितारा अस्त होगया।

उस्मान ने अमर इब्ने-आस को मिश्र से बुला कर उसकी जगह अब्दुल्ला इब्ने-साद को दे दी। अब्दुल्ला सैनिक था प्रबन्धक नहीं। इससे लोग नाराज़ होगए और मिश्र में ग़दर मच गया। बादशाह कान्स्टेन्टाइन ने सिकन्दरिया को छीन लिया। मुसलमान वहाँ से मार भगाए गए। तब फिर अस्मान भेजा गया। इसने सिकन्दरिया को फिर छीना। पर खलीफ़ा ने फिर अब्दुल्ला को भेज दिया। इस बार उसने उत्तर अफ़रीक़ा पर धावा बोलने का निश्चय किया और ४० हज़ार सेना लेकर त्रिपली पर छावनी डालदी। उधर से जनरल ग्रेगरस एक लाख, बीस हज़ार रोमन सेना लेकर मुक़ाबले में आ डटा। कई दिनों तक घमासान युद्ध होता रहा। अन्त में एक दिन धोखे से ग्रेगरस मार डाला गया और उसकी युवती कन्या क़ैद कर ली गई। सेना भाग गई और नगर पर अधिकार कर लिया गया।

मुहम्मद साहब पढ़े लिखे न थे। वे अपनी चाँदी की मुहर वाली अगूठी को दस्तख़त की भाँति काम में लाते थे, जिस पर 'मुहम्मद रसूल एलाह खुदा था। यही अगूठी पूर्व के दोनों ख़लीफ़ा काम में लाते रहे परन्तु इस ख़लीफ़ा ने उसे खो दी।

इस ख़लीफ़ा ने क़ुरान की प्रतियों का मुहम्मद साहब की स्त्री हफ़सा की प्रति से मुक़ाबला कराया। जिनमें पाठ भेद था उन्हें जलवा दिया और हफ़सा वाली प्रति की कई नक़लें कराकर सीरिया, मिश्र और फ़ारस आदि देशों में भेजा। वर्तमान क़ुरान यही है।

फिर यह उसी मेम्बर की सीढ़ी पर खड़े होकर वाज़ करते थे जिसपर मुहम्मद साहब। इस ख़लीफ़ा ने लाखों रुपए अपने सम्बन्धियों को और मुल्ली मरवान को बाँट दिये थे, इससे मुसलमान इससे बहुत नाराज़ होगए। उसके छल कपट के भी कुछ भेद खुले। इस पर बहुत से मुसलमान मदीने में आगए उस तोबा करने को कहा—पर उसने ऐसा नहीं किया। मिश्र के कुछ नागरिकों ने शिकायत की कि अब्दुल्ला को वहाँ का हाकिम न रख कर मुहम्मद बिन अबूबकर को बनादें। इस पर उस ने ऐसा ही किया पर

# ( ४ )

## ख़लीफ़ा उस्मान और अली

— ❀ —

उमर की मृत्यु के बाद ६ आदमियों की कमेटी ख़लीफ़ा चुनने को बैठी। अली से पूछा गया कि क्या तुम क़ुरान व हदीस को क़ानून मान कर अबूबकर और उमर के मार्ग पर चलोगे? उसने कहा—मैं क़ुरान व हदीस को तो स्वीकार करूंगा, पर अबूबकर और उमर की पाबन्दी नहीं। मैं अपनी बुद्धि से काम लूंगा। इस पर कमेटी ने उस्मान से पूछा। उस्मान ने स्वीकार किया।

इस लिये उस्मान इब्ने-अफ़ान ख़लीफ़ा हुए। इनकी उम्र ७० वर्ष की थी। गद्दी पर बैठते ही इन्होंने यज़्दगुर्द को क़त्ल करने को फ़ौज ईरान भेजी। क्योंकि उमर मरते बार कह गए थे कि उसका नामोनिशान दुनिया से मिटा देना। बेचारा बादशाह इधर उधर मारा मारा और छिपता फिरता रहा। उसके साथियों ने उसे पकड़वा देने की सलाह की पर उसे मालूम होगया और वह अपनी पगड़ी के सहारे मर्व के क़िले से उतर कर अंधेरी रात में भागा। रास्ते में एक नदी थी, उसे पार उतारने के लिये मल्लाह ने ४) मांगे पर उसके पास रुपये न थे। उसने लाखों रुपये मूल्य की क़ीमती अंगूठी देनी चाही, पर मल्लाह ने न ली। इतने में मुसलमान पहुँच गए और उसे टुकड़े टुकड़े कर डाला! इस प्रकार ४,००० वर्षों से चमकता हुआ पारसियों का सितारा अस्त होगया!

उस्मान ने अमर इब्ने-यास को मिस्र से बुला कर उसकी जगह अब्दुल्ला इब्ने-साद को दे दी। अब्दुल्ला सैनिक था प्रबन्धक नहीं। इससे लोग नाराज़ होगए और मिस्र में ग़दर मच गया। बादशाह कान्स्टेन्टाइन ने सिकन्दरिया को छीन लिया। मुसलमान वहाँ से मार भगाए गए। तब फिर उस्मान भेजा गया। इसने सिकन्दरिया को फिर छीना। पर ख़लीफ़ा ने फिर अब्दुल्ला को भेज दिया। इस बार उसने उत्तर अफ़रीक़ा पर धावा बोलने का निश्चय किया और ४० हज़ार सेना लेकर त्रिपली पर छावनी डालदी। उधर से जनरल ग्रेगरस एक लाख, बीस हज़ार रोमन्स सेना लेकर मुक़ाबले में आ डटा। कई दिनों तक घमासान युद्ध होता रहा। अन्त में एक दिन धोखे से ग्रेगरस मार डाला गया और उसकी युवती कन्या क़ैद कर ली गई। सेना भाग गई और नगर पर अधिकार कर लिया गया।

मुहम्मद साहब पढ़े लिखे न थे। वे अपनी चाँदी की सुन्दर वाली अगूठी को दस्तख़त की भाँति काम में लाते थे, जिस पर 'मुहम्मद रसूल-उल्लाह खुदा था। यही अगूठी पूर्व के दोनों ख़लीफ़ा काम में लाते रहे परन्तु इस ख़लीफ़ा ने उसे खो दी।

इस ख़लीफ़ा ने क़ुरान की प्रतियों का मुहम्मद साहब की स्त्री हफ़सा की प्रति से मुक़ाबला कराया। जिनमें पाठ भेद था उन्हें जलवा दिया और हफ़सा वाली प्रति की कई नक़लें कराकर सीरिया, मिस्र और फ़ारस आदि देशों में भेजा। वर्तमान क़ुरान यही है।

फिर यह उसी मेम्बर की सीढ़ी पर खड़े होकर वाज़ करते थे जिसपर मुहम्मद साहब। इस ख़लीफ़ा ने लाखों रुपए अपने सम्बन्धियों को और मुन्शी मरवान को बाट दिये थे, इससे मुसलमान इससे बहुत नाराज़ होगए। उनके छल कपट के भी कुछ भेद खुले। इस पर बहुत से मुसलमान मदीने में आगए उसे तोबा करने को कहा—पर उसने ऐसा नहीं किया। मिस्र के कुछ नागरिकों ने शिकायत की कि अब्दुल्ला को वहाँ का हाकिम न रख कर मुहम्मद बिन अबूबकर को बनादें। इस पर उस ने ऐसा ही किया-पर

एक दूत चुपचाप अब्दुल्ला के पास भेज कर कहला दिया कि मुहम्मद को मार डालो। इससे क्रुद्ध होकर मिश्र वाले मदीने पहुँचे और कैफ़ियत तलब की तथा गद्दी छोड़ने को कहा—उसने इन्कार किया। इस पर लोगों ने उसके घर में घुस कर उसे क़त्ल कर दिया। मृत्यु के समय वह ८२ वर्ष का था। उसकी लाश तीन दिन तक वैसे ही पड़ी रही और जब सड़ने लगी तब बिना नहलाए और नए कपड़े पहिनाए वैसे ही गाड़ दी गई।

इसके बाद अली इब्ने अबूतालिब ख़लीफ़ा हुआ। यह व्यक्ति दयालु, न्यायप्रिय और शान्त था। परन्तु ख़लीफा पद के लिए कठोर स्वभाव पुरुष की आवश्यकता थी इस लिए अली के ख़लीफ़ा होते ही भीतरी विद्रोह फूट पड़ा। मुहम्मद साहब की प्यारी विधवा आयशा इसकी शत्रु थी। उधर तलहा, ज़बीर और मुआविया भी ख़िलाफ़त के उम्मीदवार थे। इन लोगों ने प्रसिद्ध कर दिया कि उस्मान के वध में अली का षड्यन्त्र था। इससे लोग भड़क गए। मुआविया ने दमिश्क की मस्जिद में उस्मान का खून में रंगा हुआ कुरता बाँस पर लटका कर खड़ा कर दिया, जिसे देखते ही सीरिया के लोग आपे से बाहर होगए। मुआविया ने ६ हज़ार सेना देखते देखते एकत्र करली। उधर अली का दल भी काफ़ी था। आयशा ने ढिंढोरा पिटवा दिया कि मैं खुदा और रसूल के नाम पर तलहा और ज़बीर के साथ बसरा जाती हूँ। जो मुसलमान मेरा साथ देना चाहे और उस्मान के खून का बदला लेना चाहें वे मेरे पास चले आवें। मैं खाना, कपड़ा, घोड़ा और हथियार दूंगी। उसके साथ हज़ारों आदमी होगए। पर जब वह बसरे पहुँची तो वहाँ के हाकिम उस्मान ने फाटक न खोला और उल्टे मुक़ाबिले को तैयार होगया, खूब गाली-गलौज हुई। अन्त में कौशल से यह लोग शहर में घुस गए और उस्मान को कैद कर लिया। बसरा पर आयशा का अधिकार होगया। अली ने १०० आदमी साथ लेकर बसरे पर चढ़ाई करदी। मार्ग में ३० हज़ार सेना उस ओर मिल गई। युद्ध हुआ, आयशा के साथी मारे गए और वह क़ैद हुई। पर अली ने उसे आदर-पूर्वक ४० दासियों सहित मदीने भिजवा दिया।

अब अली का एक मात्र शत्रु—मुआविया बच गया था। उसने उसमान के ख़ून में रंगा हुआ कुर्ता बाँस में लटका कर दमिश्क की मस्जिद में खड़ा किया, और ८० हज़ार सेना लिये शाम की सीमा पर आ डटा। अली ने ६० हज़ार सेना लेकर उस पर धावा बोल दिया। युद्ध हुआ और ४५ हज़ार आदमी मुआविया के तथा ३० हज़ार आदमी ख़लीफ़ा के मारे गए। अन्त में सन्धि चर्चा चली। फलतः परस्पर दोनों दल गाली गलोज करने लगे। गाली गलोज का यह रिवाज जुमे की नमाज़ के पीछे अब तक चला आता है।

अब एक तीसरा और सम्प्रदाय खड़ा हुआ, जिस का नाम ख़ार्जी था। अब्दुल्ला इब्ने वहब इसका ख़लीफ़ा बना। इस दल में २५ हज़ार आदमी थे। इस पर अली ने एक भण्डा खड़ा करके घोषणा की कि जो अमुक समय तक इसके नीचे आ जायगा, क्षमा किया जावेगा। इस पर २१ हज़ार आदमी चले आए। बाक़ी चार हज़ार अब्दुल्ला के पास बच रहे। जो वीरता से लड़ कर काम आये। सिर्फ़ ६ आदमी ज़िन्दा बचे।

उधर मुआविया ने मिश्र में विद्रोह फैला दिया। अली ६० हज़ार सेना लेकर मिश्र पर चला। वे जो ६ ख़ार्जी बचे थे, उन्हों ने निश्चय किया कि अमर, अली और मुआविया ये ही मुस्लिम विद्रोह की जड़ हैं, इस लिए इन तीनों को एक साथ ही क़त्ल करदेना चाहिए। तीन आदमियों ने यह काम अपने ऊपर लिया। अमर और मुआविया तो किसी भाँति बच गए, पर अली पर कोफ़ा में अब्दुलरहमान ने नमाज़ पढ़ते वक्त वार किया, जिससे उसकी खोपड़ी फट गई और ३ दिन के बाद, ६३ वर्ष की आयु में वह मरगया। उसके १५ पुत्र और १६ पुत्रियाँ थीं। अली के पक्ष वाले शीया कहलाते हैं और वे इसके पूर्व के तीनों ख़लीफ़ाओं को मानने से इन्कार करते हैं। और मुहम्मदसाहब के बाद अली ही को ख़लीफ़ा मानते हैं। कहा जाता है कि अली का जन्म काबे में हुआ था।

---

एक दूत चुपचाप अब्दुल्ला के पास भेज कर कहला दिया कि मुहम्मद को मार डालो। इससे क्रुद्ध होकर मिश्र वाले मदीने पहुँचे और कैफ़ियत तलब की तथा गद्दी छोड़ने को कहा—उसने इन्कार किया। इस पर लोगों ने उसके घर में घुस कर उसे क़त्ल कर दिया। मृत्यु के समय वह ८२ वर्ष का था। उसकी लाश तीन दिन तक वैसे ही पड़ी रही और तब रातों रात बिना नहलाए और नए कपड़े पहिनाए वैसे ही गाड़ दी गई।

इसके बाद अली इब्ने अबूतालिब ख़लीफ़ा हुआ। यह व्यक्ति दयालु, न्याय प्रिय और शान्त था। परन्तु ख़लीफ़ा पद के लिए कठोर स्वभाव पुरुष की आवश्यकता थी, इस लिए अली के ख़लीफ़ा होते ही भीतरी विद्रोह फूट पड़ा। मुहम्मद साहब की प्यारी विधवा आयशा इसकी शत्रु थी। उधर तलहा ज़बीर और मुआविया भी खिलाफ़त के उम्मीद वार थे। इन लोगों ने प्रसिद्ध कर दिया कि उस्मान के वध में अली का षड़यन्त्र था। इससे लोग भड़क गए। मुआविया ने दमिश्क की मस्जिद में उस्मान का खून में रंगा हुआ कुरता बाँस पर लटका कर खड़ा कर दिया, जिसे देखते ही सीरिया के लोग आपे से बाहर होगए। मुआविया ने ८ हज़ार सेना देखते देखते एकत्र करली। उधर अली का दल भी काफ़ी था। आयशा ने ढिंढोरा पिटवा दिया कि मैं खुदा और रसूल के नाम पर तलहा और ज़बीर के साथ बसरा जाती हूँ। जो मुसलमान मेरा साथ देना चाहें और उस्मान के खून का बदला लेना चाहें वे मेरे पास चले आवें। मैं खाना कपड़ा, घोड़ा और हथियार दूंगी। उसके साथ हज़ारों आदमी होगए। पर जब वह बसरे पहुँची तो वहाँ के हाकिम उस्मान ने फाटक न खोले और उन्हें मुक़ाबिले को तैयार होगया खूब गाली गलौज हुई। अन्त में कौशल से यह लोग शहर में घुस गए और उस्मान को कैद कर लिया। बसरा पर आयशा का अधिकार होगया। अली ने १०० आदमी साथ लेकर बसरे पर चढ़ाई करदी। मार्ग में १० हज़ार सेना उसे और मिल गई। युद्ध हुआ, आयशा के साथी मारे गए और वह क़ैद हुई। पर अली ने उसे आदर-पूर्वक ४० दासियों सहित मदीने भिजवा दिया।

अब अली का एक मात्र शत्रु—मुआविया बच गया था। उसने उसमान के ख़ून में रंगा हुआ कुर्ता बाँस में लटका कर दमिश्क की मस्जिद में खड़ा किया, और ८० हज़ार जमा किये साम की सीमा पर आ डटा। अली ने ९० हज़ार सेना लेकर उस पर धावा बोल दिया। युद्ध हुआ और ४५ हज़ार आदमी मुआविया के तथा ९० हज़ार आदमी ख़लीफ़ा के मारे गए। अन्त में सन्धि चाही अली। फलतः परस्पर दोनों दल गाली गलोज करने लगे। गाली गलोज का यह रिवाज जुमे की नमाज़ के पीछे अब तक चला आता है।

अब एक तीसरा और सम्प्रदाय खड़ा हुआ, जिस का नाम खार्जी था। अब्दुल्ला इबने वहब इराका ख़लीफ़ा बना। इस दल में २५ हज़ार आदमी थे। इस पर अली ने एक झण्डा खड़ा करके घोषणा की कि जो अमुक समय तक इसके नीचे चला आयगा, क्षमा किया जावेगा। इस पर २१ हज़ार आदमी चले आए। बाक़ी चार हज़ार अब्दुल्ला के पास बच रहे। जो वीरता से लड़ कर काम आये। सिर्फ़ ९ आदमी ज़िन्दा बचे।

उधर मुआविया ने मिश्र में विद्रोह फैला दिया। अली ४० हज़ार सेना लेकर मिश्र पर चला। वे जो ९ खार्जी बचे थे, उन्हों ने निश्चय किया कि अमर, अली और मुआविया ये ही मुस्लिम विद्रोह की जड़ हैं, इस लिए इन तीनों को एक साथ ही क़त्ल करदेना चाहिए। तीन आदमियों ने यह काम अपने ऊपर लिया। अमर और मुआविया तो किसी भाँति बच गए, पर अली पर कोफ़ा में अब्दुलरहमान ने नमाज़ पढ़ते वक्त वार किया, जिससे उसकी खोपड़ी फट गई और ३ दिन के बाद, ६३ वर्ष की आयु में वह मरगया। उसके १२ पुत्र और १८ पुत्रियाँ थीं। अली के पक्ष वाले 'शीआ' कहलाते हैं और वे इसके पूर्व के तीनों ख़लीफ़ाओं को मानने से इन्कार करते हैं। और मुहम्मदसाहब के बाद अली ही को ख़लीफ़ा मानते हैं। कहा जाता है कि अली का जन्म काबे में हुआ था।

---

# तदनन्तर

---

इसके बाद हसन इब्ने अली खलीफा हुआ, इनकी आयु ३० वर्ष की थी और यह शान्त सुशील और साधु स्वभाव का था पर इसका छोटा भाई हुसेन वीर था उसने ४० हजार फौज लेकर मुआविया पर चढ़ाई की, पर भीतरी कलह के कारण हार गया। खिलाफत छोड़ दी, अन्त में हसन को एक स्त्री ने उसे विष देकर मार डाला। जिस यजीद ने यह प्रलोभन दिया था कि मैं तेरे साथ विवाह कर लूँगा पर पीछे उसे इसी अपराध पर क़त्ल करवा दिया।

इसके बाद मुआविया खलीफा हुआ और उसने कुस्तुन्तुनिया पर फौज भेजी पर उसकी हार हुई उसने कुस्तुन्तुनिया के ईसाई बादशाह को ३० हज़ार अशर्फी ५० दास दासियाँ और ४० अरबी घोड़े प्रति वर्ष कर देना स्वीकार किया, और ३० वर्ष के लिये सन्धि कर ली। इसके बाद इसने १० हज़ार सवार अफ्रीका पर भेजे और वहाँ जंगल कटवाकर किरवान नामक एक शहर बसाया। यह २० वर्ष तक खलीफा रहकर मरा। इसके बाद इसका बेटा यजीद ३४ वर्ष की आयु में खलीफा हुआ। मुआविया ने अपने मृत्युकाल में अपने बेटे यजीद से कहा था कि तुम्हें ४ आदमियों से भय है।

1—हुसेन इब्ने अली से। परन्तु यह न्यायी और तुम्हारे चचा का बेटा है उसके साथ अच्छा बर्ताव करना।

२—अब्दुल्ला इब्ने उमर। यह सीधे मिजाज का है तुम्हें खलीफा स्वीकार कर लेगा।

३—अब्दुल रहमान। मूर्ख और कानों का कचा है, जुआरी भी है। यह तेरा कुछ न बिगाड़ सकेगा।

४—अब्दुल्ला इब्ने जबीर। धूर्त और वीर है। मुकाबिले आवे तो वीरता पूर्वक लड़ना। मेल चाहे तो सन्धि कर लेना और अधिकार में लाकर क़त्ल करवा देना।

गद्दी पर बैठते ही उसने मदीने के हाकिम वलीद को लिख भेजा कि हुसेन इब्ने अली और अब्दुल्ला इब्ने ज़बीर से इक़रारनामा लेकर भेजो। वलीद ने उन दोनों को बुलाकर क़त्ल करने की सलाह की पर वे दोनों सचेत हो गये और मदीने से भाग गये और यजीद के विरुद्ध विद्रोह खड़ा कर दिया। कोफे के लोगों ने उन्हें सहायता देने का वचन दिया और १॥ लाख के लगभग मनुष्य हुसेन के साथ हो गये।

यह समाचार सुन यज़ीद ने बसरे के हाकिम को लिखा कि कोफा पहुँचकर वहाँ के हाकिम नेमान को निकाल दो और कोफा पर अधिकार कर लो। बसरे का हाकिम अब्दुल्ला बड़ा चालाक था वह केवल २० आदमी लेकर कोफे पहुँचा। कोफे वाले उसे हुसेन समझे और क़िले में ले गये जहाँ पहुँचते ही उसने वहाँ के हाकिम का सिर काट लिया। यह देख जो सेना हुसेन के पक्ष में इकट्ठी हुई थी भाग खड़ी हुई। हुसेन को यह भेद मालूम न था वह कोफे में तैयारियों की ख़बर पाकर अपने बाल बच्चों सहित कोफे को चल दिया था। सीमा प्रान्त पर सरदार हुर कुछ सवारों के साथ सामने आया, हुसेन समझा स्वागत को आया है। पर उसने कहा कि मुझे कोफे के हाकिम अब्दुल्ला ने भेजा है कि मैं आपका साथ कोफा से चलूं। हुसेन ने उसे मिलाने की बहुत कोशिश की पर वह नहीं माना।

इसके बाद इसका बेटा अब्दुल मलिक खलीफा हुआ। इसकी आयु ५० साल की थी। अब्दुल्ला अब भी मक्का और मदीने में [illegible] माना जाता था। इसलिये इसने वैतुल मुक़द्दस फलेसटाइन को इ

बगाह नियत किया। उधर शिया लोगों ने अली के क़त्ल का बदला लेने की तैयारी की। मुन्तकिम उनका खलीफा बना और उसने ८० हज़ार आदमियों को क़त्ल किया। अब्दुल मलिक ने उसके सामने बड़ी भारी सेना भेजी। और वह युद्ध में ६२ वर्ष की आयु में मारा गया। इसके बाद मसश्रव हाकिम बना और वह भी मारा गया। जब उसका सिर खलीफा के सामने लाया गया, तो उसके क़ातिल को एक हज़ार अशर्फी इनाम देने का हुक्म दिया, परन्तु क़ातिल ने इनकार करते हुए कहा मेरी उम्र ७० साल की है, मैंने समय का खूब रंग देखा है इसी कोफे के क़िले में हुसेन का सिर अब्दुल्ला इब्ने जयाद के सामने लाया गया इ‍ब्ने जयाद का मुन्तकिम के सामने और मुन्तकिम का मसश्रव के सामने और अब मसश्रव का सिर आपके सामने लाया गया है। बुड्ढे की बात सुनकर खलीफा बहुत शर्माया और किले को मिस्मार करने का हुक्म दिया।

अब्दुल्ला अब भी मक्का और मदीने का खलीफा बना बैठा था उस पर चढ़ाई करने को खलीफा ने हज्जाज को सेना देकर भेजा, अब्दुल्ला वीरता से लड़कर मारा गया इससे मक्का और मदीना भी अब्दुल मलिक के हाथ आ गया। अब सिर्फ खुरासान रह गया था उसे भी हज्जाज ने फतह कर लिया अतः यह क़ादिया की तरफ रवाना हो गया। रास्ते में उमर अपने ४ हज़ार सवार लिए मिला और कहा—कोफे के आदमी आपसे फिर गये हैं। आप मक्के की तरफ वापस चले जाँय। साथ ही उसने अब्दुल्ला को भी लिख भेजा कि हुसेन को मक्के की तरफ चले जाने दें। पर उसने स्वीकार न किया। और उमर को लिखा कि हुसेन को पानी मिलना बन्द कर दो। और यजीद की प्रभुता स्वीकार कराओ।

पानी बन्द होने से हुसेन और उसके परिवार के आदमी तड़पने लगे। फिर भी हुसेन ने यजीद को खलीफा नहीं माना। अन्त में अब्दुल्ला ने लिखा कि यदि वे नहीं मानते तो उनका सिर काट लो और शरीर को घोड़ों से रौंदवा दो। यह हुक्म पाकर उमर ने फिर हुसेन को समझाया पर उन्होंने न माना। और अपने साथियों से कहा मुझे मेरे भाग्य पर छोड़

कर आप लोग चले जांय। पर उन लोगों हुसेन के साथ मरना स्वीकार किया। हुसेन के साथ ३२ सवार और ४० प्यादे थे। सबा ने स्नान करके कपड़े पहने, इत्र लगाया और मरने को तैयार हो गये। इतने में ३० सवार शत्रु सेना से निकलकर हुसेन से आ मिले।

लड़ाई शुरू हो गई। शुमरशाक अफसर था उसने हुसेन के डेरों में आग लगाने का हुक्म दिया। इसपर हुसेन की स्त्री और बच्चे चिल्लाने लगे। अन्त में उसका दिल भर आया और वह चला गया। एक एक आदमी आता और मरता था। अन्त में हुसेन बहुत से घाव खाकर गिरा और एक सैनिक ने उसका सिर काट लिया। यह लड़ाई कर्बला में हुई जिसमें हुसेन के ७७ और शत्रु के ८८ आदमी मारे गये। हुसेन के मारे जाने पर उसका सारा माल असबाब लूट लिया गया और स्त्री बच्चों को कैद कर लिया गया। उमर हुसेन का सिर लिये रात को कोफा अपने घर पहुँचा तो उसकी स्त्री ने कहा- पापी तूने मुझे मुँह न दिखा यह कहकर घर से निकल गई और सारी उमर उसका मुँह न देखा। दूसरे दिन जब अब्दुल्ला के सामने हुसेन का सिर रक्खा गया तो उसने उसपर थूका और ठोकर मारकर एक तरफ को फेंक दिया।

इसके बाद उसने सब स्त्री बच्चों के कत्ल का हुक्म दे दिया। पर सर्दारों के मना करने पर उन्हें हुसेन के सिर के साथ यज़ीद के पास भेज दिया। यज़ीद ने उन्हें खातिर से रक्खा और कुछ दिन बाद मदीने पहुँचा दिया। इसी घटना का शोक मुसलमान १० दिन तक मुहर्रमों में मनाते हैं।

अब इस शत्रु को नष्ट कर वह अब्दुल्ला इब्ने ज़बीर की तरफ़ मुड़ा। क्योंकि उसे मक्का और मदीने वालों ने अपना खलीफा बना लिया था। यज़ीद के सम्बन्ध में इतने अपवाद फैल गए थे कि सारा अरब उसका विरोधी होगया था। यह सब सुन कर यज़ीद ने मदीने पर सेना भेजने की तैयारी की पर कोई सेनापति राज़ी न हुआ। अन्त में मुसलिम इब्ने अक़बा ने मन्ज़ूर किया और १२ हज़ार सवार और ५ हज़ार पैदल लेकर मदीने की । पहले तो उसने सब को समझाया। अन्त में युद्ध

प्रकार विशाल सेना लेकर वह डट गया पर वह विश्वासघातियों की मदद से उसे मुसलमानों ने परास्त कर दिया। जिसमें भयानक युद्ध हुआ, स्पेन का बादशाह रोडरिक हार कर भाग गया और अन्त में गाडरलकिवर नदी में डूबकर मर गया।

वलीद इस समय मर गया। और उसका बेटा सुलेमान खलीफा हुआ। इसने सर्वप्रथम मूसा के परिवार को क़त्ल करवा दिया और मूसा की जगह हुर को स्पेन का सूबेदार बनाया। उसने निश्चय किया कि सेना में जितने सैनिक हैं या तो इन्हें मुसलमान बना लिया जाय या क़त्ल कर दिया जाय। उसने जुलियन सेनापति को बुलाया जिसके विश्वासघात की सहायता से स्पेन को फतह किया गया था पर वह हुर का अभिप्राय समझ गया और भाग गया। उसकी स्त्री और बच्चे घर में घेर लिये गये। उसने बच्चे को कब्र में छिपा दिया पर वह ढूँढकर निकाल लिया गया। स्त्री ने हुर के पैरों पर गिरकर दया की प्रार्थना की पर उसने कहा कि काफिर के लिये रहम नहीं है। उसने काज़ी को हुक्म दिया कि बच्चे को किले के बुर्ज पर ले चलिये, यही किया गया, बच्चा डरकर काज़ी से चिमट गया, उसने बहुत रोना पुकारना किया, पर उसे बुर्ज से नीचे फेंक दिया गया। इसके बाद सब स्त्री पुरुषों को बुलाकर एक खाई में खड़ा किया गया। उनके बीच में जूलियन की स्त्री भी थी। सबसे कलमा पढ़ने को कहा गया, लेकिन इन्कार करने पर खाई में मिट्टी डालकर सबको जिन्दा ज़मीदोज़ करा दिया। उधर एक वह सेनापति अब्दुल रहमान की अध्यक्षता में फ्रांस पर टूट पड़ा और उसे कुचल डाला, वह लायर नदी तक पहुँच गया। तमाम गिरजों और शहरों को लूट लिया गया। चमत्कारी पादरियों की कुछ भी न चली।

अन्त में सन् ७३२ में चार्ल्स मारटेल ने इस आक्रमण से टक्कर ली। सात दिन की कड़ी लड़ाई के बाद अब्दुल रहमान मारा गया और मुसलमान पीछे पीछे लौट आए। इस लड़ाई के विषय में इतिहासकार मि० गिबन कहते हैं कि जिब्राल्टर पहाड़ी से लायर नदी के किनारे तक अर्थात् १००० मील से अधिक दूर तक मुसलमानों की विजयी सेना बढ़ती चली गई थी

और यदि इतनी ही दूर वे और आगे बढ़ जाते तो पोलैण्ड और स्काटलैण्ड के पहाड़ी भागों तक पहुँच जाते।

अब इटली की बारी आई। सन् ८४१ में रोम का जो अपमान धर्मान्ध मुसलमानों ने किया था वह बड़ा ही नीच भाव से किया था। एक छोटीसी मुसलमानी सेना टाईगर नदी पार करके नगर के कोट के सामने आ डटी। यह फाटक तोड़ कर नगर में जाने योग्य शक्ति शाली न थी। सेण्ट पीटर और सेण्ट पोल के समाधिस्थलों को इसने विध्वन्स करके लूट लिया। सेण्ट पीटर के गिरजा की चाँदी की वेदिका तोड़कर उसकी चाँदी अफ्रीका भेज दी गई यह पीटर की वेदी रोमन ईसाइयों के धर्म का मुख्य चिन्ह था।

इस प्रकार रोम नगर का सर्वाधिक अपमान हुआ। एशिया माईनर के गिरने मिट चुके थे। बिना आज्ञा लिये कोई ईसाई जेरूसलम नगर में पैर नहीं रख सकता था और सुलेमान के मन्दिर के सम्मुख खलीफ़ा उमर का मस्जिद खड़ी थी। सिकन्दरिया नगर के भग्नावशिष्ट भागों में से दया की मस्जिद उस स्थान का चिन्ह बता रही थी जहाँ भयानक मारकाट के बाद कुछ मनुष्य दया करके छोड़ दिये गये थे कारथेज नगर म सिवा काले खण्ड हरों के कुछ न बचा था, सर्वाधिक शक्ति सम्पन्न मुसलमानी राज्य का विस्तार अटलाँटिक समुद्र से लेकर चीन की दीवार तक और कैस्पियन समुद्र के किनारों स लेकर हिन्द महासागर के किनारों तक फैला हुआ था अब भी उस की यह हविस बाक़ी थी कि वह सीजर के उत्तराधिकारियों को उनकी राजधानी से निकाल दे।

परन्तु अरब के आन्तरिक झगड़ों ने यूरोप की रक्षा कर ली। तीन समूहों ने जो अपने भिन्न २ रंग के झण्डे रखते थे ख़लीफ़ा के राज्य के तीन टुकड़े कर डाले। उमैया वंश वालों का झण्डा सफ़ेद रंग का था फातिमा वंश वालों का हरा था और अब्बासियों का काला था यह अन्तिम झण्डा मोहम्मद के चचा के समूह का था। इस झगड़े का यह फल हुआ कि दसवीं शताब्दि में मुसलमानी राज्य तीन भागों में विभक्त होकर बग़दाद काहिरा और कारडोवा के राज्य बन गये। मुसलमानों की राजनैतिक एकता का अन्त

होगया और ईसाई समाज को दैवी सहायता से रक्षा मिली। अन्त में अरबी भ्रम धीमा पड़ा और तुर्की और बर्बर शक्तियाँ उठीं।

मुसलमान बड़े भारी मतान्ध होगये थे और वे एक रीति में घर के फन्दा में फँस हुए थे। चार्कले ने लिखा है कि मुसलमानों का कोई ऐसा मामूली अफसर न था जो तमाम यूरप की सम्मिलित सेनाओं से हारने पर भी अपनी भारी बेइज्जती न समझता रहा हो इनकी घृणा के विषय में यह उदाहरण काफी है कि रोमन सम्राट् मेनीफरस ने खलीफा हारूँन रशीद के पास एक पत्र भेजा था, जिसका उत्तर यह दिया गया था कि— अत्यन्त दयालु ईश्वर के नाम पर मुसलमानों का खलीफा हारूँनरशीद रोमिय कुत्ते मेनीफरस के नाम पत्र लिखता है "हे काफिर माता के पुत्र' मैंने तेरा पत्र पढ़ा, उस पत्र का उत्तर तू सुनेगा नहीं, देखेगा"। और इस पत्र का उत्तर रक्त और अग्नि के अक्षरों में फ्रीजिया के मैदानों में लिखा गया।

यह सम्भव है कि हारी हुई जाति अपने देश को फिर से लौटले, परन्तु स्त्री हरण का प्रतिकार नहीं है। यह असह्य पराजय है। जब अबुउबैदा ने रगरीफ खाक नगर लेने की खबर खलीफा उमर के पास भेजी थी, तब उमर ने उस कोमल शब्दों में मलामत दी थी कि तू ने यहाँ की औरतों के साथ सिपाहियों को व्याह क्यों नहीं करने दिया। वे शब्द आज्ञापत्र पर इस ढँग के थे कि यदि वे लोग सीरियाओं से व्याह करना चाहते हैं तो उन्हें कर लेने दो और जितनी लौंडियों की उन्हें आवश्यकता हो उतनी लौंडियाँ रख सकते हैं।

बस यही बहु विवाह का क़ानून था कि पराजित देशों से स्त्रियाँ अप हरण की जायें। फिर यही बात सदैव के लिये मुसलमानी रीति में समा गई। ऐसे दम्पत्तियों की संतान अपने विजेता पिताओं की सन्तान होने पर गर्व करती थी। इस नीति के प्रभाव का हमने अच्छा प्रमाण नहीं दिया जा सकता जो उमराय अम्राज़ से मिलता है। नवीन प्रबन्धों को करने में इस बहु विवाह प्रथा का वे रोक प्रभाव बहुत ही विचित्र हुआ। एक पीढ़ी से कुछ ही अधिक समय में खलीफ़ा के अफसरों ने उसे सूचना दी कि राज्य कर बन्द करदिया जाय क्योंकि इस देश में पैदा हुए बालक सब मुसलमान हैं और सभी अरबी भाषा बोलते हैं।

# ( ६ )

## खिलाफत का अन्त

मि० नोल्डेथी के शब्दों में खलीफा लोग—उनके इमाम, धर्मगुरु, अमीर, काही कुमार और मजिस्ट्रेट थे। इस प्रकार मुस्लिम सत्ता में शुरु ही से प्रादेशिक और धार्मिक अधिकार संयुक्त होगये थे। और इस लिये इस्लाम 'धर्म' होने के साथ २ एक राष्ट्र भी हो गया था।

८ जून सन् ६२९ में हज़रत मुहम्मद की मृत्यु हुई। तब से सन् ६६१ तक ४ ख़लीफा हुए। अबूबकर, उमर, उस्मान और अली। पाठकों ने देखा होगा कि ख़िलाफत का यह अल्पकाल मुस्लिम इतिहास में कितना महत्व पूर्ण हुआ। इन दिनों धर्म की महत्ता थी, और ख़लीफा ग़रीबी से निर्लोभ भाव से विरक्त पुरुष की भांति रहते थे। अब सन् ६६१ से १२५८ तक खिलाफत के इतिहास का दूसरा काल आता है। इसी समय मुसलमानों में शिया सुन्नी का भेद हुआ। इनदिनों तक अरबियों का दौरदौरा था और उन्होने ख़िलाफत को वंशगत प्रादेशिक राज्य का रूप दे दिया था। ख़लीफा चुनने की प्रथा बन्द होगई थी और पिछले ख़लीफा के पुत्रादि उत्तराधिकारी माने जाते थे। सबसे प्रथम मोआविया ने अपने सामने ही अपने पुत्र को नामज़द किया था। इसके बाद ख़लीफाओं का जीवन ही बदल गया। अब तो उनमें न उमर की सी सादगी ही रह गई थी और न अली की सी साधुता। मुसलमानों में भेद हो गये थे। विदेशों में जो मुसलमान बनाए जाते थे उन्हें वे विशेषाधिकार

नहीं प्राप्त होते थे जो अरबों को प्राप्त थे। शिया और सुन्नी दोनों सम्प्रदाय परस्पर शत्रु थे। खास कर प्रथम हुसैन की मृत्यु का बदला क्रूरतापूर्वक लिया गया। शियाओं का कहना था कि खलीफा का चुनाव हो। पर सुन्नी कहते थे—सदा खलीफा अपना उत्तराधिकारी नामजद कर सकता है। यह मत भेद अभीतक चला आता है।

जब खिलाफत की बागडोर इनके हाथ से जाती रही तब अरबों का आधिपत्य भी नष्ट होगया। कुछ दिन फातिमवाले खलीफा रहे पीछे तुर्क ने यह स्थान लिया।

सन् १२६१ से १५१७ तक खिलाफत का तीसरा काल माना है। इस काल में खिलाफत का प्रादेशिक अधिकार बहुत कुछ जाता रहा। इस्लाम धर्म की रक्षा तथा इन दिनों मिश्र के सुलतान मामलूक और कुछ अन्य मुसलमान बादशाहों के हाथ में रही। खलीफाओं का एक उत्तराधिकारी अहमद ताहिर सीरिया में रहता था। मिश्र के बीबर वंश के बादशाह ने उसे अपने यहाँ बुलाया। और उससे एक खुतबा पढ़वाया। खलीफा ने उसे सम्राट् की पदवी दी। और इस्लाम के प्रचारार्थ निरन्तर लड़ते रहने की सम्मति दी। यह खलीफा सन् १२६२ में मंगोलों से लड़ते हुए काम आया। इसके बाद बीबरस ने उसी के एक वंशज को खलीफा बना लिया।

सन् १५१७ में तुर्कों के प्रथम सलीम ने मिश्र पर धावा किया। और मामलूक सुलतान को पराजित करके उस पर अपना अधिकार कर लिया। उसी समय उसने खलीफाओं के अन्तिम वंशधर से खलीफा की पदवी प्राप्त की तब से लेकर अब तक उसी वंश के बादशाह खलीफा होते आये हैं। यह समय की बलिहारी है—एक समय था जब तुर्क ने इस्लामी सभ्यता को प्रबल टक्कर से छिन्न भिन्न कर दिया था। सन् १२५८ में एक तुर्क बादशाह ने बगदाद पर चढ़ाई करके उसे इस भयानक रीति से लूटा कि फिर आज तक इस्लाम का राजनैतिक या धार्मिक क्षेत्र बढ़ नहीं सका। इस तुर्क आक्रमणकारी का नाम हलाकू था। उसके विषयमें लिखा है—'यह आया,

आकर उसने नाश किया। आग लगाई, क़त्ल किया और सब कुछ लूट कर चलता बना।' परन्तु जब से हलकू के वंशजों ने इस्लाम धर्म ग्रहण किया तब से उन्हों ने इस्लामधर्म की रक्षा और प्रसार करने में कुछ उठा नहीं रक्खा।

सुल्तान सलीम अनेक कारणों से मुस्लिमधर्म का संरक्षक कहाया। अली के दादा मुहम्मद ने अन्तिम रूप से पूर्वीय रूम के साम्राज्य को नष्ट करके उसके स्थान पर इस्लाम का साम्राज्य स्थापित किया था। अपने समय में वह सर्वाधिक शक्तिशाली मुसलमान बादशाह था और स्वयं ख़लीफा के वंशज ने उसे ख़लीफा की पदवी दी थी। जिस समय सलीम ने ख़लीफा की पदवी को ग्रहण किया उस समय उलमाओं और मौलवियों में भारी विवाद उठ खड़ा हुआ था। अन्त में जब मक्का में उसे ख़लीफा स्वीकार लिया गया तो यह विवाद मिट गया। अलबत्ता शिया लोगों ने उसे ख़लीफा न माना। क्योंकि वे किसी भी नामज़द व्यक्ति को ख़लीफा नहीं स्वीकार करते।

तुर्क का जब कोई नया बादशाह गद्दी पर बैठता तो कैरों में मिश्र के और अय्यूब की मस्जिद में तुर्की के उलमा सभा करके उसे ख़लीफा क़रार देते। और खिलाफत की सनद देने की रस्म पूर्ण की जाती। सुल्तान को अय्यूब की मस्जिद में उलमाओं की स्वीकृति और शेखुलइस्लाम के हाथ से अली की तलवार ग्रहण करनी पड़ती थी। तब से वह मक्का, मदीना, करबला जेरूसलम आदि मुस्लिम तीर्थों का संरक्षक माना जाता था। वह पवित्र चिन्ह जैसे हज़रत मुहम्मद का लबादा, अली की तलवार और उनका क़ायदा, तथा अन्य वस्तुओं को पास रखता था। इस प्रकार तुर्क सुलतान अब तक ख़लीफा होते आये थे।

जब योरप में महायुद्ध हुआ। और तुर्क के सुलतान ने जर्मनी का साथ दिया। तब संसार भर के मुसलमानों में हलचल मचगई। परन्तु चतुर लायड जार्ज ने इस अशान्ति को दूर करने के लिये घोषणा कर दी कि हम ... मुसलमानों के धार्मिक चिन्हों और क़ाबे को कोई क्षति

नहीं पहुँचाएंगे। हम तुर्क के उन मित्रों से लड़ रहे हैं जो हमारे शत्रु से मिल गये हैं। खलीफ़ा से हमारा कोई झगड़ा नहीं है। परन्तु युद्ध के बाद विजयी मित्र राष्ट्रों ने तुर्क साम्राज्य को छिन्न भिन्न कर डाला। महायुद्ध से प्रथम तुर्क साम्राज्य का क्षेत्रफल १७ लाख १० हजार २२४ वर्ग मील था। और आबादी २ करोड़ १२ लाख ७३ हजार ९०० । पर सीवर्स की सन्धि के आधार पर तुर्की के अफ्रीका के प्रदेश छीन लिये गये और अरब, मक्का मदीना आदि तीर्थों पर खलीफ़ा का कोई अधिकार न रहा। मेसोपोटामिया और पेलेस्टाइन को मायडन्ट के बहाने से ब्रिटेन ने कब्ज़े में कर लिया। करबला-करबला पर भी खलीफ़ा का अधिकार न रहा। इस प्रकार जर्मन महायुद्ध ने खिलाफ़त का श्राद्ध कर दिया। खलीफ़ा अपने महल में लगभग नज़रबन्द कर दिये गये और १८ लाख वर्ग मील में फैला हुआ तुर्क साम्राज्य अब लगभग १ हजार वर्ग मील का रह गया !!

१९२० में यह सन्धि हुई। इसी समय एक तुर्क युवक ने तुर्क राष्ट्र की रक्षा के लिये एशिया माइनर में तलवार उठाई। उसने पूर्वी एशिया माइनर पर कब्ज़ा कर लिया। और बोल्शेविज्म से सन्धि करके टर्की के बहुत से प्रदेश वापस कर लिये। इसके बाद यूनानियों से बहुत से प्रदेश छीन लिये। २ वर्ष में उसने ख्याति प्राप्त पैदा करली। आरम्भ में उसे अँग्रेज़ों ने एक विद्रोही डाकू समझा। पर अन्त में उससे सन्धि करनी पड़ी और उससे तुर्क और कमाल पाशा की प्रतिष्ठा बहुत ही बढ़ गई।

## इस्लाम के धर्म सिद्धान्त

— ❀ —

हज़रत मुहम्मद साहब के कथनानुसार—१२४००० नबी संसार में हो चुके हैं। १०४ पुस्तकें ईश्वरीय हैं। १८००० दोनिये सृष्टि में है। इस्लामी साहित्य में मुहम्मद साहब की ६ लाख उक्तिए हैं। हज़रत मुहम्मद साहब के कथनानुसार मुसलमानों के लिए नीचे लिखे २२ आदेश हैं —

१—पांच वक्त निमाज़ पढ़ना
२—मक्का की हज करना।
३ ४०वाँ हिस्सा ख़ैरात करना।
४—१ मास रोज़ा रखना।
५— अल्लाह और रसूल को मानना।
६—बहिश्त में हूरो ग़िल्मायों को मानना।
७—ईद मनाना।
८—पंक्ति बांध कर नमाज़ पढ़ना।
९—मक्का की ओर मुँह करके नमाज़ पढ़ना।
१०—चार स्त्रियों तक विवाह करना।
११—आवागमन न मानना।
१२—शराब न पीना।
१३—क़ुरान की आज्ञा मानना।

१४—क़ाफ़िर को क़त्ल करना ।

१५—क़ाफ़िरों का धन छीन लेना ।

१६—कपट-युद्ध करना ।

१७—मूर्ति खण्डन करना ।

१८—सूअर को हराम समझना ।

१९—शुक्रवार को ख़ास नमाज़ पढ़ना ।

२०—अज़ान देना ।

२१—क़यामत के समय ख़ुदा का न्याय होना ।

२२—भला बुरा करने वाला ख़ुदा है ।

यद्यपि साधारणतया यह समझा जाता है कि मुसलमानों का धर्म ग्रन्थ 'क़ुरानशरीफ़' अरबी भाषा में लिखा गया है । परन्तु अल्लाम जलालुद्दीन सयूती अपनी पुस्तक 'तफ़सीरे इत्तेक़ान फ़ी उलूमिल क़ुर्आन' में लिखते हैं कि— क़ुरान में ७४ भाषाओं के शब्द पाए जाते हैं । अपने पक्ष के समर्थन में वे अबूबक्र बिन अनसारी इब्ने अबीबक्र अनवारी, सहदि इब्ने मनसूर, अबूबक्र वासित, मुल्ला जलालुद्दीन, मशाकबी, इब्ने जोजी मर कशी अबूनुइम, अबू हातिम किरमानी, क़ाज़ी ताजुद्दीन इत्यादि की साक्षियें उपस्थित करते हैं । उन के विचार से नीचे लिखी ७५ भाषायें क़ुर्आन में हैं ।

(१) क़ुरेशी (२) किनानी (३) हुज़ैली (४) ख़स्अमी (५) ख़ज़रजी (६) अशअरा (७) नमीरी (८) क़ैसे गीलाना (९) ज़ुर्हमी (१०) यमनी (११) अज़्दे शनोई (१२) कन्दी (१३) तमीमी (१४) हमीरी (१५) मधला (१६) लख़्मी (१७) सादुल अशीरी (१८) हज़रमूती (१९ सुदूसी (२०) अमालक़ी (२१) अनमारा (२२) ग़स्सानी (२३) मज़हजी (२४) ख़ुज़ाई (२५) ग़तफ़ाना (२६) सबाई (२७) अम्माना (२८) बनू हनीफ़िया (२९) सालबी (३०) तई (३१) आमरिब्न (३२) साअसी (३३) औसी (३४) मज़ीनी (३५) सक़ीफ़ा (३६) जुज़ामी (३७) बलाई (३८) अज़रही (३९) हवज़ानी (४०) अनमरी (४१) यमानी (४२)

सलीमी (४६) अम्मारी (४४) अयूपनी (४५) नसरिब्ने सुयायीथ्यी ४१) मक्को (४७) इजाजी (४८) मदई (४९) ईसो (५०) कुआई (५१) काविब्ने वस्री (५२) काबिब्ने तयी (५३) तहारीय्यी (५४) रवीय्यी (५५) वास्सती (५६) तैमी (५७) रवायी (५८) आदिब्ने खुजैयो (५९) सादिब्ने याकी (६०) हिन्दी (६१) इब्रानी (६२) अजजी (६३) असमिब्ने यक्का (६४) संस्कृत (६५) हदशी (६६) फ़ार्सी (६७) रूमी (६८) बगी (६९) अजमी (७०) तुर्की (७१) निब्ती (७२) सुर्यानी (७३) बरबरी (७४) क़िब्ती (७५) यूनानी।

कुर्आन में समय २ पर परिवर्तन होने के भी प्रमाण पाए जाते हैं।

| नं० | किस के मत में | कुरान की अक्षर-संख्या |
|---|---|---|
| १ | युयूसी इब्ने अब्बास | ३२३०७१ |
| २ | " उम्रिब्नेखत्ताब | १०२७००० |
| ३ | सिराजुलकारी अब्दुल्लाहिब्नेमसूऊद | ३२४६७१ |
| ४ | " मुजाहिद | ३२११२१ |
| ५ | उम्दतुलबयान अब्दुल्लाहिब्ने मसूऊद | २२२६७० |
| ६ | सिराजुलकारी अन्यथार | ३७०२६७० |
| ७ | उम्दतुलबयान " | ३५१४८२ |
| ८ | कमीयतुल किरायत " | ३२०२६७ |
| ९ | हुयाय मुलबरक " | ४४५४८२ |
| १० | रसूलुल कुर्आन मुहम्मद हसन यकी | ५०२६५ |

इसी प्रकार का मत भेद शब्द संख्या में भी है।

| नं० | पुस्तक का नाम | किसके मत में | कुरान की शब्द संख्या |
|---|---|---|---|
| १ | उम्दतुल बयान | हमीद आरज | ७६२५० |
| २ | " " | अब्दुलअज़ीज़िब्न अब्दुल्लाह | ७०४३६ |

| नं० | पुस्तक का नाम | किसके मत में | कुरान की शब्द संख्या |
|---|---|---|---|
| ३ | सिराजुलकारी | इमाद बारज | ७६४३० |
| ४ | " | मुमहिद | ७१२५० |
| ५ | " | अब्दुलअज़ीज़िते अब्दुल्लाह | ७०४३६ |
| ६ | अमीदतुल किरायत | ग्रन्थकार | ८६४३० |
| ७ | सिराजुलकारी | " | ७६४२० |
| ८ | सुयूती का अनुवाद | मुहम्मद इब्राहीम अनसारी | ७७१३३ |
| ९ | मुहम्मदइब्राहीम के नोट | अनेकों के मत में | ७७४३७ |
| १० | " " " | " " | ७७२७७ |
| ११ | रमूजुल कुरान | मुहम्मद हसन अली | ३६४२ |

इसी प्रकार कुर्आन की सूरतों की संख्या में भी मतभेद हैं। सिराजुलकारी उम्दतुलबयान की तफ़सीरिल कुरान, तफ़सीरे हुसेनान, कमीन्तुल किरायत रमूजुल कुर्आन और दुआएमुतवर्रिक में इमाम अबू हनीफ़, शैदिन साहब अन्सारी और मुल्ला मुहम्मदहसन अली के मत में कुर्आन में ११४ सूरते थीं।

परन्तु मुल्ला जलालुद्दीन सुयूती अपनी तफ़सीरे हुसेनान की उल मिज कुरान में लिखते हैं कि—कुरान इब्ने मसऊद में ११२ सूरते थीं। तथा उबैयिने काब के कुरान में ११६ सूरते थीं। जलालुद्दीन के इस कथन से सिद्ध होता है कि हज़रत उस्मान के कुरान में १११ सूरतें थीं। उमिरन्तिने अब्दुल्लाह ने गुलामान में एक कुरान पाया था जिस में ११६ सूरतें थीं। इसी प्रकार और भी बहुत से मतभेद हैं। परन्तु वर्तमान कुरान में ११४ सूरतें हैं। जो साधारणतया सभी मुसलमान स्वीकार करते हैं।

सूरतों की भांति आयतों में भी मतभेद है। दुआएमुतवर्रिक, कमीद तुलकिरायत उम्दतुलबयान की तफ़सीरित कुरान सिराजुलकारी तथा रमूजुल कुरान में कुरान की ६६६६ आयतें मानी हैं।

तफसीरे इत्तेकान की उलमिल कुरान के मत में आयतों की संख्या इस प्रकार है।

| | |
|---|---|
| मदीनियों के मत में | ६२१४ |
| मक्कियों " " " | ६२१२ |
| शाम वालों " " " | ६२५० |
| बसरियों " " " | ६२१६ |
| ईराकियों " " " | ६२१४ |
| कूफियों " " " | ६२३६ |
| अ० इब्नेमसऊद के मत में | ६२१८ |
| इब्ने अब्बास के मत में | ६६१६ |
| अहानी के मत में | ६००० |
| भिन्न भिन्न मत से | ६२१४ आदि |

कुर्आन की आयतों में परस्पर मतभेद भी देखने को मिलता है। और इस प्रकार जब कोई आयत किसी के विरुद्ध आती है तो पूर्व आयतें मन्सूख मानी जाती हैं। इस भांति कुरआन की आयतों के 'नासिख' और 'मनसूख' दो भेद हैं। 'नस्ख' धातु से नासिख और मनसूख शब्द बना है, जिसका अर्थ मिटाना, बदलना स्थाना नाशित करना, आदि है।

कुरान शरीफ ३ लाख २३ हजार ४५ फरिश्तों द्वारा उतरा माना जाता है और उस में ७० हजार विद्याओं का समावेश बताया जाता है।

कुरआन शरीफ में कुछ ऐसी भी बातें हैं जो अन्य धर्म ग्रन्थों की दृष्टि से अनोखी सी प्रतीत होती है। सुनिए—

१—खुदा आदमी को बहका देता है।

२—खुदा सब से बड़ा कपटी है।

३—खुदा ने काफिरों के दिलों पर मोहर लगा रक्खी है।

४—अगर खुदा चाहता तो सबको सीधा रास्ता दिखा देता।

५—खुदा ने प्रत्येक शहर में पापियों के सरदार छोड़ रखे हैं ताकि वे लोगों को बहकाने और धोखा देते रहें।

६—शैतान खुदा से कहता है कि जिस तरह तूने मुझे बहकाया उसी तरह मैं भी क़यामत तक क़ाफ़िरों को बहकाऊँगा।

७—खुदा ने क़यामत तक के लिये क़ाफ़िरों के दिलों में दुश्मनी और द्रोह भर दिया है।

८—खुदा घात में लगा रहता है।

९—बहिश्त में शराब पीने को और मांस खाने को तथा ७० हूरें और लौंडे मौज करने को मिलेंगे।

१०—बहिश्त वाले भोजन तो करेंगे परन्तु पेशाब और पाखाना नहीं होगा।

११—बहिश्त वालों को सौ सौ आदमी की काम शक्ति भोग विलास के लिये दी जायगी।

इस्लाम के सम्बन्ध में सर्वोपरि यह बात तो हमें स्वीकार ही करनी होगी कि इस धर्म ने एक ईश्वर की सत्ता को सर्वोपरि माना—और मूर्तिपूजा तथा भांति २ की उपासनाओं को बलपूर्वक रोका। इस्लाम धर्म का दूसरा खूबी यह थी कि उसके नियम सरल, सुसाध्य और आकर्षक थे। फिर भी जैसा जातियों की जागृति के समय हुआ करता है मुहम्मद साहब की मृत्यु के थोड़े ही दिन बाद से इस्लाम की नई २ शाखायें फूटने लगी थीं। जिस प्रकार अरब के विजेताओं ने पूर्व और पश्चिम में अपने साम्राज्य को विस्तार किया उसी प्रकार अरब के विद्वानों और साधुओं ने संसार भर के दर्शन, विज्ञान और विद्याओं की खोज २ कर अपने भण्डार को बढ़ाना प्रारम्भ किया। इसमें ईसाई धर्म ग्रन्थ अरबी में अनुवाद किए गये। सुकरात, अफ़लातून, अरस्तू के गम्भीर दर्शन शास्त्रों, भारत के विज्ञान, वैद्यक, ज्योतिष आदि के विषयों की सहस्रों पुस्तकों का अरबी भाषा में अनुवाद हुआ। भारत के साथ अरबों का सम्बन्ध नया न था—करोड़ों रु० का व्यापार होता था—उसी व्यापार के साथ भारतीय संस्कृति की भारी छाप अरबी समाज पर खगर्भ था। प्रारम्भिक ख़लीफ़ाओं के काल में बसरा में उच्च पदों पर हिन्दू नौकर थे। शाम बाज़ार में हिन्दू व्यापारियों की कोठियां थीं। खुरासान अफ़ग़ानिस्तान सीस

तान, और बलूचिस्तान इस्लाम मत स्वीकार करने से पहले बौद्ध थे। बग़दाद में एक बहुत बड़ा बौद्ध विहार था, जिसके अधिकांश अब्बासी ख़लीफ़ाओं के वज़ीर हुआ करते थे। अनेकों बौद्धमत की किताबों के अनुवाद अरबी भाषा में हुए। किताबुलबुद, और बिलवहर वा [illegible] सुश्रुत चरक, निदान, पंचतन्त्र-हितोपदेश, चाणक्य आदि अनेक संस्कृत ग्रन्थ अरबी में अनुवाद किए गए। फलतः बुद्ध की शिक्षाओं और विचारों का अरब के मुसलमानों पर भारी प्रभाव पड़ा। और [illegible] आर्यों के स्वतन्त्र विचार, नये २ दार्शनिक और धार्मिक सम्प्रदायों का उदय हुआ।

इन्हीं दिनों मुसलमानों में 'शिया' सम्प्रदाय का जन्म हुआ। इसे 'ग़ुलात' के ख़लीफ़ाओं ने प्रचलित किया और [illegible] से इस में यह विशेषता थी अवतार वाद [ हुलूल ] [illegible] ( तनासुख ) को सिद्धान्तों में स्थान दिया गया। और यह सिद्ध किया कि धीरे २ मनुष्य ख़ुदा के रुतबे पर पहुँच सकता है।

'अली इलाही' सम्प्रदाय में एक से अधिक स्त्रियों से विवाह [illegible] तलाक़ की प्रथा को नाजाइज़ क़रार दिया। मसजिदों में जाना तथा [illegible] बाहरी पवित्रता को भी उन्होंने अनावश्यक बतलाया। [illegible] भी पैदा हुए जिन्होंने क़ुरान के आलंकारिक अर्थ किये। [illegible] ब्रह्म और सगुण ईश्वर में भेद किया जाने लगा। इस [illegible] में लोगों का नाम 'दीक्षा' लेकर भरती किया जाता था। [illegible] को कहीं २ ईश्वर का रुतबा दिया जाने लगा।

इसके बाद एक मौतज़िली सम्प्रदाय का जन्म हुआ [illegible] था कि क़ुरान सदा के लिये निर्भ्रान्त ईश्वर वाक्य [illegible] जाति और आत्मा की उन्नति के साथ २ [illegible] रहता है। [illegible] सम्प्रदाय ने क़ुरान [illegible] लिए कर्मकाण्ड से असन्तुष्ट होकर एकान्त [illegible] अभ्यास ('शग़्ल') और ध्यान ( ज़िक्र ) [illegible] के योगाभ्यास का अनुकरण किया। [illegible]

हुआ। धीरे २ सूफियों के अनेक मठ ( खानकाहें ) स्थापित हुए जिनमें अद्वैत ( वहद तुल वजूद ) का उपदेश दिया जाता था; संयम ( नफ्स कुशी ) भक्ति ( इश्क ) योग ( शगल ) को मुक्ति ( निजात ) का मार्ग बताया जाता था। धीरे २ ऐसे कवि और वैज्ञानिक भी अरब के अन्दर पैदा होने लगे जो नबी, कुरआन, बहिश्त, रोजे नमाज सबका मज़ाक उड़ाने लगे। साकार ईश्वर को अस्वीकार करने लगे। खलीफा यजीद को जिसकी मृत्यु सन् ७४४ में हुई ऐसे ही विचार वालों में गिना जाता था।

अबुल अला अलम आरी जो ११ वीं शताब्दी में अरब के एक महान् विद्वान् और महात्मा थे। आवागमन में विश्वास रखते थे, अत्यन्त निरामिषाहारी थे। दूध शहद और चमड़े का भी व्यवहार नहीं करते थे। प्राणिमात्र पर दया का उपदेश करते और ब्रह्मचर्य को आत्मा के लिये अच्छा बताते थे। मसजिद नमाज, रोजे, और दिखावट के कड़े विरोधी थे। वे वेदान्तियों की भांति संसार को माया मानते थे।

इसमें कोई सन्देह नहीं कि इस्लाम में इस गम्भीर परिवर्तन का कारण अरब का विचार स्वतन्त्रता तथा ईसाईमत, ज़रदुश्त मत, और भारतीय हिन्दू तथा बौद्ध मतों की छाप साफ़ दिखाई देती है। विरक्ति ( अलफ़िक़रोमिनद्दुनिया ) का सिद्धान्त भी इसलाम में भारत से गया—क्योंकि मुहम्मद साहब तो इसके विरुद्ध थे।

प्राचीन मुल्ला मौलवी और सूफ़ियों में परस्पर विरोध बराबर चला आता रहा है। फिर भी लाखों मनुष्य इन सूफियों के ख़ानक़ाहों में जमा होते थे। और उनके विचारों का उनपर भारी प्रभाव पड़ता था।

मंसूर एक प्रसिद्ध सूफ़ी फ़क़ीर था। और वह भारत में कुछ दिन रहा था। उसका मुख्य सिद्धान्त 'अनल हक़' अर्थात् 'सोऽहं' था। यह आदमी अपने विचारों ही के कारण सन् ९२२ में अनेक यातनाओं के बाद सूली पर चढ़ा दिया गया। वह सबको खुदा मानता था और दुई को धोखा समझता था। इसलाम में इस भाँति के प्रचारकों ने इसलाम की आयतों में दूसरे मतवालों के लिये एकता, उदारता और प्रेम के बीज बो

दिए थे। यही कारण था कि इन साधुओं का भारत की जनता पर बहुत उत्तम प्रभाव पड़ा था। ये लोग खूब सत्संग करते, भक्ति रस के गीत गाते, नाचते और मस्त हो जाते थे। शेख़ बदरुद्दीन १३ वीं शताब्दी में भारत में था—यह इतना बुड्ढा हो गया था कि हलचल भी न सकता था। पर जब भगवत भजन होता तो यह अपने बिस्तर से उठकर नाचने लगता था—जब उससे कोई पूछता कि शेख़ इस कमज़ोरी की अवस्था म कैसे नाचता है तो यह जवाब देता —शेख़ कहां प्रेम नाच रहा है।

अब हम इस्लाम और मोहम्मद साहब के सम्बन्ध में कुछ निष्पक्ष विद्वान ग्रन्थकारों के वचन उद्धृत करते हैं—

मिस्टर ऐलफ़िन्स्टन् साहब 'हिस्ट्री आफ़ इन्डिया' (History of India) नामक पुस्तक में लिखते हैं —

'जिस समय अरब वालों की ऐसी व्यवस्था थी। उसम झूठे नबी ( मोहम्मद ) का जन्म हुआ। मोहम्मद के सिद्धान्तों को मनुष्य जाति की एक भारी संख्या बहुत दिनों से धारण किए हुए हैं। मोहम्मद के उद्योग और सिद्धान्तों का वास्तविक रूप कुछ हो क्यों न हो। इसमें सन्देह नहीं कि जिस कठोरता पक्षपात और रक्तपात से मोहम्मद के सिद्धान्तों का प्रचार हुआ उससे तो यही साबित होता है कि इन सिद्धान्तों का कर्त्ता मनुष्य जाति का अति भयानक शत्रु था।''

वाशिङ्गटन इरविङ्ग साहब 'मोहम्मद की जीवनी' (Life of Moham mad) में लिखते हैं —

''मोहम्मद ने जो घोषणा-पत्र मदीने पहुँच कर मुसलमानों के लिये जारी किया था उसमें उसने लिखा था कि—'जो मुसलमान मेरे धर्म का प्रचार करना चाहे उसको शास्त्रार्थ के झगड़े म नहीं पड़ना चाहिये अपितु उसका कर्तव्य है कि जो आदमी इसलाम धर्म को अङ्गीकार न करे उसको यमपुर भेजदे क्योंकि जो मुसलमान इस्लाम के निमित्त लड़ता है चाहे वह मारे चाहे मर इसमें सदेह नहीं कि उसके लिये बहु मूल्य इनाम तैयार है। तलवार ही स्वर्ग

जो मुसलमान धर्म के निमित्त तलवार चलाता

इनाम पाने का अधिकारी हो जाता है। लड़ने वाले के रक्त का एक बिन्दु भी व्यर्थ नहीं जाता। जो दु:ख और कष्ट धर्म युद्ध में मुसलमानों को उठाना पड़ता है वह ईश्वर के यहाँ ज्यूँ का त्यूँ लिख लिया जाता है इनाम के लिये मरना और कष्ट उठाना नमाज और रोजे से भी बढ़कर है जो मुसल मान इस्लाम के निमित्त युद्ध में मारा जाता है उसका सारा पाप क्षमा कर दिया जाता है। वह सदा के लिये सुन्दर हूरों अप्सराओं के साथ आनन्द भोगता है। काफिरों को इस्लाम में लाने के लिये तलवार से बढ़कर दूसरा उपदेश नहीं है मुसलमानों को चाहिये कि काफिर मूर्ति-पूजकों को जहाँ कहाँ देखें मार डालें।' जिस समय मोहम्मद ने तलवार की धार पर इस्लाम को फैलाने की घोषणा की और जिस समय उसने अरब के लुटेरों को विरोधियों के लूटने का चसका दे दिया उसी समय से उसके जीवन चरित्र में लूट मार का होना आरम्भ हो गया।

सय्यद मोहम्मद लतीफ 'हिस्ट्री आफ दी पंजाब' (History of the Punjab) नामक पुस्तक में लिखते हैं —

"अरब की लुटेरी जातियों को मोहम्मद का लोक और परलोक के सुख और धन दौलत का लालच दिखाना उनके जोश को भड़काने के लिये काफी था इस लालच से उनकी युद्धशक्ति और विषय कामना भड़क उठी मोहम्मद ने अरबियों की बुझी हुई चाहना में बिजली भर दी। क़ुरान और तलवार को हाथ में लेकर और अपने अनुयायी मुसलमानों की शक्ति से उत्साहित होकर मोहम्मद ने संसार के शिष्टाचार और धार्मिक शीलता के साथ युद्ध छेड़ दिया। नई नीति और नवीन विचारों को प्रचलित करके समाज और राजनीति की सभ्यता में मोहम्मद ने क्रान्ति उत्पन्न करदी।"

डा० मिरमिल का कहना है —

'कुरान की अधिकांश बातें दर्शन ज्ञान, और बुद्धि से बाहर की है उसकी शिक्षा सिर्फ अवैज्ञानिक ही नहीं है अपितु बुराई भी उत्पन्न करती है।"

डा० फोरमन लिखते हैं—"जो आदमी कुरान को पढ़कर उसपर चलेंगें अवश्य निर्दयी और कामी बन जावेंगे।'

( ८ )

## भारत की ओर

— ❀ —

हमें यह बात अच्छी तरह समझ लेनी चाहिये कि मुसलमानी धर्म उत्पन्न होने के पूर्व से ही अरब का सम्बन्ध भारतवर्ष से रहा है। मुहम्मद साहब के जन्म से लगभग २०० वर्ष पूर्व मसीह की प्रथम शताब्दि से ही अरब और ईरान के द्वारा ही भारतीय व्यापार का योरोप से सार सम्य रहा है। और भारत के पूर्वी एवं पश्चिमी तट के बन्दरगाहों चौल्याल, कल्याण, सुपारा और मलाबार के आस पास अरब सौदागरों की बड़ी २ बस्तियाँ बसी हुई थीं। दक्षिण भारत और लंका में तो अरबों और ईरानियों की अनेक बस्तियाँ थीं। यहाँ तक कहा जा सकता है कि रोम और यूनान के जो जहाज भारत आते थे उनके नाविक अरब होते थे। भारत और चीन के व्यापार भी इन्हीं के हाथ में थे इसलिये पूर्वीय तटों पर भी अरबों की बड़ी २ बस्तियाँ थीं।

उस समय के अरब सीधे सादे, वीर, साहसी, विश्वासी और अटल प्रकृति होते थे। वे अपने २ खान्दानों और कबीलों के कुल देवताओं की मूर्तियों को पूजते थे। भारतवासियों से उनका खूब मेल जोल था और भारत में उनकी बस्तियाँ खुशहाल थीं।

भारत का अरब, फिलस्तीन, मिश्र, काबुल, असीरिया आदि देशों से सदैव ही व्यापार विनिमय होता रहा है। यहूदियों के प्रख्यात बादशाह सुलेमान ने अपने [illegible] के निर्माण कराने के समय भारत से बहुत

चीज़ें-जैसे मसाले, रत्न, मोरपंख और हाथी दाँत आदि मँगाते थे। मिश्र के प्राचीन बादशाहों ने भारत से व्यापार करने के लिए ही लाल सागर के किनारे कई बन्दरों की स्थापना की थी। ईरान के बादशाहों ने फ़ारस की खाड़ी में कई बन्दरगाह इसी इरादे से बनाये थे। रोम और यूनान के विद्वानों को भारत के भूगोल का भलीभाँति परिचय था। प्यूटिंगेरियन टेबुल्स नामक पुस्तक से पता चलता है कि मसीह की तीसरी शताब्दि में करंगानोर में रोमन लोगों की एक बस्ती थी और मिश्र के बन्दरगाह सिकन्दरिया में हिन्दुओं की आबादी थी। किन्तु रोमन सम्राट् काराकल्ला ने तीसरी शताब्दि में कत्ल करा दिया था।

ईरानियों ने दजला और फ़रात के दहाने पर, बसरे के निकट, ओबोला का बन्दरगाह बनाया था।

अरब और भारत का व्यापार बहुत घनिष्ट था। उनके देश में पश्चिम तट पर बहुत से बन्दरगाह थे। दक्षिण में अदन और पूर्व में सेहुर प्रधान थे। अरबी मल्लाह बहुधा भारतीय नौकाओं पर नौकरी करते थे और इस समुद्र के दोनों तटों पर इनकी बस्तियाँ थीं। रोमों के समय से १५ वीं शताब्दि तक अरबों का मलाबार तट पर वैसा ही आधिपत्य था जैसा कि बाद में पुर्तगीज़ों का होगया।

इस्लाम धर्म के प्रचार होने पर अर्थात् मुहम्मद साहब के जन्म होने पर भी अरबों का यातायात बराबर भारत में बना रहा। परन्तु अब उन में नई सभ्यता, विचारधारा और नये आदर्शों का समावेश था।

यह बात हम सातवीं शताब्दि के मध्य भाग की कह रहे हैं क्यों कि सन् ६२८ में मक्का नगर ने मुहम्मद साहब की आधीनता स्वीकार की थी और सन् ६३१ में २ वर्ष बाद समस्त अरब ने। इसी सन् में हज़रत मुहम्मद मर गये। परन्तु सन् ६३६ में इराक़ (मेसोपोटामिया) शाम (सीरिया) को अरबों ने विजय किया। और ६३७ में बैतुल मुक़द्दस (जेरूसलम) पर क़ब्ज़ा किया था। अन्ततः सातवीं शताब्दि के अन्त तक समस्त तातार और तुर्किस्तान तथा चीन की पूर्वी सरहद तक इस्लाम में मिल गया था।

इसी बीच में पश्चिम में मिश्र, कार्थेज तथा समस्त उत्तरीय अफ्रीका पर इस्लाम की फ़तह हो चुकी थी, और प्रबल रोमन साम्राज्य को चीर फाड़ डाला था। और स्पेनों पर अपना अधिकार कर लिया था।

अरबों ने बड़ी तेज़ी से चारों ओर फैलना प्रारम्भ कर दिया सब उनकी सेनायें जंगलों, मैदानों, पहाड़ों और नदियों को पार करती हुई भारत की सीमा तक पहुँच गई। उन्होंने ईरान के बेड़ों को सदैव के लिये समुद्र में समाधि दे दी थी और भारत महासागर पर अपना एकाधिपत्य जमा लिया था साथ ही हिन्द महासागर के व्यापार को भी सर्वथा हथिया लिया था।

मुसलमानों का पहला बेड़ा सन् ६३० में उमर की ख़िलाफ़त में हिन्दुस्तान में आया। उस समय उस्मान सक्रीफ़ी बहरेन का सूबेदार था। और उसने एक सेना समुद्री रास्ते से थाने के बन्दर भेजी। ख़लीफ़ा ने इस बात को पसन्द नहीं किया। और भविष्य में ऐसा न करने की ताकीद करदी। पर उस्मान की ख़िलाफ़त में भारत की ओर फिर कई फौजी दस्ते आये। पर विफल मनोरथ लौट गये।

सातवीं शताब्दी के मध्य में जबकि मध्य एशिया और योरोप में मुसलिम सत्ता अपना प्रताप दिखा रही थी भारत में सम्राट् हर्षवर्धन की सत्ता का अन्त हो रहा था। उत्तरीय भारत का साम्राज्य टुकड़े २ हो रहा था। कुछ पुरानी कुछ नई जातियों ने नवीन राजपूत शक्ति बनाकर पश्चिम से चल कर उत्तर पूर्वीय तथा मध्यभारत में अनेक छोटी २ रियासतें क़ायम कर ली थीं। और मुसलमानों के प्रथम आक्रमण के प्रथम ही वे पंजाब से दक्षिण तक और बंगाल से अरब सागर तक प्रदेश को अधिकृत कर चुके थे। परन्तु कोई प्रधान शक्ति इनको वशमें करने वाली न थीं और आये दिन इन के परस्पर संग्राम होते थे। पुराने साम्राज्यों की राजधानियाँ खण्डहर हो गईं थीं।

ऐसी दशा में धर्म क्षेत्र में भारत का पतन होना स्वाभाविक था बौद्धों ने ब्राह्मण धर्म और उच्चजाति के विशेषाधिकारों को कुचल डाला था, इस के प्रतिफल स्वरूप ब्राह्मणों ने इन नवीन शासकों को

फिर पुराने ब्राह्मण धर्म को नये रूप में खड़ा किया था। वेद के रुद्र देवता शिव की मूर्ति बन गये थे। और अब हिन्दू और बौद्ध प्रतिमा पूजन और कर्म काण्ड के प्रपंच में फिर फंस गये थे। कनिष्क के प्रयत्न से उत्तरीय भारत में महायान सम्प्रदाय की नींव जम गई थी, जिस में बोधि सत्वों की पूजा होती तथा बौद्ध मन्दिरों का समस्त कर्म काण्ड हिन्दू मन्दिरों के ढंग पर ढल गया था, प्रारम्भ में जो बौद्ध मत ने संस्कृत का स्थान छीन कर प्राकृत या पाली भाषा को दिया था—अब वह फिर संस्कृत को मिल गया था और ब्राह्मणों की अब बन आई थी।

धीरे २ वैष्णव मत, शैव मत और तान्त्रिक समुदाय ने मिल कर बौद्ध धर्म को भारत से निकाल बाहर कर दिया। कुछ उच्चश्रेणी के लोग उपनिषद् और दर्शन शास्त्र को मनन करते थे। पर सर्व साधारण का धर्म पथ अन्धकारमय अरक्षित और ऊजड़ था। जिस जाति भेद का बौद्ध धर्म ने नष्ट कर स्त्रियों और शूद्रों को मनुष्यत्व के अधिकार प्रदान करना चाहा था वह फिर और भी कच्च भित्ती पर कायम हो गया था। ब्राह्मणों के अब असाध्य अधिकार बढ़ गये थे। जनता को जाति पाति और ऊँच नीच की दलदल ने फाँस लिया था और असख्य भयानक देवी देवता, शक्ति, जप, तप, यज्ञ, हवन, पूजा पाठ, दान, मन्त्र, तन्त्र, और जटिल कर्मकाण्ड के सिवाय कोई धर्म न रह गया था—इस बात का पता उस समय के साहित्य, चीनी तथा अरब के यात्रियों के वृत्तान्तों, सिक्कों, तथा शिला लेखों से लगता है।

५ वीं शताब्दि में फाहियान ने उत्तर पश्चिम में पुरातन काबुल से मथुरा तक हीनयान सम्प्रदाय देखा था पर उसके दो सौ वर्ष बाद जब ह्वेनसाँग आया तो उसने महायान को उसके स्थान पर देखा। उसने शिव की पूजा को बड़ी तेज़ी से फैलते देखा, और अयोध्या के निकट दुर्गा के सामने मनुष्य बलि चढ़ती देखा थी। और बुद्ध की मूर्त्तियों के स्थानपर शिवमूर्त्तियाँ स्थापित होते, तथा बौद्धों को यन्त्रणा देकर निकालते देखा था। उसने नरमुण्डों की माला पहिन कापालिकों को भी देखा था। उस

ने ईरान, अफ़ग़ानिस्तान, और मध्य एशिया तक बौद्धों और शैवों को बरा बर पाया था। परन्तु इसके बाद के अरब के यात्रियों ने बौद्धों के धर्म को लुप्त हुआ पाया। अलबरूनी ने ११ वीं शताब्दि में शैव, वैष्णव, शक्ति, सूर्य चन्द्र, ब्रह्मा, इन्द्र, अग्नि, स्कन्ध, गणेश, यम, कुबेर आदि असंख्य मूर्तियों की पूजा देखी। बौद्धों और जैनों, शाक्तों और कापालिकों का मद्यमांस सपर्य देखा—जो धर्म का अंग बन गया था। इस प्रकार उस समय भारत सैकड़ों उत्तरदायित्व शून्य छोटी २ रियासतों, सैकड़ों मत मतान्तरों और अनगनित सदाचारहीन कुरीतियों और अन्धविश्वासों का घर था।

पाठकों को स्मर्ण होगा कि ख़लीफ़ा अब्दुल मलिक के शासन काल तक मुस्लिम शक्तियों में गृहयुद्ध उग्र ओर पर था। और यह ख़लीफा वलीद के काल तक भी जारी था। उस समय हज्जाज़ इब्ने यूसुफ कोफे का हाकिम था। उसके आधीन प्रदेशों के अल्लाफी जाति के कुछ विद्रोही मुसलमान हिंदुस्तान में भाग आये थे और सिन्ध के राजा दाहिर के शरण में रहने लगे थे। इनका सरदार मुहम्मद यारिस अलाफी था। राजा ने उन्हें जागीर देकर अपनी सेना में रख लिया था। हज्जाज ने इन्हें मांगा पर दाहिर ने देने से इन्कार कर दिया। इसी बीच में अरब का एक जहाज लंका से आरहा था उसे कच्छ के लुटेरों ने लूट लिया। हज्जाज ने दाहिर से इसका हरजाना मांगा। दाहिर ने कहा—वह स्थान जहाँ जहाज लुटा है हमारे राज्य की सीमा से बाहर है अत हम हरजाना नहीं देंगे।

इसपर हज्जाज ने सन् ७१२ ई० में मुहम्मद बिन-क़ासिम को सिन्ध पर भेजा। यह हज्जाज का भतीजा था। यह २० वर्ष का साहसी मुसलमान बालक केवल ६ हज़ार सैनिक लेकर बलोचिस्तान की विस्तृत मरु भूमि को पार करता हुआ बिना किसी रोक टोक के सिन्ध पर चढ़ आया। दाहर के सेना पतियों और नारायण कोट के किलेदार (जो अब हैदराबाद कहाता है) को लालच देकर शरणागत मुसलमानों के सरदार मुहम्मद यारिस अल्लाफी ने प्रथम ही वश में कर लिया था। समय पर वे स्वयं भी युद्ध में विपरीत होगये। राजा १० हज़ार सवार और ३० हज़ार पैदल ले

कर सम्मुख गया । ८ दिन तक घोर युद्ध हुआ । क़ासिम भागने ही को था कि एक ब्राह्मण ने उससे कहा कि यदि मन्दिर का झण्डा गिरा दिया जाय तो हिन्दू सेना भाग जायगी-क्योंकि हिन्दुओं का यही विश्वास है । क़ासिम ने झण्डे पर निशाना दाग कर गिरा दिया । उसके गिरते ही हिन्दू सेना भाग न सकी । राजा दाहिर एक तीर से घायल होकर गिर गया और उसका सिर काट लिया गया । जिसे भाले पर लगाकर दिखाया गया । उसे देख सेना भाग खड़ी हुई और मन्दिर ध्वंस कर दिया गया । उसी ब्राह्मण ने कुछ दक्षिणा पाने के लालच में एक गुप्त खज़ाने का पता क़ासिम को दिया जिसमें से ४० देगें तांबे की मिलीं जिनमें १७२०० मन सोना भरा था जिसका मूल्य १ अरब ७२ करोड़ रु० होता था । इसके अतिरिक्त ६००० मूर्तियाँ ठोस सोने की थीं । जिनमें सबसे बड़ी का वज़न ३० मन था । हीरा पन्ना मोती लाल और माणिक इतना था जो कई ऊँटों पर लादा गया ।

जब यह खज़ाना क़ासिम को मिल गया तब उसने ब्राह्मण को उसी दम क़त्ल करा दिया । साथ ही जिन सेनापतियों ने राजा से विश्वासघात किया था उन्हें भी क़त्ल करा दिया गया । इसके बाद उसने असंख्य मन्दिरों और मूर्तियों को विध्वंस किया, हजारों हिन्दू स्त्री पुरुषों को क़त्ल किया और अनेक गाँव लूट लिये । वह प्रत्येक गाँव के द्वार पर जाता और वहाँ के निवासियों को मुसलमान होने तथा बहुत सामान देने का आदेश करता था । आज्ञा पालन में तनिक भी देर होने पर वह क़त्ल और लूट करा देता था ।

यह धन ज़ज़िया कहाता था । अरब की शरह के मुताबिक काफ़िरों में धनवान को १२) साल मध्यम श्रेणी वाले को ६) साल और मज़दूरों को ३) साल देना पड़ता था । बादमें यह नियम होगया कि जीवन निर्वाह होने पर जो धन काफ़िर के पास बचे वह सब छीन लिया जाय ।

फरिश्ता लिखता है कि मृत्यु तुल्य दण्ड देना ही ज़ज़िया का उद्देश्य था । काफ़िर लोग इस दण्ड को देकर मृत्यु से बच सकते थे । क़ासिम ने अत्यन्त कड़ाई से यह कर वसूल करना शुरू किया । और आपस

की फूट के कारण कितने ही हिन्दू राजाओं ने इस नवागत अत्याचारी का स्वागत किया।

जिस समय सिन्ध पर यह गुज़र रही थी। उस समय भी अरब के व्यापारी मलाबार तट पर अपनी बस्तियाँ बसा रहे थे। वे शान्त थे और हिन्दुस्तानी स्त्रियों से विवाह करते थे—तथा उनके रहने और घर बनाने में कोई भी बाधा न थी। 'हिशाम' का कबीला भागकर भारत में कोकड़ा और कन्याकुमारी के पूर्वी तट पर बस गया था। लब्बे और नवायत जातियाँ उन्हीं के वंश की हैं। हिन्दू राजाओं ने इन विदेशी व्यापारियों की काफ़ी आवभगत की। उन्हें मसजिदें बनाने और ज़मीन ख़रीदने का आज्ञा देदी। इससे मालाबार में बड़ी जल्दी ८ वीं शताब्दि में मुसलमान फैल गये। और उन्होंने अपने धर्म का प्रचार प्रारम्भ कर दिया। यह झटपट फैला भी। इसके कारण थे। एक तो मुसलमानों में पादरी या पुरोहित न थे—प्रत्येक व्यक्ति धर्म प्रचारक था। दूसरे उनके वैभव, धन और वीरता से मलाबार तट की दरिद्र जातियाँ प्रभावित हो गई थीं। फिर उनके विचारों, स्वभावों रीतियों और चालचलन में एक नवीन कौतूहल था–और उनका धर्म सीधा सादा और सुबोध था। उनकी उपासना हृदयग्राही थी। वे दिनभर में अनेक बार ईश्वर का ध्यान करते थे। रेनान जैसे कट्टर नास्तिक और विद्वान् फ्रेंच लेखक ने एक बार लिखा था कि 'जब मैं मस्ज़िद जाता हूँ तब मेरा हृदय एक अकथनीय शक्तिशाली भाव से उद्विग्न हो जाता है और मेरे मन में खेद उत्पन्न होता है कि मैं मुसलमान न हुआ।''

रेनान जैसों के हृदय पर जब यह प्रभाव पड़े तो औरों का तो कहना ही क्या है! उनमें नमाज़ की सख़्त पाबंदी, रोज़ा की सख्ती, ख़ैरात और उस के नियम, परस्पर समता का व्यवहार ऐसी बात थीं कि देखने वालों पर उनका असर पड़ता था।

यह वह समय था जबकि हिन्दू धर्म में एक विप्लव मच रहा था। बौद्ध जैनी, वैष्णव, शैव, शाक्त, परस्पर भयानक संघर्षों, कुरीतियों अन्धाविश्वासों में फँसे थे। ब्राह्मणों ने बौद्धों और जैनियों

कर दिया था और शैव और वैष्णवों की प्रबलता हो रही थी। राजनैतिक व्यवस्था छिन्न भिन्न थी—प्राचीन राजघराने जर्जर हो गये थे और नये वंश उठ रहे थे। हार्दिक दुर्बलता और अन्धविश्वासों का हाल राजवंशों तक में गिर गया था। जिसका एक उदाहरण सुनिए—मालाबार कोदुंगलूर के राजा चेरामन पेरूमल ने स्वप्न देखा कि चांद के दो टुकड़े हो गये हैं। सुबह उसने अपने दरबारी विद्वानों से उसका अर्थ पूछा—पर किसी का भी उत्तर उसे न भाया। संयोग से एक मुसलमानों का काफिला मक्का से लौट रहा था—उसके सदार शकीउद्दीन ने जो स्वप्न की व्याख्या की वह राजा को जच गई। बस वह मुसलमान हो गया। उसका नाम अब्दुर रहमान सामीनी रक्खा गया। और अरब को चला गया। और वहाँ से उसने मलिक इब्ने दीनार शर्फ़ इब्न मलिक, मलिक इब्न हबीब को मलाबार भेजा। इन्होंने ११ स्थानों पर मस्जिदें बनाईं और इस्लाम का प्रचार किया।

राजा वहाँ से नहीं लौटा। ४ साल बाद मर गया। पर आज भी जब ज़मोरिन सिंहासन पर बैठाया जाता है उसका सिर मूँडा जाता है और उसे मुसलमानी लिबास पहनाया जाता है। एक मोपला उसके सिर पर मुकुट रखता है। राज्याभिषेक के बाद वह जाति बहिष्कृत हो जाता है। वह न तो अपने परिवार के साथ खा सकता है, न नायर लोग उसका छुआ खाते हैं। यह समझा जाता है कि ज़मोरिन अन्तिम चेरमन-पेरूमल का प्रतिनिधि है और उसके लौटने की प्रतीक्षा कर रहा है। अब भी जब कालीकट और ट्रावनकोर महाराज अभिषेक के समय तलवार कमर में बाँधते हैं तब वह घोषणा करते हैं कि मैं इस तलवार को उस समय तक रखूंगा जब तक कि मेरा चाचा जो मक्के गया है लौट न आयेगा।

दक्षिण के मोपले उन्हीं मुसलमानों के वंशधर हैं। उस समय उनका बड़ा महत्व था। मोपला महा पिल्ला का अपभ्रंश है। मोपला का अर्थ है "जेष्ट पुत्र या दूल्हा"। उन्हें बड़े अधिकार प्राप्त थे। मोपला नाम्बूदरी ब्राह्मणों के बराबर बैठ सकता था यद्यपि नायर ऐसा नहीं कर सकता था। मोपलों का गुरु मंगल राजा के साथ पालकी पर सवारी कर सकता था।

ज़मोरिन की कृपा से अरब के व्यापारी बहुत से उसके राज्य में बस गये राज्य को उनके व्यापार से अर्थलाभ भी था, साथ ही वे अपने पराक्रम से आस पास के शासकों को परास्त करके उनकी ज़मीनों पर राजा का अधिकार करा देते थे, जहां २ राजा का अधिकार होता, मुसलमान व्यापारियों की मंडियाँ भी स्थापित हो जातीं। कालीकट के बंदरगाह की नींव इसी प्रकार पड़ी थी। राजा ने आज्ञा प्रचारित की थी कि मकवान जाति के प्रत्येक मल्लाह परिवार में से एक या अधिक आदमी इस्लाम धर्म ग्रहण करे। इसका फल यह हुआ कि जब मसूदी ने १० वीं शताब्दि में भारत की यात्रा की तब १० हज़ार मुसलमानों की बस्ती उसने चौल में पाई थी। इब्न बतूता ने खंभात से मलाबार तक सर्वत्र मुसलमानों की अच्छी आबादी देखी थी और वे अच्छी हालत में थे। उसने गोआ को मुसलमानों के अधिकार में देखा था। हिनोर में भी मुसलमानों का राज्य था। मंगलौर में ४ हज़ार मुसलमान बसते थे। मद्रास की मुस्लिम जातियों का जीवन आरम्भ यहां से होता है।

नज़द वली ने तेरहवीं शताब्दि में मदुरा और त्रिचनापल्ली में बहुत से मनुष्यों को मुसलमान किया। यह शख्स तुर्क शाहज़ादा था। सय्यद इब्राहीम ने तेरहवीं शताब्दि के आरम्भ में पाण्ड्यों पर चढ़ाई की और १२ वर्ष उसने पाण्ड्या पर राज्य किया। पर अन्त में वह हारा और मारा गया।

बाबा फ़ख़रुद्दीन एक साधु था जो पेनुकोंडा में रहता था। उसने वहां के राजा को मुसलमान बनाया और मस्जिद बनाई। वह ११६८ ई० में मरा।

मदुरा प्रान्त में मुसलमानों ने १०५० ई० में प्रवेश किया। उनका नेता मालिकुल—मलूक था। इसके साथ एक बड़ा साधु अलियारशाह भी था जो मदुरा की कचहरी में दफ़न है। पालेयम गांव में एक मस्जिद है जिसके लिये ११ वीं और १२ वीं शताब्दियों में ६ गांव धमाले खाते कुण पाण्ड्य ने लगा दिये थे। यह दान १६ वीं शताब्दि में वीरप्पा नायक ने भी जारी रखा था।

चोल मण्डल के किनारे बहुतसी मसजिदें बन गई थीं और वहां के राजाओं ने जो सुभीते इन मुसलमान व्यापारियों को दे रखे थे—उसमें उन्हें बहुत लाभ था। 'वस्साफ़' लिखता है कि—"मावर समुद्र के उस किनारे को कहते हैं जो कोलम से नल्लोर तक फैला है। इसकी लम्बाई ३०० फरसङ्ग है। यहां के राजा को देव कहते हैं। जब यहां से बड़े २ जहाज़, चीन, हिन्द और सिन्ध के मूल्यवान् मालों से लदे गुज़रते हैं तो ऐसा जान पड़ता है कि ऊंचे २ पहाड़ बादबान लगाये पानी पर तैर रहे हैं। फारिस की खाड़ी व द्वीपों से इराक़ और खुरासान, रूम और योरोप की सुन्दर चीजें यहां आती हैं और यहां से चारों ओर जाती हैं-क्योंकि यह व्यापार का केन्द्र है।' आगे चलकर वह लिखता है कि—

"कायल पट्टनम् में, किश के हाकिम मलिकुल इस्लाम जमालुद्दीन ने घोड़ों की आढ़त लगाई थी, प्रति वर्ष १० हज़ार घोडे फारससे मावर आते थे जिनकी क़ीमत २२ लाख दीनार था।

रशीदुद्दीन के मतानुसार जमालुद्दीन १२९३ ई०में कायल का अधिकारी हुआ था और उसका भाई तक़ीउद्दीन उसका नायक था-यही व्यक्ति सुन्दर पाण्ड्य का मन्त्री रह चुका था। पाण्ड्य राज ने जमालुद्दीन के पुत्र फ़खरुद्दीन अहमद को दूत बनाकर चीन के महाराज कुबुलेखा के साथ १२८६ में भेजा था।

इब्नबतूता का कहना है कि तामिल प्रान्तमें जब कि मदुरा का हाकिम गयासुद्दीन अहसनानी था—राजा वीरवल्लाल की सेना में २० ०० मुसलमानों का एक दस्ता था। राजा के सूबेदार हरि अप्पा वोडयार की आधीनता में होनावर में मुसलमान हाकिम थे।

पाठक देखेंगे कि ७ वीं शताब्दि में दक्षिण में मुसलमान व्यापारी किस ढंग पर आकर धीरे धीरे सैनिक, सेनानायक मन्त्री, बेड़े के अधिपति, दूत अध्यक्ष और हाकिम तक बन गये।

परन्तु दक्षिण मे जिस प्रकार चुप चाप इस्लाम भारत मे जड़ जमा रहा था—उत्तर में इसका रूप कुछ और ही था। मुलतान और सिन्ध की विज

कर जब क़ासिम लौट गया, तब लगभग ३०० वर्ष तक और कोई आक्रमण नहीं हुआ। इस समय पश्चिम प्रान्त पर कुछ मुसलमान शासक थे-परन्तु काठियावाड़ गुजरात कोकण—दायवल सोमनाथ भड़ौच, खम्भायत, सिंदान, चोल में इनकी बस्तियाँ बस रहीं थी। कन्नौज में पुरुषाक्षय राजा राज्य करता था। परस्पर के झगड़े खूब थे। परन्तु मुसलमानों से सभी की दिलचस्पी थी—यह अद्भुत बात है। सुलेमान सौदागर ने लिखा है—'बल्हार (बल्लभराय) के बराबर अरबों से हिन्दुस्तान में कोई राजा प्रेम नहीं करता।

८ वीं शताब्दि के अन्त में अफ़ग़ानिस्तान भी मुसलमानी तलवार के आधीन होगया था। और अफ़ग़ानों ने अब खैबर घाटी से छोटे २ धावे मारने प्रारम्भ कर दिये थे।

१०वीं शताब्दि में एक तुर्की गुलाम सुबुक्तगीन जो खुरासान को और गज़नी को दबाकर बैठा था। भारत में घुस आया। उस समय पंजाब के राजा जयपाल थे। इन्होंने खैबर घाटी को सुरक्षित रखने का और उधर से किसी भी शत्रु को भारत में न घुसने देने की शर्त पर शेख हमीद नामक एक मुसलमान को पेशावर और खैबर का इलाक़ा देकर नवाब बनादिया था।

सुबुक्तगीन को आगे बढ़ता देख महाराज जयपाल ने आगे बढ़ कर लग़मान पर छावनी डाल दी। यह स्थान खैबर घाटी के पश्चिमी मुहाने पर अफ़ग़ानिस्तान की सीमा में है। सुबुक्तगीन युद्ध का समय टालता रहा। महाराज जयपाल इस भेद को नहीं समझे। जब शीत पड़ने लगा और बर्फ़ गिरने लगी तब सुबुक्तगीन ने धावा बोल दिया। जयपाल की सेना सर्दी से निकम्मी हो गई थी उससे युद्ध करते न बना। निदान वे लौटे। परन्तु शेख हमीद ने इधर से घाटी का मुहाना रोकदिया। महाराज जयपाल घाटी में सेना सहित घिर गये। निरुपाय होकर उन्होंने बहुत सा धन हाथी घोड़े आदि देने का वचन देकर सन्धि करली। और सुबुक्तगीन के आदमियों को साथ लेकर लाहौर लौट आये। परन्तु देन लेने पर सुबुक्तगीन के आदमियों से महाराज का झगड़ा होगया। सुबुक्तगीन भारत में घुस आया।

में युद्ध हुआ और राजा की पराजय हुई। उसकी समस्त सम्पदा लूट ली गई। राजा ने अग्नि कुण्ड में प्रवेश कर आत्मघात किया। यह शेख हमीद की नमक हरामी थी। पंजाब पर मुसलमानों का अधिकार होगया।

कासिम के आक्रमण के बाद बहुत से मुसलमान फकीर उत्तर भारत में फिरने लगे थे। उनकी तरफ हिन्दू शासकों का कुछ ध्यान भी न था। इनकी ज़ियारत करने तुर्किस्तान, फारस अफ़गानिस्तान और बिलोचिस्तान से बहुत से मुसलमान आते जिनकी कोई रोक टोक और देख भाल नहीं होती थी। बहुत से मुसलमान साधु हिन्दू साधुओं का वेश धारण करके मन्दिरों और मठों में रह जाते थे। प्रसिद्ध कवि शेखशादी सोमनाथ के मन्दिर में कुछ दिन हिन्दू साधु बनकर रह गया था—इस बात का ज़िक्र वह खुद अपनी 'बोस्ताँ' नामक किताब में करता है। ये सब लोग बहुधा जासूसी करते थे और भारत की ख़बरें मुसलमान शक्तियों तक पहुँचाते थे। तथा हिन्दू राजाओं की परिस्थिति का अध्ययन किया करते थे।

अली बिन उस्मान अलहुजवीरी जिसने कशफ़ुल महजूब की रचना की। यह गजनी का रहने वाला था। लाहौर में आकर बसा और १०७२ ई० में यहां उसकी मृत्यु हुई। शेख इसमाइल बुखारी ग्यारहवीं शताब्दी में आया। फ़रीदुद्दीन अत्तार जो तज़किरतुल औलिया और मन्त्र उत्तैर का रचयिता है, बारहवीं शताब्दी में आया। शेख मुईनुद्दीन चिश्ती ११९० में अजमेर में आया। उस समय पृथ्वीराज जीवित थे। अजमेर के मन्दिर के महन्त रामदेव और योगीराज अजपाल ने इसके हाथों इस्लाम धर्म स्वीकार किया था। चिश्तिया मठ के बड़े बड़े सूफ़ियों में कुतुबुद्दीन बख्तियार काक, फ़रीदुद्दीन गंजशकर निज़ामुद्दीन औलिया आदि थे। सुहरवर्दी सम्प्रदाय वालों में जलालुद्दीन तबरीज़ी क़ादरियों में जलालुद्दीन बुखारी, बाबा फ़रीद पाकपत्नी थे। अब्दुल करीम अलजीली जिन्होंने सूफ़ी मज़हब के विद्वान इब्नल अरबी की पुस्तकों की टीका लिखी है और इन्साने कामिल की रचना की है, १३८८ में यहाँ आया। इसी शताब्दी में सैयद मुहम्मद गेसूदराज़ ने महाराष्ट्र में बहुत कुछ इस्लाम का प्रचार किया। पीर सद्रुद्दीन

ने खोजा जाति को जन्म दिया और सैयद यूसुफउद्दीन ने मोमना को। इन सूफियों के अतिरिक्त बहुत से फकीर जिनका सम्बन्ध किसी भी मज़हब से न था। देश भर में घूमते थे इनमें शाह मदार, सखी सरवर और सतगुरु पीर प्रसिद्ध थे।

इन साधुओं ने भिन्न भिन्न हिन्दुओं में इस्लाम के प्रचार में कितनी सहायता दी है—इनपर विचार करना चाहिये। इन लोगों ने बिना ही ज़ोर ज़ुल्म के और बिना ही तलवार की सत्ता के मुसलमान धर्म का प्रचार किया। और यह उस समय अति सरल था क्योंकि जैसा अलबरूनी लिखता है हिन्दू धर्म इस योग्य न रह गया था कि उसमें कोई भी ब्राह्मणोत्तर व्यक्ति आत्मसम्मान से रह सके। ब्राह्मण और क्षत्रिय मार्गों उस काल में हिन्दू समाज के सर्वेसर्वा थे। इसके सिवा ये सभी समाचार-विनिमय करते थे।

बारहवीं शताब्दी में एक फ़कीर सैयद इब्राहीम शहीद भारत में आये और दक्षिण में बहुत से लोगों को इस्लाम की दीक्षा दी। इनके बाद बाबा फ़खरुद्दीन ने भी बड़ा भारी इस्लाम का प्रचार किया और पेन्नुकोण्डा के हिन्दू राजा ने इस्लाम स्वीकार कर लिया। उधर यह प्रचार भीतर ही भीतर बढ़ रहा था और इधर इनके द्वारा दक्षिण भारत का व्यापार खूब उन्नत हो रहा था। मुसलमानों का इतना मान था कि उन दिनों हिन्दू राजाओं की ओरसे मुसल्मान एलची और राजदूत दूर देश चीन तक के दर्बार में भेजे जाते थे। मन्त्री और महामन्त्री के पद पर तो बहुत से मुसलमान थे। हिन्दू राजाओं की ओर से प्रान्तों के शासक मुसलमान नियत किये जाते थे और हिन्दू राजाओं के आधीन बड़ी बड़ी मुसलमान सेनाएँ थीं।

गुजरात के वल्लभी राजा बलहार ने अपने राज्य के अन्दर मुसलमानों का बड़े उत्साह से स्वागत किया था। काठियावाड़, कोंकण और मध्य भारत के सभ्य हिन्दू राजाओं ने भी मुसलमान साधुओं का खासा सत्कार किया था और उन्हें अपने राज्य में इस्लाम प्रचार में काफी सहायता दी थी। हिन्दू राजा इन मुसलमानों का इतना लिहाज़ करते थे कि एक बार

खम्भात में जब हिन्दुओं ने मुसलमानों की मसजिद गिरा दी थी। तब राजाने हिन्दुओं को भारी दण्ड दिया और अपने खर्चसे मसजिद फिर बनवा दी।

११ वीं शताब्दी में बोहरों के गुरु यमन से आकर गुजरात में बसे। ये शिया सम्प्रदाय के थे। इससे प्रथम से यहां नूरुद्दीन ने गुजरात के बहुत से कुनबियों, खेरवाओं और कावियोंको इस्लाम में शामिल कर लिया था। अभिप्राय यह है कि ८ वीं शताब्दिसे लेकर १२ वीं शताब्दि तक बराबर समस्त भारत में मुसलमान साधु संत अपने धर्म का प्रचार करते रहे और लाखों हिन्दुओं को मुसलमान बनाया। इस समय तक भारतीयों पर इस्लाम का कोई राजनैतिक प्रभाव नहीं पड़ा था।

भारत पर कासिम के लगभग ३०० वर्ष बाद महमूद ने लूट का लालच देकर असंख्य बर्बरों को इकट्ठा कर धावा बोल दिया। इसने निरन्तर तीस बरस तक भारत पर आक्रमण किये और सत्तरह बार पश्चिमोत्तर भारत को तलवार और अग्नि से विध्वंस किया। इसने नगरकोट का मंदिर तोड़कर इसमें से ७०० मन सोना चांदी के बर्तन ७४० मन सोना २००० मन चांदी और २ मन हीरा मोती जवाहरात लूटे थे। थानेश्वर के आक्रमण में यह २ लाख हिन्दुओं को क़ैदी बनाकर ले गया। फरिश्ता लिखता है कि उस समय गज़नी शहर हिन्दुओं की सी नगरी मालूम देता था। मथुरा की लूट में उसने ५ मूर्ति ठोस सोने की पाई। जिनके शरीर पर ११ रत्न थे। मथुरासे वह इतने गुलाम बनाकर ले गया कि मुहम्मद अल-उतबी ने लिखा है कि महमूद ने ३।। गुलाम २।।) रुपये को बेचना चाहा था पर ख़रीदार न मिले। मथुरा को देखकर महमूद ने खुद कहा था कि यहां हजारों महल विश्वासी के विश्वास की भांति दृढ़भाव से खड़े हैं जो संगमरमर के बने हैं। यहां अनगनित हिन्दू मन्दिर हैं। अनन्त धन खर्च किये बिना नगरी इतनी सुन्दर नहीं बन सकती। दो सौ वर्ष के यत्न और परिश्रम बिना ऐसी नगरी का निर्माण भी नहीं हो सकता।

इसके बाद इसने गुजरात का प्रसिद्ध सोमनाथ का मन्दिर लूटा। यह विशाल मन्दिर ५६ खम्भोंपर आधारित था जिनमें अनगनित बहुमूल्य

रत्न जड़े थे। ४० मन भारी सोने की जञ्जीर से एक भारी घन्टा लटक रहा था। उसमें ५ गज ऊँची शिवमूर्ति अधर थी। उसे अपने हाथों से तोड़कर असंख्य रत्नों का ढेर महमूद ने लूट लिया। और उस मूर्ति को गजनी ले गया। उसके टुकड़े टुकड़े करके एक टुकड़ा मस्जिद की सीढ़ियों और एक अपने महल की सीढ़ियों में लगा दिया। और उस मन्दिरके स्थान पर एक मस्जिद बनवा दी जो अब तक बनी है।

सुदूर गजनी से सिन्धु नदी को पार करके उजाड़ रेगिस्तानोंमें होकर गुजरना और इस तरह गुजरात के दक्षिण तक बार २ धावे मारना कम आश्चर्य की बात नहीं। परन्तु इससे भी अधिक आश्चर्य की बात यह है कि सिवाय दो चार राजाओं के और किसी ने उसे रोकने की चेष्टा तक नहीं की। इसका कारण तत्कालिक सामाजिक परिस्थिति की हीनता थी। जिसका बयान अलबरूनी—जो महमूद के आक्रमण में उसके साथ था इस प्रकार करता है—

"भारत बहुत छोटे २ राज्यों में विभक्त है। सब राज्य स्वतन्त्र हैं और परस्पर युद्ध में प्रवृत्त रहते हैं। ब्राह्मण अपने अधिकारों की रक्षा के लिए इतने व्याकुल हैं, और जाति भेद का ऐसा द्वेष भाव फैल रहा है कि वैश्यों और शूद्रों को वेद पाठ करते देखकर ब्राह्मण उनपर तलवार लेकर टूट पड़ते हैं। और उन्हें राज कचहरी में उपस्थित करते हैं जहाँ उनकी जिह्वा काट दी जाती है। ब्राह्मण सब प्रकार के राज कर से मुक्त हैं। हिन्दू बालाएँ सती हो जाती हैं। हिन्दू किसी दूसरे को नहीं जाते, किसी जाति की प्रशंसा नहीं करते—वे अपने को और अपनी जाति को सर्व-श्रेष्ठ समझते हैं।"

हाय! मेगस्थनीज और हुएनसांग के काल का भारत कहाँ तक पतित हो गया था!!

इस बीच में गजनी और गौरियों में तलवार चलपड़ी—गौरियों ने महमूद का वंश नष्ट कर दिया। महमूद के कोई १२० वर्ष बाद मुहम्मद-गौरी ने फिर आक्रमण किया। पृथ्वीराज ने युद्ध क्षेत्र में उसे [illegible] और उसे परास्त करके बन्दी किया, फिर

खोकर छोड़ दिया। ६ बार उसने आक्रमण किया और हार खाकर बन्दी हुआ तथा धन देकर छुटकारा पाया। यह तेरहवीं शताब्दी की बात है। इस समय भारत में चार प्रधान राजपूत वंश राज करते थे। १-दिल्ली और अजमेर में चौहान। २-कन्नौज में गहरवार। ३-गुजरात में सोलंकी और चित्तौड़ में सीसोदिया। ये चारों राजवंश यद्यपि परस्पर सम्बन्धी थे पर थे कट्टर शत्रु।

गुजरात के कुछ सोलंकी सरदार चौहानों की शरण में अजमेर चले आये थे। इनमें से एक ने राज सभा में अपनी मूछों पर ताव दिया-यह देख कर पृथ्वीराज के चचा कान्ह ने कहा—चौहानों के सामने कोई मूछों पर ताव नहीं दे सकता—और उन सरदारों का सिर काट लिया। पृथ्वीराज ने चचा की इस बात पर क्रुद्ध होकर आज्ञा दी कि कान्ह की आँखों पर चमड़े की पट्टी बाँध दी जाय जो सिवा युद्ध काल के कभी न खोली जाय। सोलंकी सरदारों के मारे जाने के समाचार जब गुजरात के राजा मूलराज सोलंकी के पास पहुँचे तो वह सेना लेकर अजमेर पर चढ़ आया और सोमवती के युद्ध क्षेत्र में पृथ्वीराज के पिता सोमेश्वर का सिर काट लिया। इसलिये सोलंकी और चौहान जन्म शत्रु हो गये।

अनंगपाल तोमर दिल्ली का राजा था। दिल्ली उस समय छोटी सी राजधानी थी। पृथ्वीराज चौहान और जयचन्द गहरवार दोनों ही उसके धेवते थे। उसने निस्सन्तान होने के कारण पृथ्वीराज को दिल्ली का राज्य दे दिया था। इससे जयचन्द मन ही मन में कुढ़ गया था। दूसरी बात यह थी कि देवगढ़ के यादवों की राजकुमारी की सगाई जयचन्द से हो गई थी। अभी विवाह न हो पाया था कि पृथ्वीराज बलपूर्वक राजकुमारी को ब्याह लाया। जयचन्द इससे क्रोध में जल भुन गया। उसने चिढ़कर राजसूय यज्ञ किया और उसी में अपनी पुत्री का स्वयंवर रचा। सभी आधीन राजाओं को बुलाकर सेवा कर्म में नियुक्त किया पृथ्वीराज नहीं बुलाये गये थे पर उनकी मूर्ति द्वारपाल के स्थान पर बनाकर खड़ी कर दी गई। पृथ्वीराज ने यह सुना, उसे यह भी मालूम था कि संयोगिनी उसे चाहती है, वह भेष

अपने महल ही की स्त्रियों पर सन्तुष्ट न था बरके उमराओं की स्त्रियों पर भी हाथ साफ़ करता था। अन्त में यही दोष उसके पतन का कारण बना। उसने ज़फर खां की स्त्री के प्रेम में अन्धा होकर ज़फ़र खाँ को मारने का इरादा कर लिया—पर उसने प्रार्थना की कि उसकी जान बख्श दी जाय और उसे पटने का हाकिम बना कर भेज दिया जाय। यही किया भी गया। इसी प्रकार खलीलुद्दीन के साथ उसने किया। जिसने औरंगजेब के युद्ध में दारा से बदला लिया। एक बार किसी ने बादशाह से कहा कि खलीलउद्दीन की स्त्री के पैर में जो जूता है वह २० लाख रु० मूल्य का है। बादशाह यह सुन कर क्रुद्ध हो गया और अगले दिन भरे दर्बार में खलील उद्दीन से पूछा—

"हम सुनते हैं कि तुम्हारी औरत इस क़दर क़ीमती जूते पहनती है, इससे मालूम होता है तुम्हारे पास बहुत धन है जिसका अधिक भाग चोरी से अवश्य एकत्र किया गया है इस लिये अपना हिसाब हमें समझा दो।"

ख़लीलुल्लाह चुप होरहा। इस पर इसका एक दोस्त बोला-'जहांपनाह, हुक्म हो तो बन्दा इसके जवाब में कुछ अर्ज करे।

बादशाह—' अच्छा कहो"

दोस्त—"खुदावन्द, ख़लीलखां की सारी सम्पत्ति इन्हीं जूतों में सुरक्षित है। क्योंकि इसकी स्त्री नित्य इसके मुंह पर ये जूते मारती है। और इस प्रकार सारी सम्पत्ति उसे देदेती है।

बादशाह यह जवाब सुन मुस्कराये। और ख़लीलुद्दीन लज्जित हो दर्बार से चले आये।

बादशाह ने अपने साले नवाब शाइस्ताखां की स्त्री पर जो हाथ साफ करके छोड़ा। वह राज़ी न होती थी—इस पर बादशाह ने चालाकी से काम लिया। इससे उसे इतना रंज हुआ कि उसने खाना कपड़ा त्याग दिया और इस भांति जान देदी, शाइस्ताखां ने उस समय तो चुप साधली पीछे बदला लिया। ज़फ़र खां और ख़लीलखां की स्त्रियों का शाह से सम्बन्ध इतना प्रसिद्ध हो गया था कि रास्ते में जब वे गुज़रती तो फ़क़ीर कहते—

दिन यह लोग ऐसी ज़िद करते हैं कि जो मुँह से माँगे, लेकर छोड़ते हैं। यह लोग कभी परमेश्वर के नाम पर भिक्षा नहीं माँगते क्योंकि कहते हैं कि उसके नाम पर कुछ माँगना उसका अपमान करना है। हर मनुष्य शक्ति अनुसार इन्हें कुछ न कुछ अवश्य देते हैं क्योंकि एक तो यह लोग ईश्वर के बड़ विश्वासी हैं और दूसरे प्राकृतिक ही बड़े दयालु होते हैं।

येतराम फकीर वह हैं जो अपने हाथों में तेज छूरी लिये हुए भीख माँगते हैं। उनका भिक्षा माँगने का कायदा यह है कि वह दूकान के सामने खड़े हो जाते हैं और जिस वस्तु की आवश्यकता होती है उसकी तरफ इशारा कर देते हैं, ये जो माँगते हैं वह अगर दूकान वाला दे दे तब तो खैर वरना अपने हाथ की छूरी से हाथ पाँव सर इत्यादि में ज़ख्म करके खून दूकान के भीतर फेंक देते हैं यह लोग प्रायः धनियों की दूकान पर जाकर माँगते हैं क्योंकि वह डरपोक होने के कारण खून का दृश्य नहीं देख सकते और शीघ्र ही उनकी इच्छा अनुसार वस्तु देकर छुटकारा पाते हैं।''

बादशाह अपने छोटे पुत्र औरङ्गजेब से बहुत सतर्क रहता और उससे घृणा करता था। चारों शाहजादों में अल्पावस्था ही से द्वेषाग्नि भड़कने लगी थी। अस्तु उसने चारों को अलग २ करने की सोची। शुजा को बंगाले का हाकिम नियत किया, औरंगजेब को मुल्तान और मुराद को गुजरात का हाकिम बनाया। दारा को दरबार में रहने दिया। औरंगजेब पिता के मन की जानता था—पर ऊपर से मीठा बना रहता था-यह दारा को भी लल्लो चप्पो में ही रखता था। और दारा भोला भाला और सीधा सादा पुरुष था वह उसकी बातों में आजाता था। उसे भेंटें पर रख कर औरंगजेब ने दक्षिण को अपनी बदली कराली। इस काम में उसका गूढ़ उद्देश्य गोलकुन्डा और बीजापुर की सैनिक शक्तियों का अध्ययन करना था। वहाँ पहुँचते ही उसने नया शहर औरंगाबाद बसाया। बादशाह बहुधा दारा से कहा करता था कि तुम साँप को पाल रहे हो जो तुम्हें अन्त में कष्ट देगा।

यह बादशाह गाने बजाने का शौकीन, काम का प्रेमी, और इमारतों के बनाने का बड़ा इच्छुक था। इसे स्त्रियों से भी विशेष रुचि थी, वह

अपने महल ही की स्त्रियों पर सन्तुष्ट न था बल्कि उमरावों की स्त्रियों पर भी हाथ साफ़ करता था। अन्त में यही दोष उसके पतन का कारण बना। उसने ज़फ़र खाँ की स्त्री के प्रेम में अन्धा होकर ज़फ़र खाँ को मारने का इरादा कर लिया—पर उसने प्रार्थना की कि उसकी जान बख़्श दी जाय और उसे पटने का हाकिम बना कर भेज दिया जाय। यही किया भी गया। इसी प्रकार खलीलुद्दीन के साथ उसने किया। जिसने औरंगज़ेब के युद्ध में दारा से बदला लिया। एक बार किसी ने बादशाह से कहा कि ख़लीलउद्दीन की स्त्री के पैर में जो जूता है वह २० लाख रु० मूल्य का है। बादशाह यह सुन कर क्रुद्ध हो गया और अगले दिन भरे दर्बार में ख़लील उद्दीन से पूछा—

"हम सुनते हैं कि तुम्हारी औरत इस क़दर क़ीमती जूते पहनती है, इससे मालूम होता है तुम्हारे पास बहुत धन है जिसका अधिक भाग चोरी से अवश्य एकत्र किया गया है इस लिये अपना हिसाब हमें समझा दो।"

ख़लीलुल्लाह चुप होरहा। इस पर इसका एक दोस्त बोला- जहाँपनाह, हुक्म हो तो बन्दा इसके जवाब में कुछ अर्ज़ करे।

बादशाह—"अच्छा कहो'

दोस्त—"खुदावन्द, ख़लीलखाँ की सारी सम्पत्ति इन्हीं जूतों में सुरक्षित है। क्योंकि इसकी स्त्री नित्य इसके मुह पर ये जूते मारती है। और इस प्रकार सारी सम्पत्ति उसे देदेती है।

बादशाह यह जवाब सुन मुस्कुराये। और ख़लीलुद्दीन लज्जित हो दर्बार से चले आये।

बादशाह ने अपने साले नवाब शाइस्ताखाँ की स्त्री पर भी हाथ साफ़ करके छोड़ा। वह राज़ी न होती थी—इस पर बादशाह ने बलात्कार से काम लिया। इससे उसे इतना रंज हुआ कि उसने खाना कपड़ा त्याग दिया और इस भाँति जान देदी, शाइस्ताखाँ ने उस समय तो चुप साधली पीछे बदला लिया। ज़फ़र खाँ और खलीलखाँ की स्त्रियों का शाह से सम्बन्ध इतना प्रसिद्ध हो गया था कि रास्ते में जब वे गुज़रती तो फ़क़ीर कहते—

ऐ मारने शाहन्शाह ! हमें भी याद रखना, या तुम्हें शाहजादी, हमें भी कुछ दिखना ।

बादशाह ने अपने ऐश के लिये १५ हाथ लम्बा और ८ हाथ चौड़ा एक कमरा बनवाया था । जिसमें चारों ओर बड़े २ शीशे लगे थे । इसकी सजावट में जो सामान खर्च हुआ था वह १॥ करोड़ की लागत का था । जवाहरात की कीमत का कहना ही क्या । इसकी छत में दो शीशों के बीच में सोने की क्यारियाँ बनी थीं जिनमें जवाहरात जड़े थे । शीशों के कोनों में मोतियों के गुच्छे लटकते थे । इस कमरे की दीवारें संगमरमर की थीं । इसी में वह अमीरों की स्त्रियों के साथ विहार करता था ।

यह बादशाह क़िले में मीना बाज़ार भी लगवाता था जो ८ दिन तक लगा रहता था । इन ८ दिनों में कोई मर्द क़िले में नहीं आ सकता था— फाटक बन्द रहता था । क़िले के भीतर खूब गायनरंग तमाशे होते थे । सब काम स्त्रियाँ करती थीं । यहाँ नीच ऊँच सब जाति की स्त्रियाँ आतीं और वस्तुएं बेचा करती थीं । आने वालियों का उद्देश्य बादशाह की दृष्टि में पड़ जाना होता था— इसी कारण कोई प्रतिष्ठित स्त्री यहाँ नहीं जाती थी फिर भी इन आने वाली स्त्रियों की संख्या ३० हज़ार तक पहुँच जाती थी ।

बादशाह नित्य बाज़ार में आता । वह एक सुन्दर छोटे तख्त पर सवार होता । जिसे कुछ तातारी बाँदियाँ उठाये होतीं थीं खास पास कई स्त्रियाँ हाथों में स्वर्ण के प्याला लिये और कई सुराही भरा रहते थे । जो चीज़ों की ख़रीद फ़रोख़्त में बड़े निपुण होते थे । बादशाह इस रूप सागर को बारी से निरखता जाता था—ज्योंही कोई सूरत उसे पसन्द आती कि वह उधर रुख करता और उससे कुछ ख़रीद लेता । मुँह माँगा दाम देता फिर वह एक इशारा करता और आगे चल देता था—साथ वाली कुटनियों का यह काम होता कि वह उस स्त्री को नियत समय पर उस कमरे में पहुँचा दे । और बादशाह के सामने पेश करे । इनमें से बहुत स्त्रियाँ तो मालामाल हो कर लौटतीं पर बहुत सी हरम में ही दाख़िल करली जाती थीं ।

नाचने वाली स्त्रियाँ जिन्हें कंचनी कहते थे उनको भी दर्बार में भारी

रह थी। ऐसी ५०० स्त्रियां दरबार से तनख़्वा पाती थीं इनमें से एक को तो एकबार हरम में दाखिल कर लिया था। चहेतियों की बुद्धि परीक्षा भी लेता था—और कभी २ अजब मसख़रे पन का काम करता था। एक बार ऐसा हुआ कि बादशाह की नींद टूट गई। और वह एक चहेती के कमरे में जाकर बोला 'क्या सुबह होने वाली है?"

'जी नहीं, क्योंकि अभी मेरे मुख म पान का स्वाद वैसा ही मौजूद है फिर वह दूसरी के कमरे में गया और उससे भी यही प्रश्न किया—

उसने कहा—जी नहीं, क्योंकि कमरे में दीपक की रोशनी धीमी नहीं हुई है।

तीसरी ने पूछने पर कहा, नहीं हुज़ूर, जब सुबह होने को होती है तब मेरे गले के मोती ठण्डे मालूम होने लगते हैं।

चौथी ने कहा—हुज़ूर अभी सवेरा कहाँ! क्योंकि जब सवेरा होने को होता है तब मुझे पाख़ाने की हाजत बड़े ज़ोर की हो जाती है, बादशाह उस समय चुप चाप चला गया। दूसरे दिन चारों को बुला कर पहली को पानों का दूसरी को चिराग़ों का तीसरी को मोतियों का और चौथी को पाख़ानों का चार्ज देदिया।

इतना होने पर भी बादशाह न्याय और राजकाज के मामलों में बड़ा चाक चौबन्द था उसने एक अफ़सर रख छोड़ा था जो बहुत से सांप पिटारों में बन्द रखता था—बादशाह ज्यों ही किसी अफ़सर से नाराज़ हुआ कि सांप से डसवा दिया। एक बार एक कोतवाल ने जिसका नाम मुहम्मद शहीद था रिश्वत लेकर मुकदमों का ग़लत फैसला किया था—बादशाह ने उसे सांप से कटवाने की अपने सम्मुख आज्ञा दी। जब सांप ने उसे डस लिया तो बादशाह ने पूछा कि यह कितनी देर में मर जायगा? 'अफ़सर ने कहा—एक घन्टे में"

बादशाह तब तक बैठा रहा जब तक उसने दम न तोड़ दिया। इस के बाद ९ दिन तक उसके शरीर को वहीं पड़े रहने की आज्ञा दी। वह मस्त ~ ~स भी अपराधियों को कुचलवा दिया करता था। पर कोई

ऐसे उस्ताद धोखेदेवार थे कि बादशाह को पूरा चकमा देदेते थे। एक मुक़-दमे में एक क़ाज़ी साहब ने २० हज़ार मुहर ले और २० हज़ार मुदायले से वसूल कर लिये। मुदायला मुर्ग़ा था—बस क़ाज़ी ने बादशाह के मगुख ३० हज़ार रु० रख कर कहा—हुजूर, यह आदमी मुझे २० हज़ार रु० रिश्वत देकर इन्साफ़ से हटाना चाहता है, बादशाह ने क़ाज़ी की पीठ ठोकी और वह मिहायत मज़े से २० हज़ार रु० पचा गया।

गुजरात का हाकिम मागर ख़ाँ बड़ा दुष्ट था। वहाँ की प्रजा ने तङ्ग होकर कुछ महाजनों को इस काम के लिये ठीक किया कि वे बादशाह तक उनकी फ़रियाद पहुँचावें। इनमें एक प्रतिष्ठित व्यापारी भी मकाल बनकर मिलगये। बादशाह ने जब सुना कि मशहूर मकाल आये हैं तो तमाशा करने का हुक्म दिया। उन्होंने उन सब जुल्मों की नक़ल की जो उनपर हुए थे। यह देख बादशाह ने हुक्म दिया-क्या ऐसा भी जुल्म किसी बादशाह की प्रजा पर होना मुमकिन है। तब सौदागरों ने कारिंदा पर के सब भेद खोल दिया। बादशाह ने क्रोध का और हाकिम को गिरफ़्तार कर रोहतासगढ़ के क़िले में क़ैद करा दिया। वहाँ से ज़िंदा का जीवित निकलना असम्भव था। उसकी सब सम्पत्ति भी ज़ब्त कर ली।

एक और न्याय का नमूना सुनिये। एक बदमाश ने एक स्त्री को ख़ूब तङ्ग किया कि मुझ से शादी करले। पर वह राज़ी नहीं हुई। उसने एक बुढ़िया से सांठ गाँठ की जो उसे खिलाती थी और उसके शरीर के गुप्त चिह्न मालूम कर लिए। तब दावा कर दिया कि यह स्त्री मुझ से विवाह का वादा करके वादे से हटती है। स्त्री ने इन्कार किया तो युवक ने कहा कि मैं इसके गुप्त अङ्गों के भेद जानता हूँ। जब परीक्षा से युवक की बात सच हुई तो क़ाज़ी ने हुक्म दिया कि यह झूठी है इसे शादी करना पड़ेगा। स्त्री ने मोहलत माँगी। और समझ गई कि बुढ़िया ने पते दिये हैं। एकदिन वह दो मज़बूत दासियों को संग लेकर उसके घर जा पहुँची। और कहा-तू चोर है मेरा कङ्गन उतार लाया है। ला उसके इन्कार करने पर वह उसे ज़बर्दस्ती पकड़ कर हाकिम के पास ले आई और अपना आरोप कह

सुनाया—पुरुष ने कहा—मैं इसे जानता भी नहीं। तब उसने कहा—उस दिन तुमने कहा था कि तुम मेरे साथ मुद्दत तक रहे हो अब कहते हो कि जानता तक नहीं—यह क्या बात है ? फिर वह बादशाह के पास गई और सब कारगुज़ारी कह सुनाई। बादशाह ने सुनकर बुढ़िया और युवक को कमर तक ज़मीन में गड़वाकर तीरों से छिदवा दिया।

बादशाह अपने भारी अमीरों को भी ऐसी ही भयानक सज़ायें दिया करता था। एक अमीर ने अपने नौकर की तनख़्वा कई महीने तक नहीं दी, अवसर पाकर शिकार के समय उसने बादशाह से शिकायत करदी। उसने उसी समय अमीर को बुलाकर पूछा। जब उसने अपराध स्वीकार कर लिया तो बादशाह ने हुक्म दिया कि वह घोड़े से उतर जाय और नौकर सवार हो अमीर उसके साथ २ पैदल चले। यही किया गया। अमीर जब दौड़ते २ बेदम होकर गिर गया तब बादशाह ने कहा—जब मैं तुम्हें ठीक समय पर तनख़्वा देता हूँ तब तुम क्यों नहीं देते ? एक अमीर जिसे दो हज़ारी मन्सब प्राप्त था और २० हज़ार रु० प्रति मास की आय थी और उसपर बादशाह अत्यन्त प्रसन्न था। यहाँ तक कि उसे एक गुलगोश औरत भी बाट दी गई थी। उसकी शाही पान देने की नौकरी था। शाही पान के लिये बादशाह का हुक्म था कि किसी को न दिया जावे। परन्तु वह गुप्त रूप से उमरा को पान दे दिया करता था। एक दिन बादशाह ने उसे पान देते देख लिया। उस समय तो वह चुप रहा। और जब वह शाम का बाग़ में पहुँचा तो बुलाकर हुक्म दिया—इसे इतना पीटो कि इसकी जान निकल जाय—क्योंकि यह शाही हुक्म की परवाह नहीं करता। इसके मरने पर इसकी सब सम्पत्ति उसकी स्त्री को देदी गई। यद्यपि शाही क़ानून से उस का अधिकारी बादशाह होता था। एकबार एक हिन्दू मुन्शी की दासी को एक मुसलमान सिपाही ने ज़बरदस्ती छीन लिया। मुन्शी ने बादशाह से अर्ज़ की। सिपाही ने कहा दासी मेरी है। दासी ने भी यही कहा। बादशाह ने हुक्म दिया कि दासी को महल में बुलाया जाय। रात को जब बादशाह लिखने बैठे तो दासी से दवात में पानी डालने को कहा। उसने

ठाक बन्दिशा से पानी डाला। जिस से बादशाह को निश्चय होगया कि यह अवश्य मुन्शी की दासी है। और उस मुन्शी को दिखा दिया। तथा सिपाही को दण्ड दिया। बादशाह चोरों को कड़ा दण्ड देता था। वह बहुधा उन्हें सरहद्दी पठानों के पास भिजवा देता और पठानों कुत्तों से चबवाता जाता था। यदि अफसर चोर को न पकड़ पाते तो चोरों का धन उन्हें गाँठ से देना पड़ता था।

कुछ लोग ऐसे ओछन वाले भी दुनिया में होते हैं जो बड़े २ बादशाहों को हेच समझते हैं। ऐसे ही एक धृष्ट सेनापति का मज़ेदार किस्सा यहाँ हम लिखते हैं।

पाठकों को मालूम है कि बादशाह के सामने कोई बैठ नहीं सकता था। एक सेनापति पर बादशाह बड़े क्रुद्ध हुए और उसे नौकरी से बर्खास्त कर दिया। वह जान की पर्वाह न कर बादशाह के सामने पलौथी मार कर बैठ गया और बोला—अबतो मैं हुजूर का नौकर न सेवक, अब कम से कम इतना तो हुआ कि आराम से बैठ तो सकूँगा ! बादशाह उसकी धृष्टता पर दंग हो गया। और फिर उसे बहाल कर दिया। यह हुक्म सुनते ही वह उठ खड़ा हुआ और कोर्निस बजा लाया। एकबार शाह गोलकुण्डा का एक मन्त्री दर्बार में हाज़िर था बादशाह ने उस से मज़ाक किया और अपने पीछे खड़े ख़ास बर्दार की ओर इशारा करके पूँछा क्या तुम्हारे आक़ा का क़द इस आदमी के बराबर है ? उसने कहा—जहाँपनाह, मेरा आक़ा क़द में हुजूर से चार अङ्गुल ऊँचा है ! बादशाह बहुत खुश हुआ, और दर्बार में उसकी स्वामी भक्ति की बहुत तारीफ़ की तथा शाहे गोलकुण्डा के जुम्मे ३ साल का कर जो ६ लाख रु० के लगभग था छोड़ दिया। और उसे पान तथा एक घोड़ा इनाम दिया।

हम यह पीछे कह चुके हैं कि बादशाह अपने सर्दारों और सेवकों की सम्पत्ति के मालिक होते थे। एक सिपह सालार बड़ा धनवान् समझा जाता था। पर वह अपने पीछे बादशाह को कुछ सम्पत्ति छोड़ जाना नहीं चाहता था। जब वह मर गया तो राज-कर्मचारी उसकी सम्पत्ति पर क़ब्ज़ा करने

को गये। तो देखा तो बड़े २ भारी और मजबूत सन्दूकों में सोने की मेखों के ताले लगे हैं। और सब तालों पर सील मोहर लगी है। उस पर एक २ चिट भी चिपकी हुई है कि यह सब बादशाह को समर्पित है। जब ये भरे दरबार में खोले गये तो किसी में सींग और किसी में पुराने जूते थे। बादशाह यह देख अत्यन्त लज्जित हुआ, और कहा—मालूम होता है इसका बाप कसाई और माँ चमारिन थी इन्हें ले जाकर उसके साथ दफन करदो।

इस प्रकार जो द्रव्य मिलता था। उसे बादशाह खजाने में नहीं भेजता था। किन्तु इसके लिये दो पृथक खजाने थे। एक सोने के लिये और दूसरा चाँदी के लिये। ये दो बड़े २ हौज़ थे। जिनकी लम्बाई ७० फुट और गहराई ३० फुट थी। बीच म २ सुन्दर संगमर्मर के स्तून थे। इनमें सोने वाले को खज़ीरा और चाँदी वाले को भौंरा कहा जाता था। इनका चोर दर्वाजों से बन्द किया जाता था। इन हौजों पर बड़े २ कमरे थे जो खर्च होने वाले खजाने के तौर पर काम में लाये जाते थे। यह ज़बर्दस्त ख़ज़ाना और नूर जहाँ का भारी खजाना औरंगजेब के जमाने में मालगुजारी की कमी से खर्च हो गये।

इन खजानों में से उच्च अधिकारी असाधारण चोरियाँ भी करते थे। एक बार बादशाह प्रातःकाल बागीचे में घूमने और अपने हाथों से फल तोड़ने लगे। फिदाईखाँ अमीर साथ था। बादशाह उसे फल देता जाता था। महल में आकर जब बादशाह ने फल माँगे तो उसने कहा—हुजूर। मेरे पास फल कहाँ है? वह इधर उधर तलाश करने के बहाने करने लगा। बादशाह ने नाराज़ होकर कहा—'यह तुम मेरे ही सामने झूठ बोल रहे हो ' इस पर फिदाईखाँ ने कहा—जहाँ पनाह। इन मामूली फलों की चोरी भी हुजूर ने मुझे नहीं करने दी परन्तु जहाँ पनाह वज़ीर की चोरियों से किस प्रकार आँखें बन्द किये हैं जो रोज़ाना ३० हजार रुपये जेब में डाल लेता है। बादशाह ने धीरे से कहा—हमको सब मालूम है। मगर मसलहतन चश्मपोशी है।

और इसके उपरान्त उसके लड़कों ने भी। इसकी सबसे बड़ी लड़की बेगम साहब जिससे यह सब से अधिक प्रेम करता था। बड़ी सुन्दर, चतुर, दाना और दानशील थी। सबलोग उसे प्रेम की निगाहों से देखते थे और वह बड़ी मौज मजे में रहती थी। इस शाहज़ादी को बन्दरगाह सूरत की आमदनी के सिवाय जो इसके पिता ने इसे पान के ख़र्च के लिये दे रक्खी थी। तीस लाख रुपय की आमदनी थी। इसके अतिरिक्त इसके पास दिखा के लिये बहुमूल्य जवाहरात थे। यह दारा को चाहती थी। और उसे सदा इस बात की चिन्ता रहती थी कि दरबार के सब उमरा उसके विपक्षियों से न मिल जायें।

इसने इस बात की बड़ी कोशिश की कि राजगद्दी का मालिक दारा हो। क्योंकि यह विवाह की बड़ी इच्छा रखती थी। और दारा ने प्रतिज्ञा की थी कि राजगद्दी पर बैठते ही तुम्हारी इच्छा पूरी करूँगा। इस बात को मनन करते हुए उसने अपनी सारी चतुराई बादशाह को प्रसन्न करने में लगा दी। यह सदा बड़े प्रेम और मन से शाहजहां की सेवा करती थी। और कहा जाता था कि साधारण पुरुष कहते थे कि बादशाह का इसके साथ अनुचित सम्बन्ध है। दारा चाहता था और उसने बादशाह से विनोद में कहा कि शाहज़ादी का विवाह सिपह सालार नजाबतखां नामी से कर दिया जाये जो बलख़ के शाही ख़ानदान से सम्बन्ध रखता है। यह पुरुष बड़ा सुन्दर था। परन्तु शाहजहां के साले शाइस्तखां ने इस सम्बन्ध में शाहजहां को समझाया कि ऐसा न करना। क्योंकि यदि उसका विवाह शाहज़ादी से होगई तो उसे अवश्य ही शाहज़ादों की पदवी मिल जायेगी। इसके अतिरिक्त नजाबतखाँ शाहे बलख़ का सम्बन्धी है। जिससे [illegible] न कभी आपको लड़ना पड़ेगा। और दूसरे अकबर का यह भी फ़रमान है कि लड़कियों की शादी नहीं होनी चाहिये। यही कारण था कि यद्यपि शाहजहां की इच्छा थी तो भी उसने अपनी लड़की की शादी नहीं की।

यह शाहज़ादी गाने बजाने और नाच रंग में बड़ी चतुर थी। एक

दिन नाच में लीन हो रही थी कि नाचने वाली की एक बारीक पोशाक में जो इतर में बसी हुई थी आग लगगई। शाहज़ादी इसे बहुत प्रेम करती थी इस लिये इसे बचाने दौड़ी और आग बुझाते २ छाती जला बैठी इस लिये दरबार में चरचा हुई। परन्तु शाहज़ादी को बड़ा दुःख हुआ जब उसे पता मिला कि वह स्त्री जिसके लिये इसने इतना कष्ट उठाया था बच नहीं सकी इन खेल तमाशों के अतिरिक्त शाहज़ादा अंगूरी शराब को बहुत चाहती थी जो फ़ारिस, काश्मीर और काबुल से मगाई जाती थी परन्तु इसके पीने की अच्छी शराब वह थी जो उसके अपने घर में बनाई जाती थी। यह शराब बड़ी स्वाद होती थी और अंगूर से गुलाब और बहुत से पदार्थ डाल कर बनाई जाती थी। मैंने इसके हरम के कई मनुष्यों को स्वस्थ किया था। इस लिये बहुधा कृतिज्ञता प्रकट करने के लिये वह शराब की बोतलें मेरे पास भेज दिया करती थी। इससे मुझे बहुत लाभ होता था। बेगम साहब रात को उस समय शराब पिया करती थी जब गाना बजाना इत्यादि होता था और कभी २ इस दशा को पहुँच जाती थी कि वह खड़ी भी नहीं रह सकती थी। इस लिये उठा कर बिस्तर पर ले जाना पड़ता था। जिस समय बेगम साहिब महल से दरबार को चलती है तो बड़ी धूम धाम कर और बहुत से सवार और पियादे तथा ख़ुआजा सरा जलूस में लिये चलती हैं। ख़ुआजा सरा जो इसके चारों ओर घेरा डाले होते हैं— जिस किसी को सामने देखे धकेल कर एक तरफ़ कर देते हैं। और किसी का कोई मान नहीं रखते बल्कि चलते हुये हटो बचो के नारे लगाये जाते हैं। इसी प्रकार सब शाहज़ादियां आती हैं और इसी लिये जो इन्हें आते देखता है शीघ्रता से रास्ता छोड़ कर एक ओर होजाता है।

इनकी सवारी बड़ी धीरे २ चलती है। आगे २ सक्के सड़कों पर पानी छिड़कते हैं जिससे कि धूल न उड़े शाहज़ादियां पालकीम सवार होती हैं। जिसके ऊपर एक बहुमूल्य वस्त्र या सुनहरी जाली पड़ी है जिनमें बहुधा क़ीमती पत्थर और जवाहरात लगे रहते हैं। पालकी के गिर्द ख़ुआजा सरा मोर के परों के गुच्छों से मक्खियां उड़ाते जाते हैं। जिनके दस्ते

जवाहिरात स जटित और ऊपर सुनहरी काम होता है। सवक सुनहेरी या रुपहरी मयद लिये हुए हटो बचो पुकारते हैं। पालकी के साथ नाना प्रकार की सुगन्ध रहती है।

यदि मार्ग में कोई अमीर अपने आदमियों सहित मिल जाय तो चूँकि वह ऐसे मुरब्बी साहिब करने का इच्छुक था। जिनके हाथों से राजधानी के सारे काम निकले। इसलिये वह आदर भाव से सड़क से हट और घोड़े से उतर कर दोनों हाथ जोड़े हुए दो सौ कदम के फासले पर खड़ा हो जाता है। इस जगह वह उस समय तक खड़ा रहता जब तक कि शहज़ादे समीप न आ जाय और फिर उसे बड़ा गहरा सलाम करता।

शाहजहां का सबसे बड़ा लड़का दारा था। वह रोबदार, सुन्दर, स्वच्छ दिल, अच्छे आचार, चाल सुन्दर, भाषण, दयालु और निस्सहायों पर दया करने वाला था। परन्तु अपनी धुन का इतना पक्का था कि सदा यह समझता था कि मुझे किसी अन्य पुरुष की अनुमति लेने की आवश्यकता नहीं। वह सदा अनुमति देने वालों से घृणा करता था। और यही कारण था कि इसके प्रिय से प्रिय आवश्यकीय घटनाओं में भी इसको कुछ राय देने का साहस नहीं करते थे। यद्यपि इसके संकल्प से परिचित होना कठिन न था। वह सदा यह विचारा करता था कि उसका भाग्य बड़ा प्रबल है और प्रत्येक मनुष्य इसे प्रेम की दृष्टि से देखता है। वह राग रंग और नाच कूद को बहुत चाहता था। दारा फिरङ्गी लोगों को बहुत चाहता था इसके अतिरिक्त जैसे कि हर मनुष्य जानता था। इसका कोई दीन नहीं था।

यही कारण था कि औरंगजेब ने इसे काफ़िर के नाम से पुकारा। दारा पादरियों के साथ धार्मिक विषयों पर बातचीत करने और मुसलमान मोलवियों से उसका मुकाबला करने में बड़ा आनन्द लेता था। इस दशा में वह कमरे के चारों ओर एक पटका लपट लेता था। शाहज़ादा पादरियों का उन लोगों की दलीलों के सामने हारता हुआ देखकर खुश होता था।

दारा को ज्योतिषियों पर पूरा विश्वास था। और बहुत से ज्योतिषी इसके दरबार में रहते थे। जिनमें सबसे बड़ा मेरा मित्र था। जिसका नाम

भवानीदास था। क्योंकि वह मेरे पास कई बार शराब पी आया करता था। इस शाहज़ादे के दो लड़के थे। यथा सुलेमान शिकोह और सोम शहर शिकोह। ये दोनों बड़ी बेगम के पेट से हुये थे जो शाही ख़ानदान से थी। जिस समय शाहजहाँ ने प्रत्येक शाहज़ादे को पृथक २ देश बाँट दिये तो उसने दारा को काश्मीर लाहौर और काबुल का देश देकर अपने पास रख लिया। उसे इससे इतना प्रेम हो गया था कि इसे उसने बहुत से हक़ूक़ दे दिये जैसे हाथियों का लड़ाना, अपने सामने सोने चाँदी के गुर्ज रखवाना। जो केवल बादशाह के सामने ही रखे जाते हैं। अपने प्रेम को प्रकट करने के लिये उसने आज्ञा दी कि उसके राजसिंहासन के पास एक और छोटा सा सिंहासन रखा जाय, जिसपर शाहज़ादा बैठा करे। यद्यपि दारा पिता का मान करता हुआ उस पर कभी बैठना नहीं चाहता था।

इसके अतिरिक्त शाहजहाँ ने अपने सब उमरा को आज्ञा दी कि सबेरे का सलाम दारा को देकर फिर शाही हज़ूर में आयें। कई अवसरों पर उसने कहा कि मैं दारा को अपना युवराज बनाना चाहता हूँ। और जहाँ तक भी बनेगा इसको अपना युवराज बनाऊँगा।

यह भी किम्वदन्ती थी कि दारा ने महा प्रसिद्ध और चतुर अमीर सईदउद्दोला खाँ से प्राय ज़हर से लिये थे क्योंकि वह औरङ्गज़ेब का पक्षपाती था। बादशाह और सारा दरबार इससे प्रेम करता था। इसी प्रकार उसने एक हिन्दू राजा जयसिंह को भी अप्रसन्न कर लिया। यह पुरुष ४० हज़ार सवार और एक लाख पचास हज़ार सेना दल का अधिराज था। दारा ने एक बार कहा कि जयसिंह मिरासी प्रतीत होता है। राजा दिखावटी रूप में तो उस घटना को हज़म कर गया। परन्तु जिस समय दारा को उसकी आवश्यकता पड़ी तो उसने अपना बदला लेकर ही छोड़ा।

इसने उमरा को भी अपना प्रतिकूल बना कर महा धीर मीरजुमला से भी मख़ौल किया। और जब बादशाह के दरबार में आया तो अपने बजते जूतों के द्वारा उसकी तलवार चुरा ली। और समय २ पर अपने मसख़रों से उसकी चाल ढाल पर नक़ल कराता रहा।

शाहजहाँ का तीसरा बेटा औरंगजेब था। जो आजकल भारतवर्ष का बादशाह है। यह अन्य सब शाहजादों से स्वभाव में निराला, संजीदा और अपने काम गुप्त रूप से निकालने का आदी था। इसका चित्त कुछ रोगी सा था और सदा पूजा व जप करता रहता था। इसका उद्देश्य यह रहता था कि बात की तह को पहुँचकर पूरा न्याय करे। उसे यह बड़ी चाह थी कि दुनिया उसे बुद्धिमान, चतुर और न्याय रक्षक समझे। दान पुण्य करने में भी यह अच्छा था। और केवल वहीं पारितोषिक और दान देता था जहाँ पूरी आवश्यकता हो।

परन्तु चिरकाल तक उसने यह प्रसिद्ध कर छोड़ा कि उसने दुनिया का त्यागकर राजसिंहासन के सब हक छोड़कर अपनी आयु खुदा की पूजा में व्यतीत करने का निश्चय कर लिया है।

फिर भी दक्षिण में होते हुए यह अपनी बहन रोशन आरा के द्वारा सिंहासन के लिये पूरा उद्योग करता रहा परन्तु जो कुछ होता था वह गुप्त रूप से और ऐसी चतुराई से होता था कि किसी को भेद न लगे। इसके अतिरिक्त उसे भय था कि उसे दक्षिण से बुला न लिया जाय। इसीलिये यह सदा इस उद्योग में था कि शाहजहाँ के दिल पर घर करे।

शाहजहाँ का सबसे छोटा और चौथा लड़का मुराद बख्श था। यह पुरुष बहुत कम बुद्धि वाला था। खाने पीने और आनन्द भोगने के सिवाय कुछ नहीं जानता था। यह बड़ा बहादुर और पुरुषार्थी और सदा शस्त्र चलाने में लगा रहता था। और बाण विद्या में तो अपने फन का उस्ताद ही था। और कई बार बड़े २ भेड़ियों और शेरों को अपने हाथ से भाला मारने के शौक में अपने प्राण संकट में डाल चुका था। इसका कोई भाई शूर वीर और लायक नहीं था। जब कभी लड़ाई का वर्णन आता तो उसे बड़ी प्रसन्नता होती और अपने हाथों और तलवार पर भरोसा रखता हुआ यह सदा दरबार की बातों को घृणा की दृष्टि से देखता था और किसी को अपने सामने कुछ हस्ती नहीं समझता था।

अपने अन्तिम दिनों में बादशाह अपने पुत्रों से भयभीत रहने लगा। वे सब बालिग़ और ताज वरच्चेदार थे। पर परस्पर उनमें प्रेम न था। दरबार में भी प्रत्येक शाहज़ादे के पृथक २ पक्षपातियों के दल थे। वह बहुधा उन्हें ग्वालियर के क़िले में क़ैद करने की सोचा करता था पर उसे हिम्मत न होती थी। उसे ऐसा ख़याल हो गया था कि या तो राजधानी में ही मार काट मचावेंगे या पृथक २ राज्य क़ायम करेंगे। उसने तीनों को दूर २ प्रदेशों का सूबेदार बनाकर भेज दिया था। केवल दारा उसके पास था जो काबुल और मुलतान का सूबेदार था। तीनों शाहज़ादे पृथक २ अपने २ प्रान्तों में स्वतन्त्र बादशाह की भांति रहते थे। वे सारी आमदनी स्वयं ख़र्च करते और सेना संग्रह करते थे।

औरंगज़ेब के विषय में लिखा जा चुका है कि वह बड़ा तत्पर, ढोंगी, और दूरदर्शी एवं मुस्तैद आदमी था। इसे एक ऐसा मित्र मिल गया जिसने इसके भाग्य का सितारा चमका दिया। इस आदमी का नाम मीर जुमला था। यह मनुष्य ईरानी था, और अत्यन्त साधारण व्यक्ति था। वह एक सौदागर के साथ उसके कुछ घोड़ों पर नौकर होकर गोलकुण्डे आया था। इसके बाद उसने जूते बेचने का काम किया। पर शीघ्र ही उसका भाग्य चमका और वह भारी व्यापारी प्रसिद्ध हो गया। इसने धन भी बहुत इकट्ठा कर लिया और समुद्र में उसके अपने कई जहाज़ चलने लगे। अपनी बुद्धिमत्ता से दरबार में भी प्रसिद्ध हो गया था। उसने शाह गोलकुण्डे को चीन से मँगवाकर कुछ सौग़ातें दीं और कुछ अन्य बहुमूल्य भेंट देकर उन्हें प्रसन्न कर लिया। और वह कर्नाटक का हाकिम बना दिया गया। वहाँ उसने वहाँ के मन्दिरों के अटूट ख़ज़ाने लूटकर बेतोल सम्पदा इकट्ठी की। इस प्रान्त में इसने 'लाल' की खान भी ढूंढ निकाली। और एक स्वतन्त्र फ़ौज बाक़ायदा सङ्गठित कर ली। जिसमें फ़िरङ्गी तोपची थे। इन सब बातों से बादशाह इस आदमी से चौकन्ना हो गया, उसे ऐसा भी सन्देह हुआ कि शाही बेगमों से इस व्यक्ति का गुप्त सम्बन्ध है। एक बार उसने भरे दरबार में उसे दुर्वचन कहे। मीर जुमला शाह का रुख़ समझ गया, उसने औरंगज़ेब को

एक ख़त लिखा—जो उस समय दक्षिण का सूबेदार था और औरंगाबाद में रहता था। उस ख़त का मज़मून यह था—

साहबे आलम,

मैंने शाह गोलकुण्डा का बड़े बड़े २ ख़िदमते की हैं कि जिन्हें तमाम ज़माना जानता है। और जिनके लिये उन्हें मेरा बहुत मामून होना चाहिए। मगर इतने पर भी वह मेरी और मेरे खानदान की बर्बादी की फ़िक्र में हैं। इस लिये मैं आपकी पनाह लेना और आपके हुज़ूर में हाज़िर होना चाहता हूँ। और इस दरख़ास्त की क़बूलियत के सुकराने में जिसकी आपकी जानिब से पूरी उम्मीद है एक मनसूबा अर्ज़ करता हूँ। जिसके ज़रिये आप आसानी से बादशाह को गिरफ़्तार करके मुल्क पर क़ब्ज़ा कर सकते हैं। आप मेरे वादे की सचाई पर एतबार और भरोसा फ़र्मावें। इन्शा अल्ला यह युक्ति न तो कुछ मुश्किल ही होगी और न कुछ खतरनाक ही। यानी आप ५ हज़ार चुने हुये सवारों के साथ बहुत जल्द बिना तकल्लुफ़ कूच करते हुए गोलकुण्डा की तरफ़ चले आवें जिस में सिर्फ़ सोलह दिन लगेंगे। और यह मशहूर करदें कि शाहेजहाँ का सफ़ीर शाहे गोलकुण्डा से जरूरी बातें तय करने आया है। यह फ़ौज उसकी अर्दली में है। वह शख़्स जिसकी मारफ़त हमेशा उमूर की इत्तला बादशाह को होती है मेरा क़रीबी रिश्तेदार है और उस पर मुझे कामिल भरोसा है। इस लिये मैं वादा करता हूँ कि एक ऐसा हुक्म जारी हो जायगा कि जिस की बदौलत आप बिना सन्देह के भाग नगर के दर्वाज़े तक पहुँच जायेंगे। परन्तु जब बादशाह मामूल के मुआफ़िक़ फ़र्मान के इस्तक़बाल के लिये जो सफ़ीर के पास हुआ करता है आवे तब उसे बाआसानी गिरफ़्तार करके जो मुनासिब समझें उस के लिये तजवीज़ कर सकते हैं। इस मुहिम का कुल ख़र्चा मैं आप को दूँगा। और इस के इख़्तताम तक २० हज़ार रुपये रोज़ देता रहूँगा।

नियाज़मन्द—

'मीरजुमला'

औरङ्गज़ेब इस स्वर्ण सुयोग को कब छोड़ता। वह तत्काल चल पड़ा पर ठीक वक्त पर बादशाह पर भेद खुल गया और वह भाग गया। और गोलकुण्डा के क़िले में चला गया। इस क़िले को औरङ्गज़ेब ने घेर लिया दो महीने बीत गये। औरङ्गज़ेब के पास तोपें न थीं लाचार था। पर उधर क़िले में पानी और रसद भी चुक गई थी। पर इसी बीच में शाहजहाँ ने उस तत्काल लौट आने का हुक्म भेज दिया। जिससे वह पछता कर लौट गया। पर इतनी सन्धि करता गया—

१—चढ़ाई का कुल खर्च शाह से वसूल किया।

२—मीर जुमला मय कुटुम्ब और सम्पत्ति के राज्य से बाहर चला जाने दिया जाय।

३—बड़ी शाहज़ादी का अपने बड़े पुत्र महमूद स शादी करदी जाय। और उसका पुत्र ही गोलकुण्डा का उत्तराधिकारी समझा जाय। दहेज़ में रामगढ़ का क़िला मय सामान दिया जाय।

४—सिक्कों पर शाहजहाँ क नाम की छाप रहे।

औरङ्गज़ेब के इस काम में दारा और बेगम साहेब (शाहजहाँ की बड़ी पुत्री) ने विघ्न डाला था। ये दोनों दोस्त लौटे। रास्ते में उन्होंने बीजापुर का बीदर का क़िला फ़तह कर लिया। और दौलताबाद में रहने लगे। वहाँ औरङ्गज़ेब ने उसे चिकनी चुपड़ी बातों से अपना सहायक बना लिया। और उसने भी प्रतिज्ञा की कि मैं आपके लिये तन मन धन न्यौछावर कर दूँगा। औरङ्गज़ेब भी समझ गया कि यही पुरुष तख़्ते हिन्दुस्तान पर बैठाने की ताक़त रखता है।

शाहजहाँ तक भी उसकी धीरता और योग्यता की सूचनाएँ पहुँची और उसने उसे बुलाने के बारम्बार निमन्त्रण भेजने प्रारम्भ किये। अन्त में वह दिल्ली आया। शाही हुक्म से मार्ग में उसका सर्दारों ने भारी सत्कार किया। जब वह आगरे पहुँचा तो बड़े २ सेनापति उसके स्वागत को आए और तमाम बाज़ार सजाए गये। जिस प्रकार बादशाह के लिये सजाए जाते हैं। उसने बादशाह को भारी क़ीमत की भेंटें दीं। जिनमें जगत्

प्रसिद्ध कोहनूर हीरा भी था। और बादशाह को गोलकुण्डा के शाह के विरुद्ध ख़ूब उभारा। वह राज़ी होगया और एक भारी सेना मीर जुमला की आधीनता में भेजी। जिसे लेकर उसने बीजापुर का कल्याण का क़िला जा घेरा। इस काम में दारा और शाहजहाँ ने दो चालाकी के काम किए—एक तो यह कि मीर जुमला के स्त्री बच्चों का बतौर ज़मानत अपने पास रख लिया, दूसरे उस से वादा करा लिया कि उस काम में औरङ्गजेब का कोई सरोकार न होगा।

इस वक्त बादशाह ७० वर्ष से ऊपर आयु को पहुँच चुका था। और उसे एक भयङ्कर बीमारी लग गई थी उसने इस अवस्था में अपनी शक्ति का विचार न कर बहुत सी कामोत्तेजक दवाइयाँ खाई थीं इसका परिणाम यह हुआ कि ३ दिन तक बादशाह का पेशाब बन्द रहा। इस ख़बर ने देश भर में हलचल मचादी बादशाह ने यह देख क़िले के सब दर्वाज़े बन्द करा कर केवल दो दर्वाज़े खुले रखने की आज्ञा दी। एक पर जसवन्तसिंह राठौर को और दूसरे पर रामसिंह को १०, २० हज़ार सैनिकों सहित नियत कर दिये। और हुक्म दिया कि सिवा दारा के किसी को भीतर न आने दें। उसे भी सिर्फ़ १० आदमी लेकर भीतर आने की आज्ञा थी, मगर वह रात भर क़िले में नहीं रह सकता था। सिर्फ़ बादशाह की बड़ी बेटी बेगम साहेब ने ज़िद की और क़ुरान उठाकर क़सम खाई कि दगा न करेगी।

यह सब अवसर देख दारा ने दिल्ली आगरा और लाहौर में तत्काल सेना संग्रह प्रारम्भ कर दिया। बाज़ार बन्द होगया। कहीं २ बादशाह के मरने की भी ख़बर पहुँच गई। शाह शुजा को बङ्गाल में यह ख़बर लगते ही वह सेना लेकर कूच दर कूच करता दिल्ली की ओर बढ़ा। उसके साथ ४० हज़ार सवार और अनगिनत प्यादे थे। इसके सिवा उसने पुर्तगीज़ों की आधीनता में एक बेड़ा भी गङ्गा में तैयार करा लिया था। वह यह प्रचार करता आता था कि दारा ने बादशाह को विष दिया है और मैं उसे दण्ड देने आता हूँ। बादशाह ने उसे लौट जाने का हुक्म भेजा, पर उसने न माना। तब बादशाह ने हारकर उसी रोग की हालत में दिल्ली से आगरे तक

की यात्रा की। और दारा के बड़े पुत्र सुलेमान शिकोह को राजा जयसिंह और सेनापति दिलेरखाँ के साथ शुजा पर एक भारी सेना देकर भेजा। जिन्होंने उसे बङ्गाल की ओर खदेड़ दिया।

अब बादशाह ने देहली कूच की तैयारी की। उसका इरादा देहली राजधानी से जाने का था। कई दिन तक सड़कें अरदलों से भरी चलती रहीं पर ज्योंही बादशाह चलने को हुआ कि उसे ख़बर मिली कि औरङ्गजेब ने विद्रोह किया है। यह सुनकर बादशाह ने यात्रा रोक दी। और औरङ्गजेब को लौट जाने का हुक्म भेजा। मगर उसने इसकी परवा न की। रास्ते में उसे पता लगा कि मुराद बख़्श भी सेना सजा चुका है, अतः उसने उसे पत्र लिखा जिसका आशय यह था—

बहादुर भाई! मैंने सुना है कि दारा ने ज़हर देकर हमारे पिता बुज़ुर्गवार को मरवा डाला है। मैं इस पत्र द्वारा आप पर प्रकट करना चाहता हूँ कि आपके सिवा कोई भी शाहज़ादा गद्दी का हक़दार नहीं। दारा क़ाफ़िर है शुजा, मज़ी का पैरोकार है, मेरी सल्तनत क़ुरान है, और इरादा कर चुका हूँ कि जीवन के शेष दिन मक्के में व्यतीत करूँगा। मैंने इरादा किया है कि तन मन से कोशिश करके आपको तख़्त पर बैठा दूँगा। मेरी सारी चतुराई, धन फ़ौज आपकी है। मेरी यही आज्ञा है कि जब आप बादशाह हो जायँ मेरे बाल बच्चों पर मेहरबानी की नज़र रक्खें। ये एक लाख रुपये मैं आपको वज़ीर बनवाने के भेज रहा हूँ। आप फ़ौरन सूरत के क़िले पर क़ब्ज़ा कर लीजिये जहां बहुत सी दौलत सुरक्षित है।

आप का प्यारा भाई—औरंगज़ेब।

पत्र पाकर मुराद फूलकर कुप्पा होगया। उसने फ़ौरन फ़ौज भर्ती करना शुरू कर दिया। और औरंगजेब को शीघ्र लश्कर समेत आ मिलने को लिख भेजा। उसने महाजनों को भी यह पत्र दिखा कर बहुत सा रुपया क़र्ज़ ले लिया।

औरंगजेब ने अब अपने पुत्र सुल्तान मुहम्मद को मीर जुमला को लेने भेजा ... के क़िले का मुहासरा किये पड़ा था और जिसका आपकी

सम्मति की बड़ी आवश्यकता है। क्योंकि कई कठिन काम आपड़े हैं। आप मुझे तुरन्त औरंगाबाद में आकर मिलें। उसने जवाब में लिखा—

"कल्याण का मुहासरा छोड़ और फ्रौज से अलहदा होकर मैं औरंगाबाद नहीं आ सकता। इसके अलावा आप विश्वास करें कि मैंने ठीक ख़बर पाई है कि बादशाह सलामत अभी ज़िन्दा हैं। फिर यह भी बात है कि जब तक मेरे बाल बच्चे दारा के क़ब्ज़े में हैं मैं आपके शरीक नहीं हो सकता।"

यह जवाब पाकर औरंगज़ेब ने अपने दूसरे पुत्र मुअज़्ज़म को उसके निकट भेजा। वह समझा बुझाकर उसे ले आया वहां दोनों दोस्तों ने सलाह की और फ़र्ज़ी तौर से मीर जुमला क़ैद होकर दौलताबाद के क़िले में रख दिया गया। उसने औरंगज़ेब को रुपया भी बहुत दिया जिससे उसने फ़ौजें भर्ती कर डालीं। उसने दक्खिन के सब क़िलेदारों और फ़ौजदारों को अपना साथ देने को तैयार कर लिया। नर्वदा पर एक क़िला था जहां होकर दक्खिन का रास्ता था। वहां के क़िलेदार मिर्ज़ा अब्दुल्ला को उसने कहला दिया कि यदि कोई क़ासिद इधर से गुज़रे और उसके पास ऐसी चिट्ठियां हों जिनमें बादशाह के ज़िन्दा होने की बात हो तो वे चिट्ठियां जला दी जायँ और उस आदमी का सिर काट लिया जाय। इसप्रकार उसने दक्खिन में असली ख़बर पहुँचने न दी और सब सर्दार अपनी २ फ़ौज लेकर उसके साथ हो लिये।

मुराद को यह बराबर चिकनी चुपड़ी चिट्ठियाँ लिख रहा था। मांडो के जंगलों में दोनों सेनाएं मिलीं। औरंगज़ेब हाथ बाँधे मुराद के सामने गया। उसे बादशाह कहा और बड़े २ सब्ज़ बाग़ दिखाए। मुराद ने भी बड़े २ वादे किये। अब दोनों लश्कर साथ २ चले।

यह भयानक समाचार आगरे पहुँचा तो दर्बार में हलचल मचगई। शाहजहां ने दोनों शाहज़ादों को वापस जाने को लिख भेजा। उत्तर में औरंगज़ेब ने लिखा—

'मुझे बन्दगाने आला की सलामती की ख़बर पर यक़ीन नहीं आता। और बिलफ़र्ज़ अगर वे ज़िन्दा और सलामत हैं तो क़दमबोसी हासिल करने और इरादे बदकाम से सरफ़राज़ होने की मुझे बड़ी तमन्ना है।'

लाचार बादशाह ने अपने सर्दारों से सम्मति ली और क़ासिमख़ाँ तथा जसवन्तसिंह को एक टुकड़ी सेना देकर उन्हें रोकने को भेजा गया। उन्हें आज्ञा थी जहाँ तक बने औरंगज़ेब को वापस लौटा दें और उज्जैन में शिपरा नदी पार न करने दें।

गर्मी की ऋतु थी और नदी का जल बहुत सूख गया था। राजा और क़ासिम नदी के इस पार थे कि टीले पर औरंगज़ेब की फ़ौज दिखाई दी। यदि राजा साहेब उसी वक्त हमला बोला देते तो औरंगज़ेब की थकी हुई सेना के पाँव उखड़ जाते, परन्तु उन्हें तो आज्ञा ही यह थी कि नदी के इस पार रहें और औरंगज़ेब को इस पार आने से रोकें। औरंगज़ेब ३ दिन तक नदी के उस पार पड़ा रहा। तीसरे दिन उसने एक ऊँचे टीले पर तोपख़ाना जमाया और राजा साहेब की सेना पर गोले बरसाने की आज्ञा दी। साथ ही अपनी सेना को पार उतरने की भी। राजा साहेब ने वीरता से युद्ध किया पर क़ासिम ख़ाँ प्रथम ही औरंगज़ेब से मिल गया था। उसने रातों रात गोला बारूद नदी में फिकवा दिया था। शीघ्र ही उनका गोला बारूद चुक गया। औरंगज़ेब इस पार उतर आया। और क़ासिम ख़ाँ घोर संकट में जसवन्तसिंह को छोड़कर भाग खड़ा हुआ। राजा जसवन्तसिंह ख़ूब लड़े उनके १८ हज़ार राजपूतों में सिर्फ ६०० बचे। तब जसवन्तसिंह आगरे न आकर सीधे जोधपुर चले आए। वहाँ पहुँचते २ सिर्फ १५ योद्धा उनके साथ बचे थे।

इस विजय से औरंगज़ेब का साहस बढ़ गया। और इसने प्रसिद्ध किया कि शाही फ़ौज में ऐसे ३ हज़ार सिपाही हैं जो हमारी सेना में आने को तैयार हैं।

औरंगज़ेब ने उस स्थान पर एक सराय बनवाई और बाग़ लगाया और उसका नाम फ़तहपुर रक्खा। उसके हाथ बहुत सा सामान गोला बारूद लगा। जो क़ासिमख़ाँ ने ज़मीन में गड़वा दिया था।

शाहजहाँ ने यह सुना तो दुःख और बेचैनी से बेहोश होगया। दारा का भी बुरा हाल था। उधर सुलेमान शिकोह शुजा के पीछे लगा था, उसे बादशाह बारबार लौट आने के सन्देश भेज रहा था।

दारा के १ लाख सवार, बीस हजार पैदल, ८० तोपें एकत्र कीं और युद्ध की तैयारी की। औरंगजेब के पास ४० हजार सवार थे। वे थके हुए भी थे, पर दारा को चैन न था अब वह बादशाह का हुक्म नहीं मानता था। बल्कि हुक्म चलाता था। बादशाह हर तरह उससे लाचार हो गया था। विश्वासी सरदार सुलेमान शिकोह के साथ थे, दर्बार में जो सरदार थे, उन के ऊपर विश्वास नहीं किया जा सकता था। क्योंकि दारा ने बहुतों का अपमान किया था।

बादशाह स्वयं इस युद्ध में सेना पति बनना चाहता था। यदि ऐसा होता तो युद्ध रुक जाता पर दारा को गर्व था कि विजय का सेहरा मैं अपने सिर बाँधूँगा। दारा को यह भी समझाया कि सुलेमानशिकोह के आने तक ठहरो वो तेजी से बढ़ा आ रहा है—पर उसने न माना। वह जब कूच करके पिता से मिलने गया तो बादशाह ने कहा 'तुमने अपनी मर्जी का काम किया, खुदा तुम्हें गुप्तेह बनाये, दारा चल दिया और आगरे से ६० मील दूर चम्बल नदी का घाट रोक पड़ाव डाल दिया।

औरंगजेब ने भेदिये लगा रक्खे थे। और उसे दारा की गति विधि मालूम थी इतने पर भी उसने आगे डेरे उस पार लगा दिये। और आग धूम कर इतने पास लगाये कि जिन पर दारा की दृष्टि पड़ सके। इसके बाद उसने चम्पतराय से सन्धि कर वहां से 12 फर्लांग की दूरी पर दुर्गम वन में होकर सेना इस पार उतार ली। अब वह चुपचाप यमना किनारे तक पहुँच गया तब दारा के इस बात का पता चला और उसने उसका पीछा किया। अब आगरा निकट ही आगया था। औरंगजेब वहां सेना को विश्राम की आज्ञा देकर सामग्री और मोर्चेबन्दी की तैयारी करने लगा।

उधर दारा ने अपने आगे तोपें लगा कर ऐसी जकड़ दी कि शत्रु के सवार पंक्ति भंग न कर सकें। उनके पीछे उसने ऊँटों पर छोटी तोपें सजाईं। इसके पीछे पैदल सेना पंक्ति बांध बन्दूक चलाने को तैयार खड़ाई। शेष सेना सवारों की थी जिन में राजपूतों पर तलवारें या बर्छियां थीं और मुगलों पर तलवार, तीर और धनुष। इस सेना के दाहिनी और खलीलुल्लाखां

था जिस के आधीन १० हज़ार सवार थे। बाँई ओर रुस्तमखाँ दक्खिनी, राव छत्रसाल और सर्दार रामसिंह थे। औरङ्गज़ेब की सेना की भी यही व्यवस्था थी। अन्तर यह था कि कुछ छोटी तोपें उसने दाये बाये भी छिपा दी थीं। यह युक्ति मीर जुमला ने बताई थी जो बहुत उपयुक्त निकला।

ज्यों ही युद्ध प्रारम्भ हुआ कि तोपों ने आग बर्सानी शुरू करदी और तीरों की इतनी वर्षा हुई कि बादल छागया। पर इतने में ज़ोर से वर्षा होने लगी। थोड़ी देर के लिये युद्ध रुक गया। पर पानी बन्द होते ही तोपें फिर चलने लगीं। इस समय दारा शिकोह एक सुन्दर सिंहलद्वीपी हाथी पर सवार होकर सेनाओं का उत्साह बढ़ाता शत्रु की तोपें छीनने को आगे बढ़ा। उधर शत्रु ने इतने गोले बरसाये कि मृतकों के ढेर लग गये। फिर भी दारा साहस पूर्वक बढ़ता ही गया। उसने बहुत चेष्टा की पर औरङ्गज़ेब के पास तक न पहुँच सका क्योंकि उधर के तोपख़ाने ने इनके सिपाहियों के छक्के छुड़ा दिये। परन्तु दारा ने साहस करके उनकी तोपों पर आक्रमण कर ही दिया। उनकी सांकलें खोल डालीं और रेलों में घुस तोपचियों और पैदलों को रोंद डाला। इस अवसर पर इतना घमासान युद्ध हुआ कि लाशों के ढेर लग गये और तीरों से आकाश छा गया। परन्तु ये तीर व्यर्थ जाते थे। १० में १ ही निशाने पड़ते थे। जब तरकश ख़ाली होगये तो तलवार खटकी। अन्त में शत्रुओं के सवार भाग खड़े हुये।

औरङ्गज़ेब भी निकट ही था वह हाथी पर बैठा सेना को साहस दे रहा था। पर कोई सुनता न था। उसके १ हज़ार सवार बच रहे थे जो तेज़ी से काटे जा रहे थे। यह देख उसने सर्दारों से कहा—भाइयो! दक्खिन दूर है और अपने हाथी के पैरों में सांकल डाल दी यह देख सैनिक फिरे। दारा ने औरङ्गज़ेब पर छापा मारना चाहा पर उसके सवार यद्यपि थकित बद नहीं थे, धरती भी ऊबड़-खाबड़ थी अत वह सफल नहीं होता था। इस समय ... पर संकट सिर पर आया था। इतने

उसने देखा कि सेना के बायें भाग में बड़ी हलचल मची है। कुछ क्षण बाद ही समाचार मिला कि रुस्तमख़ां मारे गये। और रामसिंह शत्रु-सेना में घिर गये हैं।

अतएव वह औरङ्गज़ेब पर छापा मारने का विचार छोड़ बाईं ओर को भागा। उसके पहुँचने पर वहां लड़ाई का रंग बदल गया। शत्रु पीछे हटने लगा। वहां रामसिंह ने बड़ी वीरता प्रकट की थी उसने मुराद बख्श को घायल कर दिया था और उसकी अमारी का रस्सा काट हौदे से गिराने की चेष्टा कर रहा था। पर वह भी वीरता से बचाव कर रहा था। वह फुर्ती से अपने ८ वष के बच्चे को ढाल से बचा रहा था। अन्त में एक तीर से उसने रामसिंह को मार गिराया। रामसिंह के मरते ही राजपूत जोश म आकर भिड़ गये। उन्होंने मुराद को घेर लिया। अब दारा भी इस में पिल उठा ऐसा करने से औरङ्गज़ेब बचा जाता था पर वह मुराद को भी छोड़ न सकता था। इस समय सरदार ख़लीलुल्ला ने विश्वासघात किया। यह दाहिने पक्ष का सर्दार था, और उस के आधीन १० हज़ार शिक्षित सवार थे। अकेला वही औरङ्गज़ेब के लिये काफ़ी था-पर उसने कुछ भी नहीं किया। उस ने सैनिकों से कहा—हमें एक तीर भी छोड़ने की आवश्यकता नहीं हम ख़ास मौक़े पर काम आवेंगे। इस सर्दार का एक बार दारा ने अपमान किया था जिसका उसने इस प्रकार बदला लिया।

परन्तु दारा ने उसकी सहायता के बिना ही विजय प्राप्त करली था। परन्तु ऐन मौक़े पर इस ने दारा को पुकार कर कहा—मुबारिकबाद हज़रत सलामत, अलहम्दुलिल्लाह, हुज़ूर को बख़ैर व सलामती बादशाही फ़तह मुबारिक हो अब हुज़ूर इतने बड़े हाथी पर क्यों सवार हैं जबकि कई गोलियां व तीर अमारी के सायबान से पार हो चुके हैं। अगर ख़ुदा-ना-ख़्वास्ता कोई गोली या तीर जिस्मे मुबारिक से छू जाय तो हम ग़ुलामों का कहां ठिकाना रहेगा। ख़ुदा के वास्ते जल्द उतरिये और घोड़े पर सवार हो लीजिये। अब क्या रह गया है सिर्फ़ चन्द भगोड़ों को चुस्ती से बांध करके पकड़ना है।

अगर दारा यह समझ लेता कि इस बड़े हाथी ही की बदौलत उसे विजय प्राप्त हुई है, क्योंकि सैनिक उसे देखते रहे और हिम्मत बांधे रहे हैं तो वह विशाल साम्राज्य का स्वामी होता। पर घोड़े पर सवार होने पर उसे अपनी यह भूल मालूम हुई। वह बहुत बका झका और कहने लगा कि मैं उस जीता न छोड़ूंगा। पर अब कुछ नहीं हो सकता था-सिपाही हाथी को खाली देख कर समझ बैठे कि दारा मारा गया। और उन में खलबली मच गई। क्षण भर में माया उलट गई। दारा की फौज में भगदड़ मच गई। सिर्फ़ पाव घण्टे हाथी पर चढ़ कर औरङ्गज़ेब ने सलतनत पाई और क्षण भर को हाथी से उतर कर दारा ने पाई हुई विजय-लक्ष्मी को खो दिया।

खलीलुल्लाह यहां से हट कर औरङ्गज़ेब से आ मिला। जो ईश्वरीय इस विजय को देख कर आश्चर्य कर रहा था। उसने खलीलुल्लाह को बहुत से सब्ज़ बाग़ दिखाये और मुराद के पास ले जाकर उसे पेश किया और मुराद ही बादशाह है यह भी प्रकट कर दिया।

अब औरङ्गज़ेब ने सब अमीरों को मीठे २ पत्र लिख कर अपने आधीन किया। उसका मामा शाइस्तख़ां इस काम म उसका मददगार था। दारा ने एक बार इसका अपमान किया था उसका बदला उसने अब इस भांति लिया। औरङ्गज़ेब सब काम मुराद के नाम से करता और प्रकट करता कि वह बिल्कुल बेलौस है।

दारा आगरे लौट गया। मगर वह बादशाह को मुँह न दिखा सका पर बादशाह ने स्वयं सुन कर दारा को बहुत आश्वासन दिला भेजा और अपना प्रेम प्रकट किया। और यह भी कहा कि निराश न हो। सुलेमान शिकोह की सेना संगठित और व्यूह बद्ध है तुम तत्काल दिल्ली चले जाओ। वहां के हाकिम को लिख दिया गया है। वह तुम्हें १ हज़ार हाथी घोड़े देगा कुछ धन भी देगा। तुम आगरे से दूर न जाना बल्कि ऐसी जगह ठहरना जहां हमारे पत्र तुम्हें मिल सकें।

पर दारा इतना शोकाकुल था कि उसने कुछ उत्तर न दिया। उसने

अपनी बहिन के पास कुछ सूचनाएँ भेजीं और आधी रात के समय अपनी स्त्री और बच्चों के तथा छोटे पुत्र सिफ़रशिकोह के साथ ३—४ सौ आदमी लेकर देहली को चल दिया।

अब औरंग़ज़ेब ने सुलेमान शिकोह की सेना में फूट के बीज बोये। उसने एक पत्र राजा जयसिंह और दिलेरख़ाँ को लिखा उसका आशय यह था—

दारा तो बिल्कुल तबाह होगया। वह बड़ा घबराकर जिस को उसे भरोसा था शिकस्त खाकर हमारे क़ब्ज़े में आगया। अब वह ऐसी बे सरो-सामानी से भागा जारहा है कि सवारों का एक रिसाला भी साथ नहीं। हम उसे जल्द गिरफ़्तार कर लेंगे। हज़रत बादशाह हम क़दर बीमार हैं कि अब सिर्फ़ चन्द रोज़ के मेहमान हैं। इसलिये इस हालत में अगर तुम हमारा मुक़ाबला करोगे तो नतीजा बजुज़ ख़राबी और हलाकत के कुछ न होगा। इस के सिवा इस बदतर हालत में दारा की तरफ़दारी करना महज़ नादानी है। तुम्हारे हक़ में यही बेहतर है कि हमारे पास हाज़िर हो जाओ और सुलेमान शिकोह को गिरफ़्तार कर के अपने साथ लेते आओ।"

जयसिंह यह पत्र पाकर चिन्ता में पड़ गये। वे राज परिवार के व्यक्ति पर हाथ उठाना ठीक न समझते थे। उन्होंने दिलेरख़ाँ से सलाह की और औरंग़ज़ेब के पत्र को लेकर सुलेमान के ख़ेमे में गये। और पत्र दिखा कर कहा—

'जिस ख़तरनाक हालत में आप पड़ गये हैं मैं उसे आप से छिपाना मुनासिब नहीं समझता। स्थिति बदल गई है। इस समय आपको न दिलेरख़ाँ पर भरोसा करना चाहिये न दाऊदख़ाँ पर और न फ़ौज ही पर। आप यदि इस वक़्त अपने पिता की मदद को जाते रहेंगे तो आप भी दुर्दशा में पड़ेंगे। अत: मुनासिब है कि श्रीनगर के पहाड़ों में चले जायें। वहां के राजा के यहां आपको आश्रय मिलेगा और वहाँ औरंग़ज़ेब भी न पहुँच सकेगा। वहां जाकर यहां के हालातों पर नज़र रक्खें और जब मौक़ा देखें चले आयें।'

यह सुनते ही शाहज़ादा समझ गया कि अब कोई मित्र नहीं रहगया लाचार वह फ़ौज को वहां छोड़ कर कुछ हितैषियों को साथ लेकर चल दिया। सेना जयसिंह और दिलेरख़ाँ के साथ रही। उस का बहुत सा क़ीमती सामान और मुहरों म लदा एक हाथी भी इन्हों ने छीनलिया। रास्ते में भी उसे देहात के लोगों ने बहुत कुछ दिया। ज्यों त्यों करके वह श्रीनगर पहुँचा। वहां के राजा ने उसका सत्कार किया और आश्रय दिया। और कहा—जबतक आप यहां हैं मैं प्राण प्रण से आपके लिये हाज़िर हूँ।

इधर सब झगड़ों से निपट कर औरङ्गज़ेब ने आगरे से तीन मील दूर एक बाग़ में मुक़ाम किया और बादशाह को एक पत्र लिख कर एक अत्यन्त धूर्त और चालाक आदमी के हाथ भेजा। पत्र का विषय यह था—

"दारा शिकोह की कज़ाई और बेजा ख़्यालात के बाइस से जो वाक़यात पेश आये हैं। उन के लिये औरङ्गज़ेब को बहुत ही रंज और अफ़सोस है हुज़ूर की तबियत अब अच्छी होती जाती है इसलिये हुज़ूर की ख़िदमत में मुबारिकबाद अर्ज़ करने और महज़ इस ग़रज़ से कि जो कुछ इर्शाद हो उसकी तामील की जाय, वह आगरे में आया है।"

शाहजहाँ भी भारी राजनीतिज्ञ था। उसने सिर्फ़ यह जवाब लवाना दिया "उसकी सआदतमन्दी और फ़रमाँबरदारी से हम निहायत ख़ुश हैं।" इसके बाद उसने पत्र में लिखा—

"दारा ने जो कुछ किया बेसमझी और नावाक़फ़ी से पुर था। तुम पर तो हम इब्तदा ही से शफ़क़त रखते हैं, पस तुमको जल्द हमारे पास आना चाहिये ताकि तुम्हारे मशिवरे से उन उमूर का इन्तज़ाम किया जाय जो इस गड़बड़ की बाइस ख़राब और अबतर पड़े हैं।"

पर औरंगज़ेब एक ही कांइयाँ था, उसने क़िले में आने का साहस न किया उसे भय था कि वह अवश्य क़ैद कर दिया जायगा। अत वह बार-बार आने के वादे करता रहा। उधर पत्रे २ सरदारों से बातचीत करता रहा। एक दिन उसके बड़े पुत्र मुहम्मद सुलतान ने सहसा क़िले पर अधिकार कर लिया। ` लोग इसके भड़के होगये। यह काम बड़ी चालाकी से

किया गया। बादशाह इस प्रकार क़ैद हो कर मर्माहत हो गया और उसने मुहम्मद सुलतान को ख़त लिखा—

मैं ताज और क़ुरान मजीद की क़सम खा कर कहता हूँ कि अगर तुम इस वक्त ईमानदारी से बर्तोगे तो तुम्हीं को बादशाह बना दूँगा। इस मौक़े का फ़ायदा उठाओ और दादा जान को क़ैद से छुड़ा लो। याद रक्खो कि इस सवाबे आख़िरत के अलावा दुनिया में भी तुम्हें एक दायमी नेकनामी हासिल होगी।

यदि मुहम्मद सुलतान ज़रा साहस करके बादशाह की बात मान लेता तो सब कुछ हो जाता। क्योंकि अभी बादशाह पर लोगों की श्रद्धा थी दारा के पतन के बाद यदि बादशाह स्वयं युद्ध को कमर कसता तो न तो औरंगजेब ही उसके मुक़ाबिले का साहस करता और न सरदार उसकी बात टालते। पर वह चतुराई के दाव पेच खेलना चाहता था और उसकी बड़ी बेटी का उसमें भारी हाथ था। अतः वह कुछ भी न कर सका। मुहम्मद सुलतान के भाग्य में भी ग्वालियर के क़िले में दिन काटने बदे थे।

अस्तु मुहम्मद सुलतान ने जवाब दिया, 'मुझे हुज़ूर में हाज़िर होने का हुक्म नहीं है। बल्कि ताकीदी हुक्म है कि यहाँ से फ़ौरन क़िले के कुल दर्वाज़ों की कुंजियाँ ख़ुद अपनी सुपुर्दगी में लेकर जल्द वापस आऊँ। क्योंकि वे हुज़ूर की क़दम बोसी के निहायत मुश्ताक़ हो रहे हैं।"

बादशाह दो दिन तक भाग्य पीटता सोचता रहा। धीरे २ सब लोग उस छोड़ २ कर चले जा रहे थे। जब उसके निज के संरक्षकों ने भी उसे छोड़ दिया तो उसने चाबियाँ दे दीं और कहला भेजा—

"अब समझदारी इसी में है कि औरंगज़ेब हम से आकर मिले। क्योंकि सल्तनत के काम बहुत ज़रूरी हैं जिनको हम उसे समझाना चाहते हैं।"

पर वह धूर्त अब भी न आया। और मुअतमद एतबार ख़ाँ नामक एक विश्वासी व्यक्ति को क़िलेदार नियुक्त करके भेज दिया। जिसने वहाँ पहुँचकर सब बेगमों, बड़ी राजकुमारी बेगम साहिबा और स्वयं बादशाह को भी क़ैद कर लिया। और क़िले के कई दरवाज़े एक दम बन्द करा दिये। शाहजहाँ के

शुभचिन्तकों का आना जाना और पत्र-व्यवहार क़तई बन्द होगया। और वह बिना ज़िम्मेदार को सूचना भेजे कमरे से भी बाहर नहीं निकल सकता था।

अब औरंगज़ेब ने पर निकाले। उसने बादशाह को ख़त लिखा और सब को सुनाया। ख़त यह था—

"यह बेअदबी मुझसे इसलिये सरज़द हुई है कि हुजूर ज़ाहिरा मेरी निस्बत इज़हारे-उल्फ़त व मिहरबानी फ़रमाते थे, और यह इर्शाद होता था कि दारा के तौर व तरीक़ों से हम सख़्त नाराज़ हैं। मगर मुझे पुख़्ता ख़बर मिली है कि हुजूर ने अशर्फ़ियों से लदे हुए दो हाथी उसके पास भेजे हैं कि जिनसे वह नई फ़ौज भर्ती करके ख़ूँरेज़ लड़ाई को तवालत देगा। पस हुजूर ही ग़ौर फ़र्माएं कि मुझसे इन हरकतों के—जो फ़र्ज़न्दों के मामूली तरीक़े के ख़िलाफ़ और सख़्त मालूम होते हैं—सरज़द होजाने का बाइस क्या दारा शिकोह की ख़ुदसरी नहीं है? इन बातों का सबब कि हुजूर क़ैद किये गये और मैं फ़र्ज़-दाना ख़िदमत बजा लाने के लिये हुज़ूर की ख़िदमत में हाज़िर नहीं होसका, क्या काफ़ी नहीं है? मैं हुजूर से इल्तजा करता हूँ कि मेरी इस हरकत की ज़ाहिरी सूरत पर ख़्याल न फ़र्माकर सिर्फ़ चन्द रोज़ बर्दाश्त करें। ज्योंही दारा हुज़ूर को और मुझे तकलीफ़ देने के क़ाबिल न रहेगा, मैं ख़ुद क़िले की तरफ़ दौड़ा आऊँगा, और हुजूर के क़ैदख़ाने का दर्वाज़ा अपने हाथों खोल, हाथ जोड़कर अर्ज़ करूँगा कि अब कुछ रोक-टोक नहीं है।'

इस प्रकार कठोरतापूर्वक जब बादशाह क़ैद होगया तो सब अमीर औरङ्गज़ेब को सलाम करने उसके दर्बार में जा हाज़िर हुए। किसी ने बेचारे वृद्ध बादशाह की नमकहलाली का ख़्याल नहीं किया। इनमें बहुत ऐसे थे, जो बादशाह के धन से प्रतिष्ठित और धनी हुए थे। कुछ को बादशाह ने ग़ुलामी से मुक्त करके उच्च पद दिये थे।

इस प्रकार दोनों भाई पिता का बन्दोबस्त कर, और अपने मामा शाइस्तख़ाँ को आगरे की सूबेदारी सौंप, ख़ज़ाने से नक़द का इन्तज़ाम की खोज में आगरे से रवाना हुए।

इस यात्रा का असल उद्देश्य कुछ और ही था। वह था मुराद का सफाया करना। मुराद के हितैषी यह भेद पागये थे, और उन्होंने मुराद से कहा भी कि अपने लश्करसहित आगरा दिल्ली से दूर न जाइये। औरंगज़ेब दारा मरेगा, जब वह खुद कहता है कि बादशाह आप हैं, तो-फिर आपको क्यों राजधानी से दूर ले जाता है? इसी को दारा के पीछे जाने दें। पर वह कुरान की कसमों और प्रतिज्ञाओं के ऐसे फेर में पड़ा था कि उसकी बुद्धि में यह बात नहीं जमी।

दोनों ने कूच किया। जब मथुरा के पास पहुँचे तो औरंगज़ेब ने उसे अपने यहाँ भोजन का न्योता दिया। मित्रों ने समझाया कि बीमारी का बहाना करके टाल जाय, पर उसने न माना। रात्रि को भोजन का सरजाम था। औरंगज़ेब ने मीरखाँ आदि को ठोक-ठाक कर रक्खा था।

जब मुराद पहुँचा तो औरंगज़ेब ने बड़ी आव भगत की। अपने हाथ से उसके मुँह की गर्द पसीना पोंछा। जब तक भोजन होता रहा, हँसी मज़ाक की बातें होती रहीं। इसके बाद जब शराब के दौर चले, तो औरंगज़ेब ने उठते हुए मुस्कराकर कहा—

"हज़रत को मालूम है कि मैं अपने मज़हबी ख़यालात के बाइस इस ऐसी निशात का सुहबत में मौजूद नहीं रह सकता लाइस ये लोग जो इस पुर लुत्फ़ जलस में शरीक हैं, मीर साहेब और दीगर मुसाहिब आपकी ख़िदमतगुज़ारी के लिये हाज़िर रहेंगे।'

निदान, मुराद को इतनी शराब पिलाई गई कि वह बेहोश होगया। तब उसके नौकर लोग भी विदा कर दिये गये और कह दिया गया कि अब इन्हें यहीं आराम करने दें। जब वे चले गये, तब उसके हथियार खोलकर कब्ज़े में कर लिये गये। इतने में औरंगज़ेब भी वहाँ आगया, और साग अदब क़ायदा ताक़ में रख ५० ठोकरें लगाई और कहा— 'तुम्हें शर्म नहीं आती-बादशाह होकर इतनी शराब पीते हो? लोग मुझे भी क्या कहेंगे, जो तुम्हें बादशाह बनाने में मदद देता है।" इसके बाद उसने अपने आदमियों से कहा—

"इस बदबख़्त के हाथ पाँव बाँधकर ख़िलवतख़ाने में ले जाओ, ताकि यह नशा उतरने तक वहीं बेशर्मी का सोना सोए।"

तुरन्त आदमी टूट पड़े। उस समय मुराद बहुत चीख़ा चिल्लाया, मगर वह फ़ुरना हथकड़ी बेड़ियों से जकड़ दिया गया, और बन्द कर दिया। चीख़ना चिल्लाना सुन, उनके सेवक दौड़े, पर उनके एक नमकहराम सरदार मीर आतिशअली खाँ ने उन्हें रोक दिया, जिसे लालच देकर औरङ्गजेब ने प्रथम ही वश में कर लिया था।

यह घटना तत्काल लश्कर में फैल गई। औरङ्गजेब ने सब बड़े २ सर्दारों को बड़े २ लालच देकर राजी कर लिया और मुराद को एक बन्द जनानी अम्बारी में दिल्ली भेजकर सलीमगढ़ में क़ैद कर दिया, जो उस समय जमना के बीचोंबीच टापू में था।

यह कर, वह दारा के पीछे दौड़ा, जो लाहौर का तेज़ी से जा रहा था और वहाँ क़िलेबन्दी कर, सैन्य-संग्रह किया चाहता था। पर औरगजेब इतनी तेज़ी से पीछे दौड़ा कि दारा को वहाँ क़िलेबन्दी का अवकाश न मिला, और वह मुल्तान की ओर भाग गया। यद्यपि भयानक गर्मी पड़ रही थी, पर औरगजेब की सेना रात दिन कूच कर रही थी। वह स्वयं ५।६ कोस आगे चलता, सूखे टुकड़े खाता और ज़मीन पर लेटता था।

दारा ने यहाँ भी भूल की। यदि वह काबुल चला जाता, तो उसे बहुत कुछ आशा थी। वहाँ प्रधान सरदार महाबतखाँ था, जो औरङ्गज़ेब का दोस्त भी न था। उसके आधीन १० हज़ार ज़बरदस्त सेना थी। दारा के पास अब भी धन-रत्न की कमी न थी। वहाँ से ईरान और तातार देश भी निकट थे जहाँ से उसे बहुत सहायता मिल सकती थी। उसे इस ऐतिहासिक बात का ख़याल करना उचित था कि जब शेरशाह ने हुमायूँ को हराया था, तब ईरान के शाह ने ही उनकी सहायता की थी, जिससे उसे राज्य प्राप्ति हुई थी।

पर भाग्यवश उसने वहाँ न जाकर ठट्ठ के क़िले में आश्रय लिया। औरङ्गजेब ने जब देखा कि वह काबुल नहीं जा रहा है, तब उसका सरदर्द

